ह्रीः

# दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध पत्रिका

## 44

सम्पादक

डवङ् समतेन
निदेशक

एस० एस० बहुलकर
प्रधान सम्पादक




दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध अनुभाग
केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान
सारनाथ, वाराणसी

बुद्धाब्द २५५१ | कार्तिक पूर्णिमा | खीस्ताब्द २००७

# Dhīḥ

## Journal of Rare Buddhist Texts Research Unit

# 44

*Editors*

NGAWANG SAMTEN
Director

S. S. BAHULKAR
Chief Editor



RARE BUDDHIST TEXTS RESEARCH UNIT
Central Institute of Higher Tibetan Studies
Sarnath, Varanasi

B.E. 2551 KĀRTIKA PŪRṆIMĀ C.E. 2007

# धीः XLIV

## विषयानुक्रमणी



•

येनैव विषखण्डेन म्रियन्ते सर्वजन्तवः ।
तेनैव विषतत्त्वज्ञो विषेण स्फोटयेद् विषम् ॥

यथा वातग्रहीतस्य माषभक्ष्यं प्रदीयते ।
वातेन हन्यते वातं विपरीतौषधिकल्पनात् ।
भवः शुद्धो भवेनैव विकल्प-प्रतिकल्पतः ॥

कर्णे तोयं यथा विष्टं प्रतितोयेन कृष्यते ।
तथा भवविकल्पोऽपि आकारैः शोध्यते खलु ॥

यथा पावकदग्धाश्च स्विद्यन्ते रागवह्निना पुनः ।
तथा रागाग्निदग्धाश्च स्विद्यन्ते रागविह्नना ॥

येन येन हि बध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा ।
सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात् ॥

रागेण बध्यते लोको रागेनैव विमुच्यते ।
विपरीतभावना ह्येषा न ज्ञाता बुद्धतीर्थिकैः ॥

(हेवज्रतन्त्र 2.2.46-51

# भगवत्-स्तुतिः

[ भगवत्-स्तुति एवं लोकेश्वरराजतथागतस्तुति, इन दोनों स्तोत्रों को मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा से प्रकाशित 'महायानसूत्रसंग्रह' (प्रथम खण्ड) के राष्ट्रपालपरिपृच्छा (पृ० 120-121) तथा सुखावतीव्यूह (पृ० 223-224) से लेकर प्रकाशित किया जा रहा है। स्तोत्र का शीर्षक सम्पादक की ओर से दिया गया है। ]

अभिभूय जिनो जगदेतान् देवगणासुरकिन्नरनागान् ।
श्रावकबुद्धसुतान् मेरुतेजा भासति हेमगिरिः स यथैव ॥ 1 ॥

मेरुरिवामरसंघनिवासः सागरमध्यगतोऽपि विराजन् ।
कृपासागरमध्यगतोऽसौ मुञ्चति रश्मिसहस्त्रशतानि ॥ 2 ॥

ब्रह्मविहारगतः स च ब्रह्मा ब्रह्मपुरस्थ इवाभिरराज ।
ध्यानविमोक्षसमाधिविहारी भासति सर्वजगे वरसत्त्वः ॥ 3 ॥

शक्र इव त्रिदशेषु विराजन् देवतमध्यगतः पृथुतेजाः ।
भासति सर्वजगे मुनिराजा लक्षणचित्रित ज्ञानगुणाढ्यः ॥ 4 ॥

दीपचतुर्नृपतिर्ह्यवभासी शोभति लोकमिमं त्वनुभासन् ।
आर्यपथे च नियोजयमानः शोभति एष कृपाशयबुद्धिः ॥ 5 ॥

अग्निमणिप्रभध्यामकरोऽसौ भासति खे प्रतियन्निव सूर्यः ।
सूर्यसहस्त्रविशिष्टप्रभासो भासति बुद्धरविर्जगतीह ॥ 6 ॥

चन्द्र इवामल भाति निशीथे भासति सर्वजगेषु विशुद्धः ।
पूर्णशशाङ्कनिभं जिनवक्त्रं सर्वप्रभामभिभूय विभाति ॥ 7 ॥

पर्वतमूर्धनि अग्निर्यथैव रात्रिप्रशान्त प्रभासति सत्त्वान् ।
मोहतमो निखिलं विनिहत्य भासति ज्ञानप्रभासु महर्षिः ॥ 8 ॥

पर्वतकन्दरधीरनिनादी त्रासयतीह मृगान् भुवि सिंहः ।
शून्यनिरात्मनिनादि नरेन्द्रो भासयते हि तथापरतीर्थ्यान् ॥ 9 ॥

सन्मणिराज इवोज्ज्वलतेजा भासति सर्वमणीनभिभूय ।
काञ्चनवर्णनिभो जिनकायो भासति सर्वजगत्यभिभूय ॥ 10 ॥

न च तेऽस्ति समः क्वचि लोके उत्तरि नापि च विद्यति सत्त्वः।
पुण्यतु ज्ञानतु वीर्य-उपायैः सर्वगुणैश्च समो न तवास्ति ॥ 11 ॥

भासयते हि जगन्नरवीरो दृष्टु मया गुणसागरनाथः ।
गौरवजातविवर्धिप्रीतिः पादतले पतितोऽस्मि जिनाय ॥ 12 ॥

स्तुत्य मया रूपसागरबुद्धिं सर्वगुणाकर लोकप्रदीपम् ।
पुण्यमुपार्जितमत्र तेन सर्वजगत्स्पृशतां वरबोधिम् ॥ 13 ॥

[ इति भगवत्स्तुतिः ]

●

# लोकेश्वरराजतथागतस्तुतिः

अमितप्रभ अनन्ततुल्यबुद्धे
न च इह अन्य प्रभा विभाति काचित् ।
सूर्यमणिगिरीशचन्द्रआभा
न तपित भोसिषु एभि सर्वलोके ॥ 1 ॥

रूपमपि अनन्तु सत्त्वसारे
तथ अपि बुद्धस्वरो अनन्तघोषः ।
शीलमपि समाधिप्रज्ञवीर्यैः
सदृशु न तेऽस्तिह लोकि कश्चिदन्यः ॥ 2 ॥

गभिरु विपुलु सूक्ष्मप्राप्तु धर्मो-
ऽचिन्तितु बुद्धवरो यथा समुद्रः ।
तेनोन्नमना न चास्ति शास्तुः
खिलदोषान् जह्या अतोऽधिकालम् ॥ 3 ॥

अथ बुद्धबला अनन्ततेजा
प्रतपति सर्वदिशा नरेन्द्रराजा ।
तथ अहु बुद्ध भवि धर्मस्वामी
जरमरणात्प्रजां प्रमोचयेयम् ॥ 4 ॥

दानशमथशीलक्षान्तिवीर्य
ध्यानसमाधितश्चैव अग्रश्रेष्ठां ।
एभि अहु व्रतां समाददामि
बुद्ध भविष्यमि सर्वसत्त्वत्राता ॥ 5 ॥

बुद्धशतसहस्त्र कोट्यनेका
यथरिव वालिक गङ्गया अनन्ता ।
सर्वत अहु पूजयिष्य नाथां
शिववरबोधिगवेषको अतुल्याम् ॥ 6 ॥

गङ्गारजसमानलोकधातूं
तत्र भूयोऽन्तरि ये अनन्तक्षेत्राः ।
सर्वत प्रभ मुञ्चयिष्य तत्रा
इति एतादृश वीर्यमारभिध्य ॥ 7 ॥

क्षेत्र मम उदारु अग्र श्रेष्ठो
वरमिह मली( ? ) संस्कृतेऽस्मिं ।
असदृश निर्वाणधातुसौख्यं
तश्च( च्च ) असत्त्वतया विशेधयिष्ये ॥ 8 ॥

दशदिशत समागतानि सत्त्वाः
तत्र गता सुख मे दिशन्ति क्षिप्रम् ।
बुद्ध मम प्रमाणु अत्र शिक्षी
अवितथवीर्यबलं जनेमि छन्दम् ॥ 9 ॥

दशदिशलोकविदसङ्ज्ञानी
सद मम चित्त प्रजानयन्ति तेऽपि ।
अविचिगतु अहं सदा वसेयं
प्रणिधिबलं न पुनर्विवर्तयिष्ये ॥ 10 ॥

[ इति लोकेश्वरराजतथागतस्तुतिः ]



# दुर्लभ ग्रन्थ परिचय

—बनारसी लाल—

[ प्रस्तुत अंक में निम्नलिखित आठ ग्रन्थों का विवरण दिया जा रहा है। इन सभी पाण्डुलिपियों की छायाचित्र प्रो० जगन्नाथ उपाध्याय एवं प्रो० आर० सी० पाण्डेय के संकलन, जो कि सम्प्रति संस्थान के शान्तरक्षित ग्रन्थालय में उपलब्ध हैं, से प्राप्त हुए। छायाचित्र से ज्ञात होता है कि इनकी मूल-मातृका एशियाटिक सोसायटी कलकत्ता की हैं। ये हैं—

1. आर्यषण्मुखीधारणी
2. वसुधारानाम धारणी
3. आर्यग्रहमातृकानाम धारणी
4. षोडशमानसीभावचक्र
5. परमार्थनामसङ्गीति
6. श्रीचण्डमहारोषणसाधन
7. सहजाभिलाषनामाभिसमय
8. धारणीसंग्रह ]

**1. आर्यषण्मुखीधारणी**

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रन्थ** | - | आर्यषण्मुखीधारणी |
| **संख्या** | - | 9987, No. 47 |
| **पत्र संख्या** | - | 3 |
| **पंक्ति प्र० प०** | - | 5 |
| **आधार** | - | ताड़पत्र, |
| **लिपि** | - | नेवारी (भुजीमोल), **पूर्ण** । |

**प्रारम्भ**

नमो बुद्धाय।

न दिवि भुवि वा नास्मिंल्लोके न वैश्रवणालये
न मरुभुवने दिव्यस्थाने न दिक्षु विदिक्षु वा ।
चरतु वसुधां स्फीतां कृत्स्नां सपर्वतकाननां
पुरुषवृषभस्तत्तुल्योऽन्यो महाश्रमणः कुतः ॥ एकगाथा॥

सर्वबुद्धान् नमस्यामि जिनानप्रतिपुद्गलान् ।
शरीराणि च सर्वेषां संबुद्धानां यशस्विनाम् ॥
जायन्ते यत्र संबुद्धा बोधिं यत्र स्पृशन्ति च ।
प्रवर्तयन्ति शिवं चक्रं परिनिर्वान्त्यनास्रवाः ॥

**अन्त**

इमां षण्मुखीं नाम धारणीं त्रिष्कृत्वा रात्रेस्त्रिकृत्वा दिवसस्य चानुवर्त्तयिष्यति स सर्वकर्मावरणानि क्षपयित्वा क्षिप्रमनुत्तरां सम्यक्संबोधिमभिसंभोत्स्यते। इदमवोचद् भगवानात्तमनसस्ते च बोधिसत्त्वा महासत्त्वा भगवतो भाषितमभ्यनन्दन्निति।

**पुष्पिका**

आर्यषण्मुखीनामधारणी समाप्ता।

**विशेष**

इस लघु धारणी ग्रन्थ का जापानी विद्वान् Katsumi Mimaki द्वारा Nihon Chibetto Gakukai Kaiho, No. 23, 1977, pp. 9-13 में सम्पादित कर प्रकाशित होने की सूचना है। धारणी संग्रहों में इसकी अनेक प्रतियाँ उपलब्ध होती हैं। इस धारणी के समाप्त होने के पश्चात् समन्तभद्रचरीप्रणिधानसूत्र प्रारम्भ होता है। इससे प्रतीत होता है प्रारम्भ में यह एक संग्रह ग्रन्थ रहा होगा।

**2. वसुधारानाम धारणीसूत्र**

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रन्थ** | – | वसुधाराधारणी |
| **संख्या** | – | 4836, No. 43 |
| **पत्रसंख्या** | – | 29 |
| **पंक्ति प्र० प०** | – | 5 |
| **आधार** | – | कागज (नेपाली) |
| **लिपि** | – | नेवारी, **पूर्ण**। |

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवत्यै आर्यश्रीवसुधारायै।

कल्पोदितेन विधिना परिपथ(थ्य)माना
या धारयति(णी) वि[वि]धरत्नसुवर्णमयीम्।

पूर्णं करोति भवनं सहसैव सर्वं
तां सर्वलोकजननीं प्रणमामि भक्त्या॥ ....[1]

एवं मया श्रुतमेकस्मिन् समये भगवान् कोशाम्ब्यां महानगर्यां विहरति स्म। कण्टकसंज्ञके महावनवरे घोषितारामे महता भिक्षुसंघेन सार्द्धं पञ्चमात्रैर्भिक्षुशतैः संबहुलैश्च श्रावकैरसंख्ययैश्च बोधिसत्त्वैः महासत्त्वैः सर्वबुद्धगुणसमन्वागतैः। तत्र खलु भगवांस्तस्यामेव पर्षदि तैरेव परिवृतः पुरस्कृतः सर्वदारिद्र्यव्याधिदुःखार्णवपरिशोषणं नाम धर्मपर्यायं देशयति स्म। उपशान्तेन्द्रियोपशान्तमानसो बहुपुत्रो बहुदुहितरो बहुभृत्यजनसम्पन्नः श्राद्धो महाश्राद्धः। ......

**अन्त**

अथ खल्वायुष्मानानन्दो इमं धर्मपर्यायं भगवतोऽन्तिकात् श्रुत्वा हृष्ट-तुष्टा उदग्र आत्तमनाः प्रमुदिताः प्रीतिसौमनस्यजातो भगवन्तमेतदवोचत्। को नामायं भगवन्त धर्मपर्यायः, कथं भगवन् धारयाम्येनं धर्मपर्यायम्। भगवानाह—सुचन्द्र गृहपतिः परिपृच्छेत्यपि आनन्द धारय सर्वधनधान्यहिरण्यसुवर्णरत्ननिधानमित्यपि धारय, सर्वतथागतप्रशस्तेत्यपि धारय, सर्वतथागताधिष्ठिता वसुधारणीकल्पमित्यपि धारय।

इदमवोचद् भगवानात्तमना आयुष्मानानन्दस्ते च भिक्षवस्ते च बोधिसत्त्वा महासत्त्वाः सा च सर्वावतीपर्षत् सदेवमानुषासुरगरुडगन्धर्वश्च लोको भगवतो भाषितमभ्य-नन्दन्निति।

**पुष्पिका**

आर्यश्रीवसुधारानाम धारणीपरिसूत्रसमाप्ता।

**विशेष**

इसके प्रारम्भ में वसुधारास्तोत्र दिया गया है। तत्पश्चात् धारणीसूत्र 'एवं मया श्रुतमे...' इत्यादि से प्रारम्भ है। साथ में किसी दूसरे ग्रन्थ के दो प्रकीर्ण पत्र भी हैं। इस धारणी का संक्षिप्त रूप Shri Mahavira Jain Vidyalaya Golden Jubilee Volume, pp. 37-45 में प्रकाशित हुआ है। शोधकर्ताओं को सरलता से उपलब्ध हो इसलिए इसे इस शोध पत्रिका के अन्त में पूर्णरूप से प्रकाशित किया जा रहा है।

---

1. ग्रन्थ के प्रारम्भ होने से पूर्व स्तोत्र दिया गया है।

### 3. आर्यग्रहमातृकानाम धारणी

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रन्थ** | - | आर्यग्रहमातृकानाम धारणी |
| **संख्या** | - | 10741, No. 48 |
| **पत्रसंख्या** | - | 11 |
| **पंक्ति प्र० प०** | - | 5 |
| **आधार** | - | कागज |
| **लिपि** | - | नेवारी, **पूर्ण**। |

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवत्यै आर्यग्रहमातृकायै:।

एवं मया श्रुतमेकस्मिन् समये भगवानडकवत्यां महानगर्यामनेकदेवनागयक्षगन्धर्वासुर-गरुडकिन्नरमहोरगापस्मा[रा]दित्यसोमाङ्गारबुधबृहस्पतिशुक्रशनिश्चरराहुकेतुभिरष्टाविंशति-भिश्च नक्षत्रादिभि: स्तूयमानो महावज्रसमयालङ्काराधिष्ठानाधिष्ठिते सिंहासने विहरति स्म। अनेक बोधिसत्त्वसहस्त्रै: सार्द्धम्—तद्यथा वज्रगर्भेण च नाम बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन। वज्रचन्द्रेण च नाम बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन। वज्रचापहस्तेन च नाम बोधिसत्त्वेन महासत्त्वेन........।

**अन्त**

तस्य नवनवतिवर्षाणि मृत्युभयं [न] भविष्यति। उल्कापातग्रहनक्षत्रपीडाभयं [न] भविष्यति। जातौ जातौ जातिस्मरो भविष्यति। सर्वग्रहाश्च पूजिता भविष्यति। सर्वे ग्रहा तस्य ईप्सतं वरं दास्यन्ति।

अथ ते ग्रहा आदित्यादयो साधु भगवान्निति कृत्वा प्रणम्यान्तर्हिताऽभूवन्निति। इदमवोचद्भगवानात्तमना ते च भिक्षवो भगवतो भाषितमभ्यनन्दन्निति।

**पुष्पिका**

आर्यग्रहमातृकानाम धारणीसमाप्ता।

**विशेष**

इस शोध पत्रिका के 39वें अंक में धारणी संग्रहों में उपलब्ध इसके कुछ मातृकाओं के आधार पर इसे सम्पादित कर प्रकाशित किया है। धी: 43वें अंक में भी तिब्बत से प्राप्त ताडपत्रीय प्रति का विवरण दिया गया है।

### 4. षोडशमानसीभावचक्र

| | | |
|---|---|---|
| ग्रन्थ | - | षोडशमानसीभावचक्र |
| संख्या | - | 10741 (B), No. 110 |
| पत्रसंख्या | - | 5 |
| पंक्ति प्र० प० | - | 5 |
| आधार | - | कागज |
| लिपि | - | नेवारी, **पूर्ण**। |

**प्रारम्भ**

ॐ नमः श्रीकुलिशेश्वराय।

ॐ नमः श्रीआदिबुद्धाय वज्रडाकाय श्रीहेरुकाय ।
संसारचक्रनाथ सकलसत्त्वहितार्थाहं नमामि ॥
वन्दे श्रीवज्रहस्ता मुनिवरकथितं आदिबुद्धज्ञाना(जिन)श्रीः
संसारे मोक्षदाता सकलगु[ण]निधिः कामक्रोधादिनाशम् ।
नाथस्य घण्टहस्ते सकलजिनगुणनिधिदाता त्वमेव
वाञ्छा श्रीसंवरो वः मम हृदयवशात् पातु वः श्रीसंवरो वः॥

**अन्त**

एतत् पुण्यप्रभावेन इति अनुस्मरन् अनुभावेन भक्तिवानिं(णिं) श्रुत्वा इह जन्मनि सुखसम्पत्तिमन्त्रतन्त्रजपजो(यो)गध्यानशीघ्रं ददतु अन्ते परजन्मनि सुखावतिमोक्षमार्गदर्शनाय त्वयि सह अहं स्थापयामि। इति यानाक्षमस्व(?) धारयिष्यन्ति वाचयिष्यन्ति लिखिष्यन्ति जनानाति याचनया इति क्षमस्व गुरु।

**पुष्पिका**

इति श्रीपापमोचना अनुमोचना याचनायां षोडशमानसिभावचक्रसमाप्तः।

### 5. परमार्थनामसङ्गीति

| | | |
|---|---|---|
| ग्रन्थ | - | परमार्थनामसङ्गीति |
| संख्या | - | 10741-C, No. 56 |
| पत्रसंख्या | - | 21 |
| पंक्ति प्र० प० | - | 5 |

| | | |
|---|---|---|
| **आधार** | - | कागज |
| **लिपि** | - | नेवारी, **पूर्ण**। |

**प्रारम्भ**

ॐ नमो मञ्जुनाथाय।

अथ वज्रधरः श्रीमान् दुर्दान्तदमक[:] परः ।
त्रैलोक्यविजयी वीरो गुह्यराट् कुलिशेश्वरः ॥
विबुद्धपुण्डरीकाक्ष[:] प्रोत्फुल्लकमलानन[:] ।
प्रोल्लालय[न्] वज्रवरं स्वकरेण मुहुर्मुहुः ॥

**अन्त**

श्रेयोमार्गविशुद्धोऽयं मायाजालनयोदितः ।
गम्भीरोदारवैपुल्ये महार्थजगदर्थकृत् ॥
बुद्धानां विषयो ह्येष सम्यक्सम्बुद्धदेशिता(तः) ॥ इति।

**पुष्पिका**

इति आर्यमायाजालषोडशसाहस्रिकान्महायोगतन्त्रान्तःपातिसमाधिजालपटलाद्भगवन्तथागतश्रीशाक्यमुनिभाषिता भगवतो मञ्जुश्रीज्ञानसत्त्वस्याद्वयपरमार्थानामसङ्गीतिः परिसमाप्तः(प्ता) ॥ ये धर्मा...।

**विशेष**

इस ग्रन्थ के अनेक संस्करण प्रकाशित हैं तथा आचार्य रविश्रीज्ञान द्वारा इस पर रचित टिप्पणी अमृतकणिका तथा इस टिप्पणी पर विभूतिचन्द्र की उद्योत भी तिब्बती संस्थान, सारनाथ से सन् 1994 में प्रकाशित हुआ है।

**6. I. श्रीचण्डमहारोषणसाधनम्**

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रन्थ** | - | श्रीचण्डमहारोषणसाधन |
| **संख्या** | - | 10741, No. 88 |
| **पत्रसंख्या** | - | 1-26 (1-8 A) |
| **पंक्ति प्र० प०** | - | 5 |
| **आधार** | - | कागज (नेपाली) |
| **लिपि** | - | नेवारी, **पूर्ण**। |

**प्रारम्भ**

ॐ नमः श्रीचण्डमहारोषणाय।

अथातः शृणु वृतार्ततन्त्रराजस्तु(?) राजेश्वर इति सिद्धैकवीरनिर्गततन्त्रं चण्डमहारोषणम्। प्रथमं तावन्मन्त्री ध्यानालये एकवृक्षे श्मशाने वा शून्यागारे च सर्वदा। अथ गिरिकुहरगह्वरेषु नदीतीरेषु संगमेषु एकलिङ्गेषु गुहायां वा साधयेत्। मन्त्री महाधिपं प्रथमं तावद् गुरुबुद्धबोधिसत्त्वान् त्रिशरणगमनादिकं कृत्वा हृष्टचित्तमुद्धरेत्। प्रथमं भावयेत् मैत्रीं द्वितीयं करुणां विभावयेत्। तृतीयं मुदितासमायुक्तं चतुर्थे उपेक्षः(क्षा) विशेषतः ब्रह्मविहारान्निति।

**अन्त**

मंत्र सुबुध्या चन्द्रो व्यापिसु परसानि च(?)। योगी योगविशुद्ध्या च भक्षा-भक्षण(णं)विकल्पयेत् सम्पूर्णहृष्टचित्तेन रागारागविवर्जित(?) अक्षोभ्यमुद्रात् सर्वं तस्माद-क्षोभ्यमौलिनम्।

**पुष्पिका**

श्री[ए]कल्लवीराख्य इति सिद्धैकल्लवीरोद्धृत्य श्रीचण्डमहारोषणसाधनं समाप्तम्।

**II. श्रीसिद्धैकवीरप्रतिभेदान्तरसहजाभिलाषं नामाभिसमयम्।**

**पत्रसंख्या** - (8A-26A)

**प्रारम्भ**

अथातः प्रणम्य वज्रधरं श्रीमौलिनं उद्धृत्य कथ्यते। मन्त्रपदसारसंग्रहं नाना चित्तभेदेन निगदितमन्त्रयन्त्रोऽयं किञ्चैकर(ल्ल)वीरनिर्गतसारसंग्रहं च यथाग्निना दह्यते काष्ठंऽभि-(मभि)दूरं भिद्यते गिरिः हेमेन यथा शीत्यते गात्रं तद्वदेकल्लवीरस्य साधनम्। परिपृच्छति महावीरस्य चर्यया समन्तभद्रपरिपृष्टा च। अचलमिति किमर्थं नामसंग्रहम्।

भगवानाह—

भद्रमुक्तं त्वया वीरं तत्कथयामि समासतः ।
अकारेण किमाख्यातं चकारेणापि किमुच्यते ।
लकारेण तु किमुच्यते कीदृशं संज्ञकं न चैवं ॥

चलति चलः। चलकम्पते। कपिलचरणे धातुनामनेकार्थत्वात्। ...

**अन्त**

उच्चाटने धूम्रवर्णं तु मारणे कृष्णसन्निभं नीलवर्णं भावयेत् मोक्ष-कर्माकर्मान्तरेसूपस्थितं करोति सर्वकर्माणि अचलवान् प्रसादतः। भावितात्मकस्वरूपेण राजावर्त प्रचट् भूवि हूँ फट्।

**पुष्पिका**

इति श्रीसिद्धैकवीरप्रतिभेदान्तरे सहजाभिलाषं नामाभिसमयं समाप्तम्।

**अन्य पुष्पिकाएं**

1. इति एकल्लवीरस्य प्रथमः परिच्छेदः – 10A पत्रे
2. इत्येकल्लवीरस्य चकारपरिसूचनार्थो द्वितीयपरिच्छेदः – 11A पत्रे
3. इत्येकल्लवीरस्य ललितक्रीडार्थग्रहणपरिच्छेदस्तृतीयः – 13A पत्रे
4. इत्येकल्लवीराख्य बाह्यविचारेण चतुर्थपरिच्छेदः – 14B पत्रे

**7. ( धारणी संग्रह )**

| | | |
|---|---|---|
| **ग्रन्थ** | – | (धारणी संग्रह) |
| **संख्या** | – | 10741, No. 48 |
| **पत्रसंख्या** | – | 22 |
| **पंक्ति प्र० प०** | – | 5 |
| **आधार** | – | कागज (नेपाली) |
| **लिपि** | – | नेवारी। |

**I. श्रीवसुधाराया नामाष्टोत्तरशतम् (1-4A) पूर्ण।**

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवत्यै आर्यश्रीवसुधारायैः।

दिव्यरूपी सुरूपी च सौम्यरूपी वरप्रदा ।
वसुधरि वसुधारी च वसुश्री श्रीकरी वरा ॥
धारणी धारणी धाताः शरण्या भक्तिवत्सला ।
प्रज्ञापारमिता देवीः प्रज्ञाश्रीबुद्धिवर्द्धिनी ॥

**अन्त**

अथवा शीलसम्पन्नः सजातिस्मरो भवेत् ।
प्रियश्चादेयवाक्येन रूपवान् प्रियदर्शनः ॥
विप्रक्षत्रियकुलेषु आदेयमुपजायते ।
अन्ते भूमीश्वरं प्राप्तः पश्चात् प्राप्तः सुखावति(तीम्) ॥

**पुष्पिका**

इति वसुधाराया नामाष्टोत्तरशतं बुद्धभाषितं समाप्तम्।

**II. आर्यवज्रविदारणा हृदयमन्त्रधारणी** (4B-8A), **पूर्ण।**

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवत्यै आर्यश्रीवज्रविदारण्यै।

एवं मया श्रुतमेकस्मिन् समये भगवान् वज्रेषु विहरति स्म। सर्वशरीरं वज्रमयमधिष्ठाय वज्रक्रोधभावं वज्रसाधनपदां भाषते स्म। अच्छेद्यं अभेद्यं दृढश्चिरं सर्वत्राप्रतिहतं सर्वत्रापराजितं सर्वसत्त्वविद्रापनकरं सर्वसत्त्वोत्सादनकरं सर्वविद्याच्छेदनकरं सर्वविद्यास्तम्भनकरं...।

**अन्त**

घटं तु रजतं चापि शुचिवस्त्रेण वासितम् ।
एतत् विंशतिवाराणां अष्टोत्तरशतं जपेत् ॥
वज्रविदारणं मन्त्रं [यः] स्नानये(या)त् पार्थिवः सदा ।
एवं पश्यति दिना(?) ततः सम्पद्यते शुभम् ॥

इदमवोचद्भगवान् वज्रविदारणीभाषितमभ्यनन्दन्निति।

**पुष्पिका**

आर्यवज्रविदारणा हृदयमन्त्रधारणी समाप्तः।

**III. आर्यगणपतिहृदयनाम धारणी** (8A-11A), **पूर्ण।**

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवत्यै आर्यगणपतिहृदयायै।

एवं मया श्रुतमेकस्मिन् समये भगवान् राजगृहे विहरति स्म। गृध्रकूटपर्वते महताभिक्षुसंघेन सार्द्धमर्द्धत्रयोदशभिर्भिक्षुशतैः सम्बहुलैश्च बोधिसत्त्वैः महासत्त्वैः। तेन खलु पुनः समयेन भगवान् आयुष्मानानन्दमामन्त्रयते स्म। यः कश्चिदानन्द इमानि गणपति हृदयानि धारयिष्यन्ति...।

**अन्त**

जातौ जातौ जातिस्मरो भविष्यति। इदमवोचद्भगवानात्तमनस्ते च भिक्षवस्ते च बोधिसत्त्वा सा च सर्वावतीपर्षत्सदेवमानुषासुरगरुडगन्धर्वश्च लोको भगवतो भाषितमभ्यनन्दन्निति।

**पुष्पिका**

आर्यगणपतिहृदयनाम धारणी समाप्तः(प्ता)।

**IV. आर्यउष्णीषविजया नाम धारणी** (11A-15A), **पूर्ण**।

**प्रारम्भ**

ॐ नमो बुद्धाय। ॐ नमो भगवत्यै आर्यउष्णीषविजयायै।

एवं मया श्रुतमेकस्मिन् समये भगवान् सुखावत्यां धर्मसङ्गीतिमहागुह्ये प्रासादभवने विहरति स्म। सुखो प्रतिष्ठितभगवानऽमितायुस्तथागताः आर्यावलोकितेश्वरबोधिसत्त्व-महासत्त्वमामन्त्रयते स्म। सन्ति कुलपुत्र दूषिता सत्काये नाना व्याधिपरिपीडितानल्पायुः तेषामर्थाय हिताय सुखाय...।

**अन्त**

दानं दातव्यं सप्तदिनायु सप्तमासायाः प्रत्यागमिष्यन्ति। सप्तमासायुः सप्तवर्षाणि जीवन्ति। परमायुः स्मृतितमां भवति। महारोगपरिमुक्तो भवति। श्रीरायुरर्थसम्पन्नश्च भवति।

**पुष्पिका**

आर्यउष्णीषविजया नाम धारणी समाप्तः।

**V. आर्यपर्णशवरीधारणी** (15B-17A) **पूर्ण**।

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवते पर्णशवरीतारायै। नमो रत्नत्रयाय।

नमो अमिताभाय तथागतायार्हते सम्यक्सम्बुद्धाय। नमो आर्यावलोकितेश्वराय बोधिसत्त्वाय महासत्त्वाय महाकारुणिकाय। वामने त्वं नमस्यामि त्वं नमस्यामि वामने भगवति पिशाची(चि)। पर्णशवः सर्वसत्त्वेन्द्रियार्थज्ञः सर्वसत्त्वमनोहरः। पञ्चस्कन्धार्थ-तत्त्वज्ञः। पञ्चस्कन्धविशुद्धधृक्।....

**अन्त**

भगवति पिशाचि पर्णशवरि तुन्न 2 वितुन्न सुर 2 स्वाहा। गौरीगन्धारि-चण्डालीमातङ्गी स्वाहा। अंकुले(रे) मंकुले(रे) प्रभंकुले(रे) स्वाहा। ॐ नमः सर्वशबराणां महाशबराणां भगवति पिशाचि पर्णशबरि स्वाहा। ॐ पिशाचि पर्णशबरि ह्रीं: ह 2 फट् पिशाचि स्वाहा।

**पुष्पिका**

आर्यपर्णशबरीधारणी समाप्तः।

**VI. आर्यमारीचीनाम धारणी** (17B-19B), **पूर्ण**।

**प्रारम्भ**

ॐ नमो भगवते मारीच्यै।

एवं मया श्रुतमेकस्मिन् समये भगवान् श्रावस्त्यां विहरति स्म। जेतवनेऽनाथ-पिण्डदस्यारामे महताभिक्षुसंघेन सार्द्धमर्धत्रयोदशभिक्षुशतैः संबहुलैश्च महाश्रावकैः बोधिसत्त्वैः महासत्त्वैः। तद्यथा—तत्र खलु भगवान् भिक्षूनामन्त्रयते स्म। अस्ति भिक्षवो मारीचीनाम देवता सा सूर्यचन्द्रमसाः पुरतोऽनुगच्छति सा न दृश्यते न गृह्यते न बध्यते...।

**अन्त**

इदमवोचद् भगवानात्तमनास्ते च भिक्षवस्ते च बोधिसत्त्वाः महासत्त्वाः सा च सर्वावतीपर्षत्सदेवामानुषासुरगरुडमहोरगकिन्नरगन्धर्वश्च लोको भगवतो भाषितमभ्यनन्दन्निति।

**पुष्पिका**

आर्यमारीचीनाम धारणी समाप्तः।

**VII. आर्यग्रहमातृकानाम धारणी** (20A-22A), **पूर्ण**।

**प्रारम्भ**

नमो भगवत्यै आर्यग्रहमातृकायै। नमो रत्नत्रयाय।

नमो बुद्धाय। नमः धर्माय। नमः संघाय। ॐ वज्रधराय। ॐ पद्मधराय। नमः सर्वग्रहाणां सर्वाशापरिपूरकाणाम्। नमः नक्षत्राणां। नमो द्वादशराशिनाम्। नमो सर्वोपद्रवाणाम्। तद्यथा—ॐ बुद्धे 2 वज्रे 2 पद्मे 2 सर 2 प्रसर 2 स्मर 2 क्रीड 2 क्रीडय 2 मर 2 मारय 2 मर्दय 2 घाटय 2 सर्वविघ्नविनायकानां च।....

**अन्त**

इमानि वज्रपाणि ग्रहमातृकानाम धारणी मन्त्रपदानि। कार्तिकमा[स]स्य शुक्लपक्षे सप्तमिमारभ्य यावत् पौषधिको भूत्वा यावत् चतुर्दशीग्रहनक्षत्रमध्यपूजयित्वा। दिने 2 सप्तवारानुच्चारयितव्याः। ततः पूर्णमास्यामहोरात्रपूजां कृत्वा अर्धरात्रं वाचयेत्। तस्य नवति वर्षाणि मृत्युभयं न भवति। जातौ जातौ जातिस्मरो भविष्यन्ति। सर्वग्रहा ईप्सितं वरं दास्यन्ति।

**पुष्पिका**

इति श्रीआर्यग्रहमातृकानाम धारणी समाप्तः।

**विशेष विवरण**

म० म० हरप्रसाद शास्त्री के सूचीपत्र से ज्ञात होता है कि ये सातों धारणी आर्यग्रहमातृका धारणी (सं० 10741) के साथ रखे गये हैं। इनमें से आर्यवज्रविदारणा (धीः 40, पृ० 159-164), आर्यमारीचिनाम धारणी (धीः 42, पृ० 155-158), आर्यगृहमातृकानाम धारणी (धीः 39, पृ० 169-176) तथा उष्णीषविजयानाम धारणी F. Max Muller और Bunyio Nanjio द्वारा ऑक्सफोर्ड से प्रकाशित होने की सूचना है।

•

# बौद्धयोगतन्त्र में तत्त्वों का समन्वय

—सुनीति कुमार पाठक—

[ बौद्धयोग का प्रारम्भ भगवान् बुद्ध से ही हुआ है, इसका प्रचुर उदाहरण बौद्ध सूत्र ग्रन्थों में मिलता है। बाद में आचार्यों ने अपनी टीकाओं द्वारा इसे पुष्ट किया है। बौद्ध सिद्ध पद्मवज्र ने बुद्धगुह्य की परम्परा में तत्त्वसंग्रहतन्त्र की व्याख्या करते हुए सैंतीस तत्त्वों की व्याख्या की है। योगतन्त्र में इन तत्त्वों का प्रयोग एवं सम्बन्ध स्पष्ट है। योगतन्त्र में बौद्धों के षडङ्गयोग पर अधिक बल दिया है, इसलिए यह बौद्धेतरतन्त्रों से भिन्न है। प्रस्तुत निबन्ध में योगतन्त्र की दृष्टि से इन सैंतीस तत्त्वों की समीक्षा प्रस्तुत की है तथा साथ ही भोट परम्परा से इन्हें पुष्ट किया है। ]

आर्यालंकावतारसूत्र में "योग: करणीय:" आदि वचनों का पुन: पुन: प्रयोग मिलता है। सर्वप्रथम मूल सर्वास्तिवादी-विनयवस्तु में बौद्ध भिक्षुसंघ में योग किस प्रकार प्रवर्तित हुआ उसका उल्लेख है[1]। यथा—भगवान् बुद्ध ने भिक्षुसंघ को योग का अभ्यास करने के लिए उपदेश दिया था। परन्तु उसका क्रम किस प्रकार होना चाहिए, नहीं बतलाया। यद्यपि शमथ और विपश्यना के सम्बन्ध में भिक्षुओं को सामान्य ज्ञान तो था ही। कई दिनों बाद भगवान् बुद्ध ने भिक्षुओं से योगाभ्यास के प्रगति के बारे में प्रश्न किया, परन्तु उनके उत्तर से भगवान् सन्तुष्ट नहीं हुए। उन लोगों ने कुछ बाधाओं तथा अन्तराय के ऊपर बल दिया था। क्योंकि, चञ्चल चित्त का एकाग्रीकरण ही सामान्य योग का लक्षण है। चित्त की एकाग्रता ही भावना के क्रम में प्रथम सोपान है। अत: भगवान् बुद्ध ने योग के उपयोग पर पुन: देशना दी, ऐसा विवरण मिलता है।

योग के साथ तन्त्र के सम्बन्ध पर श्रीसमाजतन्त्र तथा तथागतगुह्यकसूत्र में स्पष्टीकरण है। इस सम्बन्ध में स्व० प्रो० एलेक्स वेमेन ने अपने ग्रन्थ में कुछ प्रकाश डाला है। इस निबन्ध में बौद्धयोगतन्त्र पर विशेष बल दिया गया है। बौद्ध और अबौद्ध तान्त्रिक विकास में योगतन्त्र का विशेष प्रयोजन है। श्रीसमाजतन्त्र (गुह्यसमाज) में तन्त्र को प्रबन्ध कहा है[2]। प्रकृष्ट रूप से चित्त एवं चैतसिक धर्मों की द्वैधता को एकीभाव कर बांधना ही

---

1. मूलसर्वास्तिवाद-विनयवस्तु - (दरभंगा संस्करण), पृ० 59-60
2. श्रीगुह्यसमाजतन्त्र, 18वाँ पटल, बौद्धों में 'तन्त्र' शब्द का तात्पर्य भोटी शब्द 'र्ग्युद' से स्पष्ट है। जिसका अर्थ है प्रबन्ध, जैसे 'रि-र्ग्युद्' पर्वतमाला। अद्वयवज्र ने नय के विचार से महायान को दो भागों में विभाजित किया है पारमितानय और मन्त्रनय अर्थात् तन्त्रनय। इसलिए बौद्ध परम्परा में सूत्र और तन्त्र की गठन शैली सर्वत्र भिन्न नहीं है। जैसे सर्वतथागत तत्त्वसंग्रह महायानसूत्र ही योगतन्त्र का मुख्य ग्रन्थ है।

तन्त्र है। अतः चैतसिक धर्मों को प्रपञ्च से असंगीकरण ही योगतन्त्र का उपजीव्य विषय है। आर्य असंग ने योगाचारभूमि में इस विषय पर प्रकाश डाला है। आर्यलंकावतारसूत्र में भी चित्त की भिन्न-भिन्न स्थिति के अनुसार विज्ञानों के इन्द्रिय-विज्ञान सम्पृक्त प्रवृति-विज्ञान और आलय-विज्ञान के विचार उपलब्ध हैं। परन्तु आर्य-अष्टसाहस्रिकाप्रज्ञापारमितासूत्र शून्यता की दृष्टि से योगतन्त्र का आधार ग्रन्थ है।

इस प्रसंग में एक सामान्य प्रश्न आता है कि थेरवाद निकाय में आए चार प्रकार के ध्यानों के साथ योगतन्त्र का किस प्रकार का सम्बन्ध है[1]। आर्यलंकावतारसूत्र में भी चार प्रकार के ध्यानों का वर्णन उपलब्ध है[2]। वस्तुतः इन दोनों परम्पराओं में ध्येय विषयों को भिन्न दृष्टि से उपस्थापित किया है। इसमें पुद्गल-नैरात्म्य और धर्म-नैरात्म्य का अर्थ में प्रविचय भेद है। पृथक्जनगोत्र में विराजित पुद्गलमात्र को सविकल्प-सविचार आदि का सामान्य ज्ञान है। वह अनात्म दृष्टि अनित्य भावना सापेक्ष है। अतः निर्विकल्पज्ञान धर्मनैरात्म्य दृष्टि के बिना भावना में नहीं आता है। यह योगतन्त्र में पदक्षेप मात्र है। योगाचारभूमिशास्त्र में आर्य असंग ने धर्मनैरात्म्य भावना पर अधिक बल दिया है, क्योंकि धर्मनैरात्म्य भावना से शून्यता दृष्टि की पुष्टि होती है।

## योगतन्त्र की भूमिका

शाक्यपुत्र गौतम को शाक्यमुनि भी कहा जाता है। शब्दशास्त्र के अनुसार छह प्रकार के ऐश्वर्यादि गुणों के युक्त होने से व्यक्ति को भगवान् कहा जाता है। बौद्धेतर शास्त्रों में भी ये लक्षण उपलब्ध हैं। परन्तु भोट परम्परा के अनुसार योगतन्त्र में जबतक अभिसम्बोधि में प्रवेश नहीं होता है, तब तक भगवान् नहीं कहा जा सकता है। भोटदेशीय प्रकाण्ड विद्वान् योगतन्त्रवेत्ता खेस्-ड्रुब-जे (म्खस्-ग्रुव-र्जे, 16वीं सदी) ने अभिसम्बोधि में शाक्यमुनि बुद्ध की प्रतिवेदना का स्पष्टीकरण किया है[3]। आचार्य असंग ने भी योगाचारभूमिशास्त्र में दशभूमिकसूत्र के स्रोत को भी अभिसम्बुद्ध होने के प्रसंग में उल्लेख किया है[4]। जिसमें समता-योग को अनुभव से प्राप्त किया जाता है। सामान्यतः समता-योग

---

1. इसकी संकेत सूचक व्याख्या पालि महावग्ग विनयपिटक में धम्मचक्कपवत्तनसुत्त में उपलब्ध है। धर्मचक्र की देशना प्राप्त होने से पाँचों भिक्षुओं की चेतना अलग-अलग बढ़ गयी थी। जैसे उनके (ज्ञान) चक्षु, ज्ञान, प्रज्ञा, विद्या और आलोक प्रतिभासित हुए थे। यहाँ बौद्ध देशना के क्रमिक विकास के गति को संकेत किया है। आत्मदीप का प्रकाश ही बौद्ध-मत में मन्त्रनय है।
2. आर्यलंकावतारसूत्र, अध्याय-3, मिथिला संस्करण।
3. वे पद्मवज्र के अनुसार पञ्चतथागतज्ञान का समर्थक तत्त्व हैं (तत्त्व सं० 29 से 33 द्रष्टव्य)।
4. योगाचारभूमिशास्त्र, पृ० 71, (कलकत्ता संस्करण), 1964; तुलनीय स्पन्दकारिका (बौद्धेतरतन्त्र) कश्मीर संस्करण।

को आर्यलंकावतारसूत्र में स्पष्ट रूप से कहा है कि बाह्यधर्मों के तरह-तरह परिदृश्य होने पर भी तथागत को कोई विषमता नहीं होती है। अपितु नैर्माणिक-काय में आगे-पीछे, श्वेत-कृष्ण आदि की विषमता का ज्ञान कामलोक और रूपलोक में होता है। अतः योगतन्त्र में इस भेदभाव को दूर करने का प्रयास मात्र है।

बौद्ध सिद्ध पद्मवज्र (आविर्भावकाल 8वीं सदी) ने अपने गुरु बुद्धगुह्य की परम्परा पर आधारित व्याख्या करते समय तान्त्रिक तत्त्वों की एक सामान्य रूपरेखा प्रस्तुत की है। मूलतः तत्त्वार्थावतार व्याख्या (तो० 2502) सर्वतथागततत्त्वसंग्रह-महायानसूत्र की शास्त्रीय व्याख्या है। इस व्याख्या में सैंतीस तत्त्वों की गिनती मिलती है।* योगतन्त्र में इन तत्त्वों का

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| * | 1. | हृदय-तत्त्व | སྙིང་པོ། |
| | 2. | मुद्रा-तत्त्व | ཕྱག་རྒྱ། |
| | 3. | मन्त्र-तत्त्व | སྔགས། |
| | 4. | अधिष्ठान/स्वाधिष्ठान | བྱིན་བརླབས། |
| | 5. | सेक/अभिषेक | དབང་། |
| | 6. | विद्या-तत्त्व | རིག |
| | 7. | समाधि | ཏིང་ངེ་འཛིན། |
| | 8. | पूजा-तत्त्व | མཆོད་པ། |
| | 9. | आत्म-तत्त्व | བདག་གི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད། |
| | 10. | देव-तत्त्व | ལྷའི་དེ་ཁོ་ན་ཉིད། |
| | 11. | मण्डल-तत्त्व | དཀྱིལ་འཁོར། |
| | 12. | प्रज्ञा-तत्त्व | ཤེས་རབ། |
| | 13. | उपाय-तत्त्व | ཐབས། |
| | 14. | हेतु | རྒྱུ་མཚན། |
| | 15. | फल | འབྲས་བུ། |
| | 16. | योग | རྣལ་འབྱོར། |
| | 17. | अतियोग | ཨ་ཏི་ཡོ་ག |
| | 18. | महायोग | རྣལ་འབྱོར་ཆེན་པོ། |
| | 19. | गुह्ययोग | རྣལ་འབྱོར་གསང་བ། |
| | 20. | सर्वयोग | ཀུན་ཏུ་རྣལ་འབོར། |
| | 21. | जप-तत्त्व | བཟླས་པ། |

प्रयोग एवं सम्बन्ध स्पष्ट है। योगतन्त्र में बौद्धों के षडङ्गयोग पर अधिक बल दिया गया है; इसलिए वह बौद्धेतर तन्त्रों से भिन्न है। परन्तु बौद्धेतर शैव और शाक्त आदि तन्त्रों में परमेष्ठी ब्रह्मसत् की मान्यता है और बौद्धेतर योगतन्त्र अष्टाङ्ग पातञ्जल योगशास्त्र के आधार पर नित्यता की प्रतिष्ठा पर अधिक बल देता है। श्रमणधारा में विशेषकर जैनतन्त्र में इस प्रकार के विचार स्पष्टतया पुष्ट नहीं हैं। इसलिए पद्मवज्र ने इन तत्त्वों को परमार्थतः 'सत्' नहीं माना है। ध्यान रखना चाहिये कि यह तत्त्वज्ञान मूलतः अनित्य, अनात्म और शून्यता ज्ञान के षोषक हैं।

**बौद्धयोगतन्त्र का हृदय-तत्त्व**[1]

बौद्धयोगतन्त्र का हृदय-तत्त्व अद्वय-समता है। वह भी मूलतः महाकरुणा है। जगत् में निरन्तर गम्यमान होते हुए भी यह महाकरुणा सत्त्वमात्र के हृदय में संचरणशील

---

| | |
|---|---|
| 22. व्रत-तत्त्व | དམ་ཚིག |
| 23. होम | སྦྱིན་སྲེག |
| 24. सिद्धि | གྲུབ་པ། |
| 25. साधना | སྒྲུབ་པ། |
| 26. ध्यान | སྒོམས་པ། |
| 27. बोधिचित्त | བྱང་ཆུབ་སེམས། |
| 28. शून्यताज्ञान | སྟོང་པ་ཉིད་ཀྱི་ཡེ་ཤེས། |
| 29. आदर्शज्ञान | མེ་ལོང་ལྟ་བུའི་ཡེ་ཤེས། |
| 30. समताज्ञान | མཉམ་ཉིད་ཀྱི་ཡེ་ཤེས། |
| 31. प्रत्यवेक्षणाज्ञान | སོ་སོར་རྟོག་པའི་ཡེ་ཤེས། |
| 32. कृत्यानुष्ठानज्ञान | བྱ་བ་སྒྲུབ་པའི་ཡེ་ཤེས། |
| 33. विशुद्धधर्मधातुज्ञान | ཆོས་ཀྱི་དབྱིངས་ཀྱི་ཡེ་ཤེས། |
| 34. आकर्षणकर्म | དགུག་པའི་བྱ་བ། |
| 35. प्रवेशन | གཞུག་བྱ་བ། |
| 36. बन्धन | བཅིང་གི་བྱ་བ། |
| 37. वशीकरण | དབང་གི་བྱ་བ། |

(बौद्धतन्त्रों तथा शैव-शाक्ततन्त्रों और जैन में भी तत्त्व की गणनाएं हैं। परन्तु वहाँ भिन्न हैं। उपर्युक्त गणना में सिद्ध पद्मवज्र ने 'तत्त्व' शब्द को सामान्यार्थ में प्रयोग किया है, जिसमें क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर योग के विषय परिगणित हैं।)

1. गुह्यसिद्धि - 2.5

है। महाकरुणा (विशुद्ध)धर्मधातुज्ञान से पुष्ट होती है। अत: जगत् में दु:ख सत्त्वमात्र में क्रियाशील है। क्योंकि, योगतन्त्र में अभिषिक्त वज्रयोगी का चित्त-चैतसिक धर्म की समता से सम्पन्न होता है। जिससे योगी आकर्षण, प्रवेशन, बन्धन और वशीकरण आदि तत्त्वों का कभी भी अभिचारिक कर्म में प्रयोग नहीं करता है। अपितु वे इनके तात्त्विक उपयोग से दु:खी प्राणिमात्र की सहायता के लिए अपने को उत्सर्ग करते हैं। इसलिए पद्मवज्र ने स्व-रचित गुह्यसिद्धि में तत्त्व के प्रसंग में यह कहा है—तत्त्व कल्पना से बाहर हैं, उन पर किसी उपाधि का आरोप नहीं होता है। क्योंकि वे तुरीय अथवा परम शिव या कल्याणकारक हैं। तत्त्व निर्निमित्त सहज़ है। अत: वह निराभास और निर्द्वन्द्व है।

अत एव पद्मवज्र ने आगे इस प्रकार की व्याख्या की है—पहले तत्त्व क्या है? यह जानना चाहिए। अर्थात् वे सांवृतिक भावना आदि के विषय हैं अथवा आचरणीय चर्या के विषय हैं। तत्त्वों से उद्दीपित होकर चर्याशील योगी को निश्चय ही सिद्धि मिलती है। (गु० सि० 1.27-28)

## मन्त्र एवं मुद्रा-तत्त्व

महाकरुणा के प्रायोगिक व्यापार से लगातार उद्दीप्त मनस्क योगी का परिशुद्ध धर्मधातु सतत् संचरणशील होता है। अत: मन्त्र का विनियोग और मुद्रा का उत्प्रेक्षण योगी पर स्पष्टतया विराजित होते हैं। बौद्धयोगतन्त्र में मन्त्र और मुद्रा का प्रकाश विशेषार्थक है।

पञ्चस्कन्ध पाँच महाभूतों के स्वभावात्मक रचना मात्र हैं। वे उत्पाद और व्ययधर्मी हैं। वे स्वत: ही सहकार क्रियाएं सत्त्वमात्र के शरीर में संचरणशील स्पन्दों को गतिशील बनाते हैं। यह स्पन्द क्रिया जाति क्षण से मरण क्षण तक अविराम चलती रहती है। जिसको अनापान आदि श्वास की गति के द्वारा सामान्यत: निरूपित किया जाता है। शब्दमात्र का उद्भव वस्तुत: स्पन्द-क्रिया का बहि:प्रकाश मात्र है। उन स्पन्दों की सांकेतिक ध्वनि से सत्त्वमात्र का राव प्रकट होता है। जैसे, पक्षिराव, शिवारव, पेचक ध्वनि आदि। इसी प्रकार मनुष्य भी स्त्री, पुरुष, नपुंसक भेद से भिन्न-भिन्न स्वर प्रकट करते हैं।

मन्त्र शब्दात्मक ध्वनि हैं, जिनके साथ अक्षरकाय, वर्णकाय, पदकाय आदि ध्वनि-विज्ञान को सुनिश्चित किया गया है। इसलिए मन्त्रपद विशुद्धधर्मधातु से निष्पन्न स्वयं उदीरित तथा सिद्ध है। परन्तु योगतन्त्र में यह स्पष्ट उल्लेख है कि स्मृतीन्द्रिय और श्रद्धेन्द्रिय के उद्गम न होने से विशुद्ध धर्मधातु क्लिष्ट होता है। अत: मन्त्र का प्रयोग व्यर्थ नहीं होना चाहिए। मन्त्र बुद्धकाय है।

मन्त्र के साथ मुद्रा का सम्बन्ध घनिष्ठ है। मन्त्रपद की तरह मुद्रा भी स्वयं-प्रकाश है। मुद्रा-तत्त्व मन्त्र का प्रकाशक मात्र नहीं है, उसका अधिष्ठान, अभिषेक और समाधि के साथ भी सम्बन्ध है। ये तीनों आत्म-तत्त्व और देव-तत्त्व के प्रकट होने के द्वार या मुख हैं।

आत्म-तत्त्व और देव-तत्त्व मन्त्र और मुद्रा के साथ सन्निहित हैं; इनका सानिध्य बाह्य नहीं है। इन चारों तत्त्वों को जोड़ने वाली क्रिया पूजा-तत्त्व से निष्पादित होती है। पूजा-तत्त्व हेतु और फल तत्त्वों के द्वारा संचालित है। क्योंकि, पूजा अभिषेक आदि से स्वतन्त्र हो सकती है, परन्तु आत्म-तत्त्व और देव-तत्त्व से भी सम्बद्ध है। आत्म-तत्त्व का उल्लेख श्रीसमाजतन्त्र के तृतीय पटल में मिलता है। यह उपाय-तत्त्व का हेतु है। क्योंकि तन्त्र का मुख्य प्रयोग तीन प्रकार के हैं। हेतुतन्त्र उनमें मुख्य है। इसलिए ध्यान-तत्त्व, साधन, सिद्धि और फलतन्त्र के साथ सम्पृक्त है।

आत्म-तत्त्व बोधिसत्त्व के चित्तोत्पाद के पूरक हैं। बोधिचित्त की भावना महाकरुणा से पुष्ट है। यह अभिसम्बोधि के लिए समय और संवर ग्रहण करने के लिए समर्थ होना है। मन्त्रनय की चर्या में प्रणिधान का विषय समय और संवर है। इस प्रकार मूलतः मन्त्र-तत्त्व के साथ जप-तत्त्व और पूजा-तत्त्व शून्यताज्ञान के लिए आवश्यक है।

यह स्पष्ट है कि शून्यता-ज्ञान के तत्त्व को अनुभव कर समता में प्रवेश किया जाता है। फिर बोधिचित्त निरन्तर कल्याणमित्रवत् होकर लोक में बोधिसत्त्व को वज्रसत्त्व की मर्यादा से पुष्ट करवाता है। इस दृष्टान्त को गुणकारण्डव्यूह में अवलोकितेश्वर ने स्पष्टतया प्रकट किया है। अतः बौद्धयोगतन्त्र में आत्म-तत्त्व की पुष्टि के साथ-साथ अभिसम्बोधि की पुष्टि होती है। इसलिए योगतन्त्र को हेतुतन्त्र, फलतन्त्र और उपायतन्त्र का समाहार कहलाता है।

**योगतत्त्व से सर्वयोगतत्त्व**

शब्दशास्त्र में योग शब्द की व्युत्पित्ति युज् धातु से निष्पादित है। परिणामतः भारतवर्ष में योगशब्द का यत्र-तत्र प्रयोग तरह-तरह से मिलता है। परन्तु भोट भाषा में भारतीय योगशब्द को 'र्नल-ऽब्योर' (नल-जोर) और समाधि को 'तिङ्-ङे ऽज़िन' (तिङ् ङे ज़िन) कहा है। भोटी शब्द 'र्नल' शब्द से चित्त की स्वभाव स्थिति के साथ 'ऽब्योर' अर्थात् युक्त होना ही 'र्नल-ऽब्योर' यौगिक शब्द का तात्पर्य है। बौद्धों के अनुसार चित्त की स्वभावधर्मता विमल स्फटिक की तरह स्वच्छ है। यह स्वच्छता ही भोटी भाषा 'र्नल' का

नेयार्थ है। चित्त का चैत्तधर्म में इन्द्रिय, आयतन और धातु विकृत होने के कारण वह विमलता राग-द्वेष-मोह आदि से आवृत है। अब चित्त का धर्म चयन (क्रिया) है। अतएव अचित्त होना ही योग समाधि है।

समाधि को भी पद्मवज्र ने एक तत्त्व माना है। भोटी भाषा के अनुसार ''तिङ् ङे ऽज़िन'' शब्द अनुकारात्मक धुन (नाद) का ग्रहण कहलाता है। सत्त्वमात्र के शरीर में निरन्तर स्पन्द की धुन अर्थात् नाद चली आ रही है। एकाग्रचित्त साधक धीरे-धीरे जब अचित्त में मनसिकार से विराजित होता है, सत्त्वमात्र को अपने शरीर से तब वह अनुपम धुन व नाद सुनाई पड़ती है। यह योगिश्रुति है। जब तक मनुष्य के चित्त से विषमता का ज्ञान लय नहीं होता है, तब तक उस योगिश्रुति की पहचान सम्भव नहीं है। इसलिए बौद्धयोगतन्त्र में आन्तर स्पन्द के स्तर पर विभाजन है, यथा—योग, अतियोग, महायोग, गुह्ययोग, अनुयोग, सर्वयोग तथा समतायोग। सिद्ध पद्मवज्र ने योगतत्त्व का विन्यास करते-करते अतियोग, महायोग, गुह्ययोग और सर्वयोग[1] को तत्त्व के रूप में स्वीकारा है। इनके अतिरिक्त श्रीकालचक्रतन्त्र को भी विशेष योगतन्त्र कहा जाता है। इस प्रकार सर्वतथागततत्त्वसंग्रह को मूल योगतन्त्र कहा जाता है। जिसमें ध्यान, भावना, समाधि, योग आदि स्पन्द के कर्म-विधानों का समाहार है।

भोट भाषा में श्रीसमाजतन्त्र की व्याख्या-परम्परा अब तक चली आ रही है। इस विषय पर 'म्खस्-ड्रुब-जे' ने विशेष प्रकाश डाला है। यह कहा जाता है कि पहले श्रीसमाज का प्रकाश ओड्डियान में कल्पराज बोधिसत्त्व ने प्रकट किया था। तत्पश्चात् वह ओड्डियान के राजा इन्द्रभूति को मिला। धीरे-धीरे इस धारा को आर्य नागार्जुन ने स्वीकार किया। उसके बाद वह धारा चार प्रवाह में विभाजित हुई, यथा—आर्यदेव, नागबोधि, चन्द्रकीर्ति और शाक्यमित्र। इनके अतिरिक्त ज्ञानपाद के द्वारा भोट देश और नेपाल में व्याख्या-परम्परा प्रचलित हुई। योगतन्त्र की ये धाराएं तिब्बती-परम्परा में अब तक चली आ रही हैं। योगतन्त्र के आधार पर चीनी बौद्धसमाज में 'झान्' निकाय बना। जिसका मूलग्रन्थ आर्यलंकावतारसूत्र है। चीन से यह परम्परा जापान में 'ज़ेन' निकाय के रूप में रूपान्तरित हुआ। यह प्रवाह अब बौद्धविश्व में सुपरिचित है। प्रायोगिक रूप में यह अनुभवयोग्य है, शास्त्रीय उपादान दिग्दर्शनमात्र है।

---

1. यह विभाजन बौद्धों में सर्वत्र मान्य नहीं है। अतियोग, महायोग के साथ अनुयोग माना जाता है। सर्वयोग की गणना अर्वाचीन प्रतीत होती है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ :


### 1. मूल संस्कृत ग्रन्थ

**आर्यमञ्जुश्रीमूलकल्प**—(महायानसूत्रसंग्रह, भाग-2), मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, 1964

**गुह्यसमाजतन्त्र**—सम्पा० विनयतोष भट्टाचार्य, बड़ौदा, 1931

**अद्वयवज्रसंग्रह**—सम्पा० हरप्रसाद शास्त्री, बड़ौदा, 1927

**गुह्यसिद्धि**—(गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह), के०उ०ति०शि०सं०, सारनाथ, वाराणसी, 1986

**प्रदीपोद्योतन-षट्कोटिव्याख्या**—सम्पा० चिन्ताहरण चक्रवर्ती, के० पी० जायसवाल रिसर्च इंस्टीच्यूट, पटना, 1984

### 2. मूल भोट ग्रन्थ

དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པ། (རྩལ་འབྱོར་རྒྱུད་ཀྱི་རྩ་རྒྱུད་) - तो० 419

དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བསྡུས་པའི་འགྲེལ་པ། - तो० 2502

དཔལ་མཆོག་དང་པོའི་རྒྱལ་པོ། - तो० 430

### 3. आधुनिक शोध ग्रन्थ

Alex Wayman : *The Buddhist Tantras : Light on Indo-Tibetan Esoterism,* New York, 1973.

—*Yoga of Guhyasamājatantra,* Motilal Banarsidass, New Delhi, 1977.

Benoytosh Bhattacharya : *Introduction to Buddhist Esoterism,* London, 1932.

जनार्दन पाण्डेय : **बौद्धतन्त्रों की कुछ मुद्राएँ**, 'धीः' अंक 1,3,7,12, सारनाथ, वाराणसी।

Narendra Nath Bhattacharya : *History of Tantric Buddhism,* Munshiram Manohar Lal, New Delhi, 1999.

Shashi Bhusan Das Gupta : *An Introduction to Tantric Buddhism,* Calcutta, 1950.


•

आचार्य चोंखापा द्वारा विरचित

# उत्तम उद्देश्य नामक संक्षिप्त स्व-अवदान

—ग्लछेन नमडोल—

[अद्भुत प्रतिभा एवं प्रखर बुद्धिक्षमता से सम्पन्न भोट विद्वानों में चूडालङ्कार (शिरोभूत) मञ्जुनाथ आचार्य चोंखापा द्वारा विरचित स्वयं के इस सुप्रसिद्ध अवदान में उनके काय, वाक् एवं चित्त के कार्यों के सभी हृदयार्थ (सारार्थ) संकलित किये गये हैं, इस कारण यह अवदान का एक महान् उद्दान है। इसमें चार महनीय विषयों को तीन अधिकारों में संगृहीत कर प्रतिपादित किया गया है, यथा—जीवन के पूर्वकाल में उन्होंने किस प्रकार अत्यन्त विस्तृत एवं बहुविध श्रवण का अन्वेषण किया, मध्य (काल) में किस प्रकार सभी प्रामाणिक ग्रन्थों के प्रतिपाद्य विषय का अववाद के रूप में उदित होने का अनुभव किया तथा अन्त में अहोरात्र (रात-दिन) अनुष्ठान और सभी की बुद्धशासन की अभिवृद्धि के लिए परिणामना की। इस तरह इन चतुर्विध विषयों का इस (उद्दान) में संगृहीत करके प्रतिपादन किया गया है। अन्तिम दो तथ्यों को तृतीय अधिकार में एक-साथ दर्शाया गया है।

इस महत्त्वपूर्ण अवदान की रचना का प्रयोजन तो आचार्य (स्वयं) के अपरिमित कुशलमूलों की सुविस्तृत अभिवृद्धि करना तथा अन्य विचारवान् भाग्यशाली लोगों के बुद्धत्व प्राप्ति के मार्ग का प्रवेशद्वार उद्घाटित करना है।

इस ग्रन्थ पर भोटदेशीय विद्वान् फुर-चोग्-ङग्-वङ्-जम्-पा, यङ्-स्तोन्-ब्स्तन्-पा-ग्या-म्छो आदि ने वृत्ति, टीका आदि की रचना की है। इस ग्रन्थ के महत्त्व को देखकर हिन्दी-भाषा में अनुवाद के साथ शोधपरक परिचय देते हुए सम्पादित कर प्रकाशित किया जा रहा है।]

## ग्रन्थ का संक्षिप्त परिचय

इस सुप्रसिद्ध अवदान-रत्न के रचयिता, जो बोधिसत्त्वों की समस्त चर्याओं में पारङ्गत हैं, आर्यमञ्जुश्री के चित्तप्रभास द्वारा जिनका बुद्धत्वरूपी पद्म खिला हुआ है, जो समस्त ज्ञेयमण्डलों में विशुद्ध दृष्टि-चक्षु से युक्त हैं, साधारण और असाधारण समस्त अभिसमय-गुणरत्नों के निधिकोश से जिनका चित्त परिपूर्ण है, ऐसे महात्मा मञ्जुनाथ चोंखापा सुमतिकीर्ति हैं, जिनके नाम की कीर्ति त्रिलोक में विख्यात है।

उनके काय, वाक् और चित्त के अशेष कार्यवृत्तान्तों तथा विशेषत: जिन-तथागत के शासन में उन्होंने किस प्रकार सम्यक् श्रवण, चिन्तन एवं मनन किया है—इन सबको

विषय बनाकर, इनके आधार पर उनके **प्रज्ञा-गुण**—अर्थात् व्याख्यान, शास्त्रार्थ एवं रचना आदि, **आधेयगुण**—अर्थात् त्रिसंवरों की सीमाओं का अतिक्रमण न करना, **भद्रगुण**—अर्थात् धर्मदेशना और साधना के फलस्वरूप शासन और जगत् के हितार्थ उनके द्वारा सम्पादित महत्त्वपूर्ण कार्य तथा **साधनागुण**—अर्थात् भूमि और मार्ग के विशिष्ट अधिगम का स्वचित्त-सन्तति में उत्पाद करना आदि। इन अद्भुत एवं अचिन्तनीय सम्पूर्ण वृत्तान्तों का वर्णन कर पाना तो सभी बुद्धों के गुह्यकोश को धारण करने वाले वज्रपाणि तथा सभी बुद्धों के ज्ञाननिधिकोशरूपी आर्यमञ्जुवज्र द्वारा भी सम्भव नहीं है—ऐसा कहा गया है।

अतः यहाँ उन गुणों को शब्दों द्वारा व्यक्त करना तो अत्यन्त असम्भव है। फिर भी, उस महापुरुष द्वारा स्वयं विरचित सारगर्भित अवदान की संक्षिप्त कायव्यवस्था इस प्रकार है—सर्वप्रथम अर्थात् जीवन के पूर्वकाल में उन्होंने गम्भीर एवं उदार अभिधेयों से सम्पन्न बुद्धवचनों एवं उनके अभिप्रायप्रकाशक टीका-ग्रन्थों सहित सभी ग्रन्थों का अनेक सर्वमान्य कल्याणमित्रों से विधिवत् विस्तृत एवं बहुविध श्रवण का अन्वेषण किया। मध्यकाल में श्रवण किये गये समस्त ग्रन्थों के अर्थों का निर्दोष युक्तियों द्वारा परीक्षण करके दो अन्तों से रहित प्रमाण द्वारा आनीत निश्चय के माध्यम से उन ग्रन्थों में प्रतिपादित अनुष्ठेय धर्मों के मर्मस्थलों का उनमें उपदेश के रूप में उदय हुआ। अन्तिम काल में अहोरात्र चारों ईर्यापथों (सोना, बैठना, खड़े रहना तथा चंक्रमण करना) में समाहित और पृष्ठलब्ध अवस्थाओं के माध्यम से उन्होंने सम्यग् अनुष्ठान किया। अपि च, उन महनीय अनुष्ठानों द्वारा उन्होंने जितने कुशल सम्भारों (पुण्यसम्भार और ज्ञानसम्भारों) का अर्जन किया, उन सभी का जिन-तथागत के शासनरत्न की अभिवृद्धि के लिए परिणामना की। इन अद्भुत क्रिया-कलापों की स्थिति को देखकर आचार्य चोंखापा मन ही मन में स्वयं को सम्यक् सुगतमार्ग की ओर बढ़ते हुए देखा और 'मेरी सोच का आधारभूत उद्देश्य या आशय अत्युत्तम है और यह भी भट्टारक आर्यमञ्जुश्री की कृपा का फल है' ऐसा सोचते हुए चित्त में आनन्द, श्रद्धा एवं उत्साह—इन तीनों के माध्यम से उन्होंने इष्टदेव का सम्यक् स्मरण किया।

ये चार तथ्य तो इस महत्त्वशाली अवदान के मुख्य प्रतिपाद्य हैं। अपि च, इस अवदान का सार-संकलन या आचार्य चोंखापा का जीवन-वृत्तान्त का यह ग्रन्थ महान् उद्दान है। ये सब विषय यहाँ तीन अधिकारों में प्रतिपादित हैं। अन्तिम दो विषय तो तृतीय अधिकार में एक-साथ प्रतिपादित हैं।

## तीन अधिकारों का सार-संकलन

प्रथम अधिकार के अनुसार सामान्यतः उपादेय और प्रहेय स्थलों के प्रति सर्वथा अनभिज्ञतारूपी अन्धकार का निवारण करने के लिए श्रवणरूपी प्रदीप की आवश्यकता को देखकर आचार्य चोंखापा ने सामान्यतया सूत्रपक्ष में आर्य मैत्रेयनाथ एवं जम्बूद्वीप के षड् अलंकार और परमद्वय के नाम से प्रसिद्ध आचार्यों के ग्रन्थों के एकपक्षीय एवं स्थूल प्रतिपादन से सन्तुष्ट न होकर अनेक प्रामाणिक कल्याणमित्रों का नियमपूर्वक सेवन कर उनसे सम्पूर्ण ग्रन्थों का मनोयोगपूर्वक श्रवण एवं अध्ययन किया। विशेषकर प्रमाणशास्त्रों और माध्यमिक दर्शन से सम्बद्ध सभी ग्रन्थों का सूक्ष्म अध्ययन किया।

गुह्यमन्त्रयान के सम्बन्ध में तो कहना ही क्या है। वस्तुतः वज्रयान मार्ग तो बुद्ध से भी दुर्लभ है और पारमितायान से अति विशिष्ट है—ऐसा देखकर उन्होंने उसका अन्वेषण, विश्लेषण और विवेचन करना अत्यन्त आवश्यक समझा। इस (मन्त्रयान) के अन्तर्गत चार तन्त्रवर्ग होते हैं। इनमें क्रिया, चर्या आदि तीन पूर्ववर्ती तन्त्रवर्गों की मार्गप्रक्रिया को सही ढङ्ग से जाने बिना अनुत्तरयोगतन्त्र को सभी तन्त्रवर्गों में श्रेष्ठ के रूप में स्वीकार करने पर भी वह केवल प्रतिज्ञामात्र होता है—ऐसा जानकर सामान्य एवं विशेष त्रिकुल क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र के प्रधान ग्रन्थ वैरोचन-अभिसम्बोधितन्त्र तथा योगतन्त्र के प्रधान ग्रन्थ श्रीतत्त्वसंग्रह आदि का दीर्घकालपर्यन्त अध्ययन किया।

चतुर्थ अनुत्तरयोगतन्त्र में सूर्य और चन्द्र की भाँति सुप्रसिद्ध पितृतन्त्र और मातृतन्त्र में से पितृतन्त्र के गुह्यसमाजतन्त्र तथा मातृतन्त्र के हेवज्रतन्त्र और चक्रसंवरतन्त्र तथा अन्य संग्रहतन्त्रों से भिन्न प्रकार की व्याख्या-परम्परा वाले श्रीकालचक्रतन्त्र, इन सभी का गम्भीर अध्ययन किया।

द्वितीय अधिकार के अन्तर्गत समस्त ग्रन्थों के अववाद के रूप में उदय होने के लिए उन्होंने प्रथमतः अपने गुरु और इष्टदेव की अभिन्न रूप में प्रार्थना, गम्भीरतया पापशोधन एवं पुण्यसंचय तथा महनीय ग्रन्थों का सूक्ष्म अध्ययन—इन तीन क्रियाओं का संयुक्त रूप से सम्पादन किया। क्योंकि ये आर्यमञ्जुश्री के उपदेश भी हैं और समस्त प्रवचनों के अववाद के रूप में उदय होने के उत्तम हेतु-सम्भार भी हैं। अतः इन क्रियाओं का पालन करते हुए उनमें सूत्रपक्ष के गम्भीर एवं उत्तम ग्रन्थ प्रज्ञापारमिता, प्रमाणशास्त्र, आर्यमैत्रेयनाथ के शेष ग्रन्थों तथा आचार्य नागार्जुन के मत के प्रतिपादक माध्यमिक ग्रन्थों के अर्थ का अववाद के रूप में उदय हुआ और अनुष्ठान करने का क्रम भी उन्हें सम्यक्तया दृष्टिगोचर हुआ।

मन्त्र पक्ष में क्रिया, चर्या एवं योगतन्त्र के विषयों पर प्रधानत: महापण्डित बुद्धगुह्य द्वारा सम्यग् रूप से सुभाषित उपदेश पर आश्रित होने से उन तन्त्र-ग्रन्थों के सम्पूर्ण अर्थों का अववाद के रूप में उदय हुआ। विशेषत: महामुनि बुद्ध के सभी प्रवचनों के पराकाष्ठा-प्राप्त मर्मस्थल तो यह अनुत्तरयोगतन्त्र ही है। इसके अन्तर्गत गम्भीरतम श्रीगुह्यसमाजतन्त्रराज के बारे में आचार्य नागार्जुन ने अपने महत्त्वशाली ग्रन्थ पञ्चक्रम में इस प्रकार कहा है—"मूलतन्त्र में मार्ग के सभी दुर्बोध मर्मस्थल षट् (छह) कोटि और चार नयों से मुद्रित होकर अति दुर्बोध के रूप में विद्यमान हैं। इसलिए इस तन्त्रराज के अधिपति जिन-वज्रधर स्वयं के द्वारा उपदिष्ट वृत्तिस्वरूप छह महनीय व्याख्यातन्त्रों का अनुसरण करते हुए मूल और व्याख्या को सम्यक्तया समन्वित करने में प्रेक्षावान् कुशल गुरु के उपदेशों को जानना चाहिए"। गुरूपदेशों के सर्वोत्कृष्ट ग्रन्थ आचार्य नागार्जुन के पञ्चक्रम, पिण्डीकृत, सूत्रमेलापक आदि तथा आचार्य आर्यदेव के चर्यामेलापक, आचार्य चन्द्रकीर्ति के प्रदीपोद्योतन और आचार्य नागबोधि के व्यवस्थालि आदि ग्रन्थ हैं। इन पर आश्रित होकर सामान्यतया गुह्यसमाज के दोनों क्रमों का तथा विशेषतया निष्पन्नक्रम के सभी मर्मों का अववाद के रूप में उदय होकर अवगम किया गया।

जैसे कि प्रस्तुत विषय से सम्बद्ध आचार्य चोंखापा द्वारा विरचित 'पञ्चक्रमप्रकाश-प्रदीप' नामक ग्रन्थ में कहा गया है—"जिस (तन्त्र-अर्थ) का अवबोध होने पर समस्त (बुद्ध-) प्रवचनों के विषय (भावार्थ) में निर्भीक प्रतिभा प्राप्त होती है, वह तो गुह्यसमाज (द्वारा प्रतिपादित) मार्ग (ही) है।" इस वचन के अनुसार श्रीगुह्यसमाज के अर्थावबोध के प्रभाव से संवरतन्त्र, हेवज्रतन्त्र, कालचक्रतन्त्र आदि अन्य अनुत्तरतन्त्रों के मर्मस्थलों का अववाद के रूप में उदय होकर सम्यग् अवबोध हुआ।

तृतीय अधिकार के अनुसार अहोरात्र अनुष्ठान करते समय अपने सम्पूर्ण सूत्र एवं तन्त्रों के सभी अववादों की निधि बन जाने पर सूत्र और तन्त्र के साधारण मार्ग तथा असाधारण वज्रयान-मार्ग के सभी मर्मों में संगृहीत सम्पूर्ण मार्गों का अनुष्ठान किया और अन्त में सम्पूर्ण अचिन्त्य कुशल सम्भारों का संचय किया तथा उन सबकी बुद्धशासन की अभिवृद्धि के लिए परिणामना की।

इस सारगर्भित अवदान की रचना के दो प्रयोजन हैं स्व और पर का हित, यथा—स्वयं द्वारा संचित सभी कुशल सम्भारों के विस्तार के साथ अभिवृद्धि होना तथा अनेक भाग्यशाली विचारवान् लोगों को सम्यक् मार्ग के प्रवेश द्वार का प्रदर्शन करना। इन दोनों प्रयोजन के लिए यह अवदान रचा गया है।

इस अवदान पर भोटदेशीय विद्वानों द्वारा रचित तीन वृत्तियाँ उपलब्ध होती हैं। (1) फुर-ल्चोग्-ङग्-द्वङ्-जम्-पा (वागिन्द्र मैत्रेय) विरचित—"अवदान रत्नोत्तम उद्देश्यवृत्ति विद्वत्केन्द्रमार्ग" (2) शङ्-स्तोन्-ब्स्तन्-पा-ग्य-छो (शासनसागर) द्वारा विरचित "अवदानोत्तमोद्देश्यवृत्ति" तथा (3) म्खन्-छेन्-थोग्स्-मेद्-ग्य-छो (असंग सागर) द्वारा विरचित 'उत्तमोद्देश्यव्याख्या'। इन तीनों में से अन्तिम वृत्ति साक्षात् रूप से उपलब्ध नहीं हो पाई।

संक्षेप में इस अवदान के द्वारा हमें यह शिक्षा प्राप्त होती है कि 'उस महापुरुष ने जिन-तथागत के शासन का जिस प्रकार अध्ययन और अनुष्ठान किया, उसी अद्भुत सुमार्ग में हम अनुयायी लोगों को भी भलीभाँति प्रविष्ट होकर स्व-पर के उत्तम उद्देश्य की पूर्ति करनी चाहिए।'

इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद और सम्पादन में बौद्ध विद्याओं के लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् प्रो० रामशङ्कर त्रिपाठी (शोध-आचार्य) ने अमूल्य सहयोग प्रदान किया है। अतः मैं उनके प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। इस परम पुनीत कार्य से प्राप्त समस्त पुण्यों से सभी सत्त्व उस महापुरुष की भाँति सम्यग् मार्ग के अध्ययन एवं अनुष्ठान में संलग्न हों—ऐसी परिणामना करता हूँ।

*

### आचार्य चोंखापा द्वारा विरचित

## उत्तम उद्देश्य नामक संक्षिप्त स्व-अवदान

ॐ भवतु शुभमङ्गलम्

लौकिक (प्राप्तव्य) स्वर्ग (अर्थात् अभ्युदय) तथा (लोकोत्तर प्राप्तव्य) बोधि एवं मुक्ति को देखने वाले चक्षुर्भूत, भव (सांसारिक) मार्ग पर भ्रमण करने के कारण दुःखी (प्राणियों) के लिए विश्राम-स्थान, (समस्त) कल्याण और मङ्गलों के मूलभूत करुणामय गुरु और भट्टारक ज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) के पादपद्मों को (सादर) नमन करता हूँ॥ 1॥

अल्प प्रयास से (भी) महासम्भार को संगृहीत करने में पुण्यानुमोदन को सर्वोत्तम (उपाय) कहा गया है। विशेषतः (अपने द्वारा) पूर्वकाल में किये गये कुशल (कर्मों) पर अभिमान (अहंकार) से रहित होकर महान् सन्तोष का उत्पाद होने पर॥ 2॥

पूर्वकृत कुशलों की अभिवृद्धि होना जिन-तथागत द्वारा उपदिष्ट उस (उत्तम) अर्थों की सिद्धि के लिए है तथा अन्य अनेक प्रयोजनों को देखने के कारण हे चित्त, (तुम्हारे द्वारा) इस प्रकार के आनन्द का उत्पाद करना उत्तम (अच्छा) है॥ 3॥

सर्वप्रथम विस्तृत एवं बहुविध श्रवण का अन्वेषण किया, मध्य में समस्त ग्रन्थों के (प्रतिपाद्यों का) अववाद (अनुष्ठेय) के रूप में उदय हुआ, अन्त में उनका अहोरात्र (दिन-रात) अनुष्ठान किया और इन सभी (पुण्य कर्मों) की (बुद्ध) शासन की अभिवृद्धि (और चिरस्थिति) के लिए परिणामना की। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य (आशय) उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारक ज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 4॥

उपादेय और प्रहेय स्थलों के प्रति सर्वथा अनभिज्ञता (अज्ञान) के अन्धकार का सम्यक् श्रवणरूपी प्रदीप के द्वारा निवारण किये बिना मार्ग के प्रति अज्ञता के रहते हुए मोक्षरूपी परमोत्तम नगर में प्रवेश (की सम्भावना) के बारे में तो कहना ही क्या है? (अर्थात् व्यर्थ है)॥ 5॥

इसलिए अजित धर्मराज (आर्य मैत्रेयनाथ) तथा जम्बूद्वीप के षट् (छह) अलङ्कार[1] एवं परमद्वय[2] के नाम से प्रसिद्ध (आचार्यों) के ग्रन्थों के एकपक्षीय और स्थूल (ज्ञान) मात्र से सन्तुष्ट न होकर (मैंने) सभी ग्रन्थों का अतिसूक्ष्मता के साथ अध्ययन किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 6॥

विशेषतः अर्वाग्दर्शी (ऐहिक सोच वाले पृथग्जन) लोगों के लिये वस्तुओं की तथता (यथास्थिति) को व्यवस्थापित करने के एकमात्र द्वार-रूपी सम्यग्-युक्ति-विषयक (प्रमाणशास्त्र से सम्बद्ध) ग्रन्थों के दुर्गम मर्म-स्थलों का अनेक (गम्भीर) प्रयासों के साथ बार-बार अध्ययन किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 7॥

सूत्र एवं तन्त्र ग्रन्थों (के बोध के विषय) पर कष्टसाध्य प्रयास करने पर भी गम्भीर अर्थ का अनुष्ठान एवं आख्यान करते समय (पूर्ववर्ती के कुछ दृष्टि-स्थिति ऐसी थी कि) उन्होंने कुछ भी नहीं सीखा और (वे) अनभिज्ञ लोगों की जो दृष्टि होती है, उस स्थिति से (बिलकुल) दूर नहीं थे (ऐसा प्रतीत हुआ)॥ 8॥

---

1. षट् अलङ्कार—नागार्जुन, आर्यदेव, आर्य-असङ्ग, वसुबन्धु, दिङ्नाग तथा धर्मकीर्ति।
2. परमद्वय—गुणप्रभ तथा शाक्यप्रभ।

ऐसी स्थिति को (मेरे) द्वारा देखकर और खास करके आचार्य नागार्जुन के मत वाले ग्रन्थों के गम्भीर विषय का विभाजन (विश्लेषण) करने वाले एवं सूक्ष्म युक्तिमार्ग के माध्यम से सम्यग् दृष्टि का आननयन करने वाले सभी मर्मस्थलों का सही (साङ्गोपाङ्ग) ढंग से अध्ययन कर संशयों का (पूर्णतया) विच्छेद किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारक ज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 9॥

यहाँ (इस संसार) से सम्यक्सम्बोधि की ओर प्रस्थान करने के लिये (उपाय के रूप में) गम्भीर वज्रयान और पारमितायान दो प्रकार के यान (नय) विद्यमान हैं। (इन दोनों में से) गुह्यमन्त्र (यान) पारमितायान से (भी) अत्यन्त विशिष्ट है॥ 10॥

ऐसा सूर्य और चन्द्र की भाँति सर्वत्र सुप्रसिद्ध है। इस वचन को सत्यवचन के रूप में मानते हुए भी यह गम्भीर मन्त्र (यान) किस प्रकार का है (ऐसा सोचकर) अन्वेषण न करने वाले (लोग केवल) विद्वत्ता का भार ढोते हैं॥ 11॥

उस प्रकार के (भारवाहक) भी यदि प्रज्ञावान् होते हैं तो उनसे भिन्न मन्दबुद्धि कौन हो सकते हैं? अत्यन्त दुर्लभ और अनुत्तर इस (मन्त्र) मार्ग को उपेक्षा से ऐसे ही छोड़ देना (सचमुच) अत्यन्त आश्चर्यजनक है॥ 12॥

इसलिए जिन-तथागत का परमयान (जो) बुद्ध से भी दुर्लभ वज्रयान है और जो दो प्रकार की सिद्धियों[1] की खान (निधिभूत) है, उस गम्भीर मार्ग में प्रविष्ट होकर (मैंने) महाप्रयासपूर्वक दीर्घकालपर्यन्त अध्ययन किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारक ज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 13॥

निम्नवर्ती तीन (क्रिया, चर्या और योग) तन्त्रवर्गों की सारी मार्ग-प्रक्रिया को जाने बिना अनुत्तरयोगतन्त्र को सभी तन्त्रवर्गों से श्रेष्ठ के रूप में स्वीकृत (निर्णीत) किया जाने पर भी वह केवल प्रतिज्ञामात्र होगा—ऐसा सम्यग् रूप से जानकर॥ 14॥

गुह्यसामान्यतन्त्र (सर्वमण्डलसामान्यविधि नाम गुह्यतन्त्र), सुसिद्धितन्त्र, सुबाहुपरिपृच्छा, ध्यानोत्तर आदि त्रिकुल[2] क्रियातन्त्र और उनमें सामान्य एवं विशेष तन्त्रवर्गों का दीर्घकाल तक अध्ययन किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 15॥

---

1. शान्ति, पौष्टिक, वश्य तथा रौद्र (अभिचार) आदि ये साधारण सिद्धियाँ हैं और युगनद्ध वज्रधर का पद प्राप्त करना परम सिद्धि है।
2. त्रिकुल क्रियातन्त्र—तथागतकुल, पद्मकुल तथा वज्रकुल।

द्वितीय चर्यातन्त्रों के तन्त्रवर्ग में प्रधानभूत वैरोचन-अभिसम्बोधितन्त्र का सम्यग् अध्ययन किया, इससे चर्यातन्त्र का जो पक्ष है, वह भी पूर्णरूप से अवगत हो गया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 16॥

तृतीय योगतन्त्र के तन्त्रवर्ग में प्रधान श्रीतत्त्वसंग्रहतन्त्र, व्याख्यातन्त्र श्रीवज्रशेखर आदि का अध्ययन किया और योगतन्त्र के हर्षोत्सव का अनुभव किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 17॥

चतुर्थ अनुत्तरयोगतन्त्र, जो आर्यदेश के विद्वानों में सूर्य और चन्द्र की भाँति अतिप्रसिद्ध पितृतन्त्र में गुह्यसमाजतन्त्र तथा मातृतन्त्र में हेवज्रतन्त्र एवं चक्रसंवरतन्त्र हैं, इन तन्त्रों के॥ 18॥

मूलतन्त्र, व्याख्यातन्त्र आदि तथा अन्य संग्रहतन्त्रों[1] से भिन्न (प्रकार के) व्याख्या-परम्परा वाले महारथी कालचक्रतन्त्र को प्रकाशित करनेवाली विमलप्रभा (टीका) का अध्ययन किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 19॥

**प्रथमतः विशालतम एवं बहुविध श्रवण का अन्वेषण करना (यह) प्रथम अधिकार है।**

तत्पश्चात् विनेय जनों की बुद्धि (में विद्यमान) अन्धकार का निवारण करनेवाले परम (इष्टदेव) आर्यमञ्जुश्री के प्रति तीव्र एवं दीर्घकालिक दृढ़ श्रद्धा के द्वारा ग्रन्थों का अववाद (उपदेश) के रूप में उदय होने के लिए प्रार्थना करने आदि सभी हेतु-सम्भारों का प्रयास किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 20॥

इस प्रकार के प्रयास से आचार्य नागार्जुन एवं आर्य असंग से क्रमशः परम्परा द्वारा आनीत बोधिपथक्रम का असाधारण निश्चय प्राप्त किये जाने के कारण गम्भीर उत्तम ग्रन्थ प्रज्ञापारमिता का अववाद के रूप में उदय हुआ। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 21॥

---

1. अनेक पाठों में 'अन्य संग्रह तन्त्रों' शब्द के स्थान पर 'अन्य सूत्र तन्त्र' ऐसा शब्द का प्रयोग हुआ है, लेकिन अनेक विद्वान् पूर्व प्रयुक्त शब्द को ही अधिक समीचीन मानते हैं।

इस उत्तर (दिशा भोटदेश) में प्रमाण-ग्रन्थों के बारे में अनेक शिक्षित और अशिक्षित लोग एक स्वर से सूत्र (प्रमाणसमुच्चय) एवं सप्त (प्रमाण-)वर्गों[1] में बोधि की ओर प्रस्थान करने के लिए अनुष्ठेय मार्ग (अनुष्ठान) का क्रम नहीं है—ऐसा कहते हैं ॥ 22 ॥

(और दूसरे लोग) मञ्जुश्री ने दिङ्नाग को साक्षात् रूप से जो यह कहा कि 'इस (प्रमाणसमुच्चय) की रचना कीजिए, भविष्यकाल में यह सम्पूर्ण जगत् के लिए चक्षुर्भूत होगा' इस प्रकार (मञ्जुश्री के) वचन से जो अनुमोदन किया गया है, उसे भी (वे लोग) प्रामाणिक मानते हैं ॥ 23 ॥

यह तो सर्वथा अयुक्त है और इस अद्भुत (अन्तर्विरुद्ध) कथन को देखकर विशेषत: उस विषय प्रक्रिया का परीक्षण करने पर प्रमाणसमुच्चय के मङ्गलाचरण का जो अर्थ (प्रमाणवार्तिक में धर्मकीर्ति ने) प्रमाणसिद्धि (परिच्छेद) में किया गया है, जिसमें अनुलोम एवं प्रतिलोम विधि द्वारा ॥ 24 ॥

विमोक्षार्थी के लिए भगवान् तथागत को प्रमाणभूत (शास्ता) के रूप में सिद्ध किया गया है, उससे उन (तथागत) के शासन को ही मोक्षार्थियों के लिए प्रवेश के (उत्तम) तट के रूप में (मुझे) अन्तर्हृदय से दृढ़ निश्चय प्राप्त (करने के लिए अवसर) प्राप्त हुआ है ॥ 25 ॥

अत: दो यानों के सभी मार्गों को संगृहीत कर युक्तिमार्ग के माध्यम से समुचित ढंग से (यह ग्रन्थ) निर्गत होने के कारण (मुझे) विशेष आनन्द प्राप्त हुआ है। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की ॥ 26 ॥

तत्पश्चात् बोधिसत्त्वभूमि एवं (महायान-)सूत्रालङ्कार—इन दोनों को सम्यक्तया जोड़कर नियमपूर्वक (अध्ययन का) प्रयास करने के कारण अजित धर्मराज (आर्य मैत्रेयनाथ) के ग्रन्थ और उनके अनुयायी (आर्य असङ्ग आदि) के सभी ग्रन्थों का अनुष्ठान करने के लिए अववाद के रूप में उदय हुआ। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की ॥ 27 ॥

विशेषत: गम्भीर और उदार प्रवचनों के समूहों को संयुक्त करने के क्रम में ही मार्ग के सभी मर्मों का निश्चय प्रदान करनेवाले शिक्षासमुच्चय पर आश्रित होकर (आचार्य नागार्जुन के) सूत्रसमुच्चय आदि ॥ 28 ॥

---

1. सप्तप्रमाण वर्ग—प्रमाणवार्तिक, प्रमाणविनिश्चय, न्यायबिन्दु, सम्बन्धपरीक्षा, हेतुबिन्दु, वादन्याय तथा सन्तानान्तरसिद्धि।

आचार्य नागार्जुन के मत का (प्रतिपादन करने वाले उनके) अनेक उत्तम ग्रन्थों के अर्थ के (अनुसार) अनुष्ठान करने का क्रम सम्यक्तया दृष्टिगोचर हुआ। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 29॥

इसके अनन्तर ध्यानोत्तर(तन्त्र) और वैरोचन-अभिसम्बोधि (तन्त्र) के (पण्डित) बुद्धगुह्य के द्वारा सम्यग् रूप से सुभाषित किये गये उपदेश पर आश्रित होकर मार्ग के सभी मर्मों का सम्यक् अववाद के रूप में उदय हुआ। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 30॥

श्रीतत्त्वसंग्रह(तन्त्र) के मार्ग के मर्म का तीन[1] समाधियों में संगृहीत होते दिखाई देना तो थोड़ा-बहुत सुगम (आसान) है, परन्तु उस मार्ग के (सनिमित्त, निर्निमित्त आदि) गम्भीर अर्थ की कठिन भावना-प्रक्रिया के महापण्डित॥ 31॥

बुद्धगुह्य द्वारा मूल(तन्त्र), व्याख्या(तन्त्र) एवं सपक्ष तन्त्र (इन) तीनों के साथ जोड़कर नियमपूर्वक व्याख्या की गई है तथा त्रितन्त्रवर्ग (क्रिया, चर्या और योगतन्त्र) के अनुष्ठानों को (आचार्य शाक्यमित्र के कोशलालङ्कारतत्त्वसंगह टीका में)[2] भावनाक्रम (आचार्य कमलशील विरचित) के अनुकूल कहा गया है, इस तरह बुद्धि के अन्धकार का निराकरण किया गया है। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 32॥

महामुनि के सभी प्रवचनों के निष्ठागत (पराकाष्ठा-प्राप्त) मर्मस्थल (तो) श्री अनुत्तरयोगतन्त्र के (ही) हैं। इसके अन्तर्गत अत्यन्त गम्भीरतम श्रीगुह्यसमाजतन्त्रराज के (विषय) में॥ 33॥

परमवादी आचार्य नागार्जुन ने (अपने ग्रन्थ पञ्चक्रम में)[3] इस प्रकार कहा है—मूलतन्त्र में मार्ग के सभी मर्म षट् (छह) कोटि[4] और चार नयों[5] में मुद्रित होकर विद्यमान हैं। इसलिए व्याख्यातन्त्र का अनुसरण कर॥ 34॥

---

1. तीन समाधि—आदियोग, मण्डलराजाग्री तथा कर्मराजाग्री।
2. स्दे-द्गे-ब्स्तन्-ग्युर तन्त्र 'यि', पृ० 1-245, 'रि', पृ० 1-202
3. एतत्तत्त्वं स्थितं तन्त्रे श्रीसमाजे सुमुद्रितम्।
   व्याख्यातन्त्रानुसारेण बोद्धव्यं गुरुवक्त्रतः ॥ 9॥ (वज्रजापक्रम, पृ० 34, भो० भा० ग्रन्थमाला-25, तिब्बती संस्थान, 2001)।
4. षट्कोटि—नेयार्थ एवं नीतार्थ, सन्ध्या भाषा एवं नसन्ध्या भाषा तथा यथारुत एवं न यथारुत।
5. चार नय—अक्षरार्थ, समस्ताङ्ग, गर्भी तथा कोलिक।

गुरु के उपदेशों से जानने को कहा गया है। इस प्रक्रिया को मर्मस्थल के रूप में ग्रहण कर पराकाष्ठा-प्राप्त उपदेश (पञ्चक्रम,) पिण्डीकृत, चर्यामेलापक, व्यवस्थालिक्रम आदि आर्य (परम्परा) के गुह्यसमाज विषयक सभी लघुग्रन्थों का॥ 35॥

दीर्घकाल तक परिचय प्राप्त कर मूलतन्त्र (गुह्यसमाजतन्त्र) को प्रदीप की भाँति प्रकाशित करनेवाले (आचार्य चन्द्रकीर्ति के प्रदीपोद्योतन ग्रन्थ) पर आश्रित होकर पाँच महाव्याख्यातन्त्र[1] के साथ उसे सम्यक्तया संयुक्त कर महाप्रयास के साथ अध्ययन किया॥ 36॥

इस अध्ययन से सामान्यतया गुह्यसमाज के दोनों क्रमों को तथा विशेषतया निष्पन्नक्रम के सभी मर्मों (गूढस्थलों) को अवगत किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 37॥

इस (गुह्यसमाजतन्त्र) के प्रभाव से संवरतन्त्र, हेवज्र, कालचक्रतन्त्र आदि अनेक तन्त्रवर्ग के मर्मस्थलों का अववाद के रूप में उदय हुआ। यह सब मैंने अन्य (ग्रन्थों)[2] में कहा है, अतः यहाँ तो केवल विचारवान् लोगों के लिए द्वारमात्र (प्रतिपादित) है। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 38॥

**मध्य में सभी ग्रन्थों के ( प्रतिपाद्य विषय ) का अववाद के रूप में उदय होना ( यह ) द्वितीय अधिकार है।**

इस प्रकार अववाद के निधि बन जाने पर दोनों महायानों (पारमितायान और वज्रयान) के साधारण मार्ग और असाधारण मार्ग के दोनों क्रमों (उत्पत्तिक्रम और निष्पन्नक्रम) के मर्मों के संग्राहक सम्पूर्ण मार्गों से परिचित होकर अध्ययन किया। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 39॥

---

1. पाँच महाव्याख्या तन्त्र—सन्धिव्याकरण, वज्रमाला, चतुर्देवीपरिपृच्छा, ज्ञानवज्रसमुच्चय तथा उत्तरतन्त्र। अनेक विद्वान् उत्तरतन्त्र के स्थान पर 'देवेन्द्रपरिपृच्छा' को लेते हैं, लेकिन वह ग्रन्थ तिब्बती भाषा में अनूदित नहीं है।

2. महामन्त्रक्रम, चक्रसंवरतन्त्र का भाष्य गुप्तार्थप्रकाश, संवरपञ्चक्रमव्याख्या गुप्तार्थदृष्ट्युन्मीलन, निष्पन्नक्रमसिद्धिमञ्जरी आदि में कहा गया है।

गङ्गानदी की भाँति जिनपुत्रों के प्रणिधानों का सद्धर्म में गृहीत होनेवाले प्रणिधान के अन्तर्गत गृहीत होना (आर्य श्रीमालादेवीसिंहनादसूत्र[1] में) कहा गया है। इसलिए (मेरे चोंखापा द्वारा) जितने कुशलमूल संचित किये गये हैं, उन सभी की बुद्धशासन की अभिवृद्धि के लिए परिणामना करता हूँ। इस स्थिति को सोचने पर (मेरा) उद्देश्य उत्तम है और (यह) महाकृपा है, भट्टारकज्ञाननिधि (आर्यमञ्जुश्री) की॥ 40॥

**अन्त में अहोरात्र ( रात-दिन ) अनुष्ठान करना और सभी ( कुशलमूलों ) को भी बुद्धशासन की अभिवृद्धि के लिए परिणामना करना, ( यह ) तृतीय अधिकार है।**

स्वयं के कुशलमूलों की विस्तार के साथ अभिवृद्धि करने के लिए तथा बहुत प्रकार के विचारवान् भाग्यशाली लोगों को योनिशः (समुचित) प्रवेशद्वार प्रदर्शित करने के लिए इस अवदान की रचना की गई है॥ 41॥

इससे प्राप्त होनेवाले पुण्यसम्भारों के द्वारा इस (प्रदर्शित) क्रम से अशेष जगत् को मुनि के अनुत्तर व्रत को धारण कर जिन-तथागत द्वारा प्रशंसित मार्ग में प्रवेश (प्राप्त) हो॥ 42॥

इस प्रकार संक्षेप में कथित यह स्वोपज्ञ अवदान बहुश्रुत भिक्षु आचार्य चोंखापा सुमतिकीर्ति द्वारा 'ऽडोक्-रि-वो-छे-द्गे-ल्दन-नम्-पर-ग्यल-वई-लिङ्' (नामक स्थान) में विरचित किया गया है। लिपिकार 'का-शि-पा-रिन्-छेन्-द्पल' (रत्नश्री) हैं। इससे भी शासनरत्न सभी काल और सभी दिशाओं में विकसित होने में सक्षम हो।

॥ भवतु सर्वमङ्गलम्॥

●

---

1. स्दे-दगे का-ग्युर, द्कोन्-चे्क (रत्नकूट) 'छ' 258

# भूतडामरतन्त्र : संक्षिप्त परिचय ( 3 )

—जनार्दन पाण्डेय—

[ धी: के विगत दो अंकों में केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान के शान्तरक्षित ग्रन्थालय से प्राप्त पाण्डुलिपि के आधार पर उक्त ग्रन्थ का संक्षिप्त परिचय दिया गया था, इस अंक में प्राच्य विद्या प्रकाशन वाराणसी से प्रकाशित ग्रन्थ के आधार पर परिचय दिया जा रहा है। यद्यपि दोनों की विषय-वस्तु एक ही है पर पूर्व ग्रन्थ अव्यवस्थित है। उसमें पटल समाप्ति की 9 पुष्पिकाएं हैं, पर बीच-बीच में अवान्तर पुष्पिकाओं को लेकर 21 विषय हो जाते हैं, किन्तु प्रस्तुत ग्रन्थ में सोलह पटल हैं।

इस ग्रन्थ की विशेषता यह है कि इसके प्रत्येक साधन में व्यवस्थित रूप से सभी साध्य देवताओं के मन्त्रों का मन्त्रोद्धार[1] भी दिया है और उसके बाद क्रमशः उनकी मुद्राएं और साधन दिये हैं। उपर्युक्त दोनों प्रतियों में कहाँ-कहाँ अन्तर है इसकी सूचना यथास्थान दी गई है। प्रस्तुत परिचय में इसके प्रारम्भिक आठ पटलों का परिचय दिया जा रहा है। ]

प्रस्तुत ग्रन्थ का संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

**प्रथम पटल** में क्रोधाधिप को प्रणाम करने के बाद उन्मत्तभैरवी, उन्मत्तभैरव से प्रश्न करती है कि कलियुग में इस जम्बूद्वीप के जो प्राणी साधनहीन हैं, आलसी हैं, विभिन्न व्यसनों से ग्रस्त हैं, कुसंगति के कारण बुरे कर्मों में लिप्त रहते हैं, उनका उद्धार कैसे होगा। क्या कोई ऐसा उपाय है? जिससे वे लोग भी सब प्रकार के सुख और सम्पत्ति का भोग कर

---

1. **मन्त्रोद्धार**—मन्त्र के निर्माण की प्रक्रिया को मन्त्रोद्धार कहते हैं। प्राचीनकाल में आचार्यों ने आराध्य देवता के स्वभाव, प्रभाव एवं सामर्थ्य के अनुसार बीजाक्षरों तथा अन्य शब्दों का चयन करके मन्त्र बनाए थे और इन्हें गोपनीय रखा जाता था। इस प्रक्रिया को भी गोपनीय ही समझा जाता था जैसे कि निरुक्तकार ने लिखा है—'विद्या ह वै ब्राह्मणमाजगाम गोपाय मा शेवधिष्टेऽहमस्मि' मन्त्र ब्राह्मण के पास जाकर कहता है मैं तुम्हारी निधि हूँ, मुझे गोपनीय रखना। प्राचीन ग्रन्थों में इस प्रक्रिया के बड़े कठिन नियम थे, किन्तु यहाँ सीधे-सीधे शब्दों का ही निर्देश किया गया है। फिर भी बीजाक्षरों के पर्यायवाची शब्दों को जानना आवश्यक है जैसे—'ॐ' के लिए 'तार', 'पञ्चरश्मि', 'आदिबीज' और 'हूँ' के लिए 'कूर्च', 'फट्' के लिए 'अस्त्र' आदि प्रयोग किये जाते हैं। जैसे—महाभूतकुलसुन्दरी के मन्त्र का मन्त्रोद्धार इस प्रकार है—

आदिबीजं (ॐ) समुद्धृत्य 'महा'पदमुदीरयेत् ।<br>'भूत'शब्दात् 'कुल'पदं 'सुन्दरी' 'कूर्च' (हूँ) संयुतम् ॥

इस प्रकार 'ॐ महाभूतकुलसुन्दरी हूँ' यह मन्त्र बन गया। ऐसे ही बड़े लम्बे-लम्बे मन्त्रों का मन्त्रोद्धार यहाँ दिया गया है।

सकें? तब उन्मत्तभैरव उसके प्रश्न का उत्तर देने का उपक्रम करते हैं। यहीं पर पटल समाप्त हो जाता है।

**द्वितीय पटल**—प्रथम पटल के उपक्रम को ही आगे बढ़ाते हुए दूसरा पटल प्रारम्भ होता है। इसमें "ॐ वज्रज्वालेन हन हन सर्वभूतान् हूँ फट्", इस मन्त्र के उच्चारण मात्र से क्रोधराज के रोमकूपों से भीषण वज्रज्वाला प्रकट होती है और उससे सभी प्रमथादि भूतगण झुलस जाते हैं तथा ब्रह्मादि देवता भी मूर्च्छित हो जाते हैं। मूर्च्छा टूटने पर देवता आश्चर्य करते हैं और क्रोधराज से प्रार्थना करते हैं कि आप इन्हें जीवित कर दीजिए। ये सब सदा आपके आदेश का पालन करेंगे। तब विज्ञानाकर्षिणी मन्त्र "ॐ वज्रमुखे सर सर फट्" का उच्चारण करते ही वज्रज्वाला शान्त हो जाती है और सब जीवित हो जाते हैं।

तब भूतराजाओं में प्रधान अपराजितानाथ क्रोधराज के पैरों में गिरकर प्रार्थना करता है कि हे भगवन् आप हमारी रक्षा कीजिए। कलियुग में जम्बूद्वीप के उन प्राणियों के लिए सारी सुख-सुविधाएं हम प्रदान करेंगे जो आपके मन्त्रों का जप करने वाले प्राणी चाहेंगे। उनके हर प्रकार के भय-राजभय, चौरभय, अग्निभय आदि सभी विघ्नों को दूर करेंगे। यदि हम आपकी आज्ञा का पालन नहीं करेंगे तो कुलगोत्र सहित नष्ट हो जायेंगे तथा आठों नरकों का भोग करेंगे। इसके बाद क्रोधराज ने मनुष्यों के कल्याण के लिए मृतसंजीवनी मन्त्र का उच्चारण किया "ॐ संघट्ट संघट्ट मृतान् जीवय स्वाहा", इसके उच्चारण मात्र से सब जीवित हो जाते हैं। फिर अपराजितानाथ क्रोधराज को आश्वस्त करता है कि ये भूतिनी, यक्षिणी, नागिनी, अप्सराएं आदि आपके उपासकों को हर प्रकार की सुविधाएं प्रदान करेंगी, यदि नहीं करेंगी तो इनके मस्तक फट जायेंगे, ये मर जायेंगी और आठों नरकों का भोग करेंगी। यह सुनकर वज्रपाणि ने कहा जो मनुष्य क्रोधभैरव के मन्त्रों का जप करेंगे उनको अनेक प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त हो जायेंगी। यहीं पर द्वितीय पटल समाप्त हो जाता है।

**तृतीय पटल**—इसका तृतीय पटल "सुन्दरीसाधन" नाम से प्रारम्भ होता है जबकि पूर्व पुस्तक में यह अष्टमहाभूतराज्ञीकल्पः नाम से कहा गया है। इसमें पहले आठ श्लोकों में उन आठों सुन्दरियों के मन्त्रों का मन्त्रोद्धार है। मन्त्र सहित उसका विवरण इस प्रकार है—

(1) ॐ महाभूतकुलसुन्दरी हुँ, (2) ॐ विजयसुन्दरी ह्रीं अं, (3) ॐ विमलसुन्दरी आः, (4) ॐ सुन्दरी हुँ हुँ, (5) ॐ मनोहारीसुन्दरी धीः, (6) ॐ भूषणसुन्दरी क्लीं, (7) ॐ धवलसुन्दरी ह्रीं तथा (8) ॐ मधुमत्तसुन्दरी स्वाहा ह्रीं।

ये वे ही नाम हैं जो पूर्व पुस्तक में आये थे। कुछ के नामों में परिवर्तन है जैसे, (4) सुन्दरी की जगह रतिसुन्दरी, (6) भूषणसुन्दरी की जगह भूखण्डसुन्दरी और (8) में मधुमत्त की जगह चक्षुष्मति नाम दिया है। उसमें प्रत्येक नाम के पूर्व श्री शब्द लगाना आवश्यक बताया है। किन्तु इसमें यह बन्धन नहीं है।

इसके बाद आठों की पूजनी, आकर्षणी, वशंकरी, विघ्ननाशिनी, सम्मुखीकरिणी, दुष्टघातिनी और समयमुद्राओं के लक्षण दिये हैं। इसके बाद उनकी साधनविधि बताई है। जो इस प्रकार है—

बाएं हाथ की मुट्ठी को दृढ़ रूप से बाँधकर मध्यमा अंगुलियों को प्रसारित करें, यह **पूजनी** मुद्रा है।

दोनों हाथों की मुट्ठियों को परस्पर मिलाकर दोनों तर्जनी सीधी करें, यह तत्काल **सिद्धिकरी** मुद्रा है।

बाएं हाथ की मुट्ठी बाँधकर दोनों कनिष्ठा सीधी करें, यह **सान्निध्यकरणी** मुद्रा है।

बायां हाथ फैलाकर तर्जनी को मोड़ें और अंगूठे को उससे मिलावें, यह **आकर्षिणी** मुद्रा है।

बाएं हाथ की सभी अंगुलियों को सीधा करें और अनामिका को कुछ झुकाकर अंगूठे को उससे मिलाएं, यह **वशंकरी** मुद्रा कहलाती है।

बाएं हाथ की मुट्ठी को बाँधकर केवल अनामिका को सीधा करें, यह **सर्वविघ्ननिवारिणी** मुद्रा कहलाती है।

बाएं हाथ की मुट्ठी को दृढ़ बाँधकर अंगूठे को फैलाएं, यह **सम्मुखीकरण** मुद्रा है। सब दुष्टों से भय का निवारण करती है।

बाएं हाथ की मुट्ठी बाँधकर कनिष्ठा को फैलाने से इन भूतिनियों की **समयमुद्रा** होती है।

**( 1 ) महाभूतकुलसुन्दरी**—नदी संगम पर जाकर लाल चन्दन से मण्डल बनावे। उसे गन्धपुष्पादि द्वारा पूजा करके गुग्गुल की धूप दे। उसके बाद आठ हज़ार जप करे। फिर रात्रि में क्रोधमन्त्र का स्मरण करके एक हज़ार जप करे। वह निश्चित रूप से आयेगी तब उसे जातीफल के जल से अर्घ्य दे, वह प्रसन्न होकर भार्यारूप होकर सारे आदेशों का पालन करती है और रात्रि में साथ रहकर प्रातःकाल एक पल सोना और वस्त्रादि देकर चली जाती है।

**( 2 ) विजयसुन्दरी**—इसे भी किसी नदी के संगम पर जाकर चन्दन से मण्डल बनाकर दही और अन्न से पूजा करके, आठ हज़ार जप करे। इस प्रकार सात दिन तक

पूजा और जप करने पर आठवें दिन अवश्य आती है। तब चन्दन का अर्घ्य देकर देवी सन्तुष्ट हो जाती है और राज्य प्रदान करती है। प्रतिदिन वस्त्रालंकार भी देती है।

**( 3 ) विमलसुन्दरी**—किसी वज्रपाणि के मन्दिर में जाकर सफेद चन्दन से मण्डल बनाकर, हयमार के फूलों से पूजा करे। गुग्गुल से धूप दें। आठ हज़ार जप करके पुन: रात्रि में एक हज़ार जप करने पर देवी आती है। तब पुष्पांजलि से उसका स्वागत करे। देवी प्रसन्न होकर उसकी भार्या बन जाती है। दिव्य वस्त्र धनादि देती है, शत्रु का विनाश करती है और साधक को स्वर्ग तक ले जाकर उसे इच्छित वस्तु प्रदान करती है।

**( 4 ) सुन्दरी**—नदी किनारे जाकर सुगन्धित जल से मण्डल बनावे। उस पर सफेद फूल तथा सुगन्धित चन्दन के द्वारा अर्घ्य दें। गुग्गुल की धूप देकर आठ हज़ार जप करे। फिर रात को एक हज़ार जप करने से सुन्दरी देवी आती है। आते ही उसे पुष्पोदक से छींटे देकर अर्घ्य दें। वह प्रसन्न होकर बहिन बनकर विविध प्रकार के द्रव्य, रस-रसायन तथा अभिलषित वस्तु प्रदान करती है।

**( 5 ) मनोहारीसुन्दरी**—निर्जन देवालय में जाकर यथायोग्य बलि प्रदान करके पूजा करे। फिर आठ हज़ार जप करने पर यह हंसती हुई आती है और प्रसन्न होकर साधक की भार्या बनकर राज्य तथा इच्छित वस्तु प्रदान करती है। अपनी पीठ पर बैठाकर स्वर्ग तक ले जाती है और प्रतिदिन एक स्वर्णमुद्रा प्रदान करती है। पाँच हज़ार वर्ष तक नाना प्रकार के भोगों का उपभोग करके राजकुल में उसे जन्म ग्रहण करवाती है।

**( 6 ) भूषणसुन्दरी**—किसी नदी संगम पर जाकर मण्डल बनावे। मांसोपहार तथा करवीर पुष्प से पूजन करे। गुग्गुल की धूप दे। आठ हज़ार जप करे तो देवी भूषणसुन्दरी प्रसन्न होती है। फिर रात्रि में नाना प्रकार के उपहारों से पूजा करके घी का दीप जलाकर एक हज़ार जप करे। तब भूषणसुन्दरी अपने परिवार सहित नूपुर ध्वनि करती हुई आती है और साधक की पत्नी होकर रहती है। प्रतिदिन पीठ में लेकर सूर्यलोक तक ले जाती है। इस प्रकार साधक पाँच हज़ार वर्षों तक विविध प्रकार के भोग करके मरने पर राजकुल में जन्म लेता है।

**( 7 ) धवलसुन्दरी**—नदी के किनारे बैठकर कुङ्कुम से मण्डल बनाकर अगुरु से धूप दे और यथाविधि बलि देकर आठ हज़ार जप करे। फिर रात्रि में पूर्ववत् पूजा और बलि देकर एक हज़ार जप करे, देवी तुरन्त आती है और वह माता बनकर उसका (साधक का) पालन करती है। भोजन, वस्त्र, अलंकार आदि सभी अभिलषित पदार्थ

देकर उसे सन्तुष्ट करती है। दस हज़ार वर्षों तक नाना प्रकार के भोग कराने के बाद मरने पर ब्राह्मण कुल में जन्म करवाती है।

**( 8 ) मधुमत्तसुन्दरी**—नदी संगम पर जाकर उत्तम प्रकार से पूजा करके, घी के दिये जलाकर सम्पूर्ण रात्रि भर निर्भय होकर जप करे। रात्रि के अन्त में देवी निश्चित आती है। तब उसे अर्घ्य देकर साधक कहे कि हे सुन्दरी! मुझे राज्य प्रदान करो। तब देवी सन्तुष्ट होकर राज्य व सहस्र स्वर्ण मुद्राएं तत्काल प्रदान करती है। इसके बाद वज्रपाणि की कृपा से सम्पूर्ण पृथ्वी का अधिपति होकर पुनः राजकुल में जन्म लेता है। इस प्रकार आठ महाभूतों की महाराज्ञी सुन्दरियों की साधना समाप्त होती है। यहाँ यह ज्ञातव्य है कि इस ग्रन्थ के तीन पटलों में जो सामग्री आई है वह पूर्व पुस्तक के केवल पहले पटल में है।

**चतुर्थ पटल** में श्मशानवासिनी पिशाचिनी साधना का वर्णन है। प्रारम्भ में श्मशानवासिनी के आवाहन का मन्त्र दिया है "ॐ ह्रीं हुं हुं ॐ ह्रीं कट्ट कट्ट सर्वभूतिनीनां भगवतो वज्रधरस्य समयमनुपालय हन हन वध वध आक्रम आक्रम भो भो रात्रौ श्मशानवासिनी आगच्छ शीघ्रं हुं फट्"।

इसके बाद समय मन्त्र कहा गया है, जो इस प्रकार है—"ॐ ज्वल ज्वल विधून चल चल चालय चालय प्रविश प्रविश ज्वल ज्वल तिष्ठ तिष्ठ समयमनुपालय भो भो रात्रौ श्मशानवासिनि हुं हुं फट् फट् स्वाहा"। इन दोनों मन्त्रों का आठ-आठ हज़ार जप करने से पूर्व सेवा हो जाती है।

यहाँ यह ज्ञातव्य है कि ये श्मशानवासिनियाँ भी आठ हैं। ग्रन्थ में पहले आठों के मन्त्र एक साथ दिये हैं, फिर उनकी मुद्राएं भी एक साथ दी हैं। चूँकि ये पिशाचिनियाँ माता भगिनी या भार्या नहीं बन सकतीं, केवल चेटी (दासी) ही बनती हैं; इसलिए इनकी अलग-अलग साधनाएं नहीं हैं, केवल दो साधनाएं ही हैं। इनके प्रत्येक के मन्त्र और मुद्रा हम अलग-अलग करके दे रहे हैं।

### 1. दंष्ट्राकरालिनी

**मन्त्र**—"ॐ चल चल पठ पठ महाभूतिनी साधय कुले प्रिये स्फुर स्फुर विसुर विसुर कट्ट कट्ट प्रतिहत जय-जय विजय-विजय तर्ज तर्ज हुं हुं फट् फट् प्रथ प्रथ ॐ स्वाहा" यह सर्वसिद्धिप्रद मंत्र है।

**मुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर दोनों कनिष्ठाङ्गुलियों को लपेट लें और दोनों तर्जनी अंगुलियों को सीधा प्रसारित करके उनका मुख मिला दें। इसे तर्जनी मुद्रा भी कहते हैं।

**2. घोरमुखी**

**मन्त्र**—"ॐ घोरमुखि श्मशानवासिनि साधकानुकूलेऽप्रतिहतसिद्धिदायिके ॐ ह्रीं ह्रीं नमः स्वाहा।"

**मुद्रा**—बायें हाथ की मुट्ठी बाँधकर तर्जनी तथा मध्यमा अंगुली को फैलावे, यह घोरमुखी मुद्रा है।

**3. तर्जनीमुखी**

**मन्त्र**—"ॐ तर्जनीमुखि ॐ ॐ विश्वचिताचिते सर्वजन्तुभयंकरि हन हन दह दह पच पच मारय मारय ममाकारस्य मृत्युभंयकरि सर्वनागयक्षभक्ष अट्टाट्टहासिनि सर्वभूतेश्वरि हुं हत स्वाहा"।

**मुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर दोनों कनिष्ठाङ्गुलि लपेट लें और दोनों तर्जनी को सीधा रखें तथा दोनों के मुख मिला दें।

**4. कमललोचनी**

**मन्त्र**—"ॐ कमललोचनि मनुष्यवत्सले सर्वदु:खविनाशिनि साधकानुकूले प्रिये जय जय हुं हुं फट् नमः स्वाहा"।

**मुद्रा**—तर्जनी मुद्रा में मध्यमाङ्गुलियों को टेढ़ा रखकर दोनों अनामिकाओं को फैला देने से कमललोचनी मुद्रा होती है।

**5. विकटमुखी**

**मन्त्र**—"ॐ विकटमुखि दंष्ट्राकरालिनि ज्वल ज्वल सर्वयक्षभयङ्करि धीर-धीर गच्छ-गच्छ भो भो साधक किमाज्ञापयसि हुं"।

**मुद्रा**—दाहिने हाथ की मुट्ठी बाँधकर तर्जनी अंगुली को सीधा करें, इसे अरुंधती मुद्रा भी कहते हैं।

**6. कर्णपिशाचिनी**

**मन्त्र**—"ॐ ध्रुवि कर्णपिशाचिनि कट्ट कट्ट धुन धुन महासुरपूजिते भिंद भिंद महाकर्णपिशाचिनि भो भो साधक किं करोमि ह्रीं अ: हुं हुं फट् फट् स्वाहा।"

**मुद्रा**—उपर्युक्त मुद्रा में तर्जनी द्वारा मध्यमा को खींचकर सीधा करने पर यह मुद्रा होती है।

**7. विद्युत्कराली**

**मन्त्र**—"ॐ ध्रुवि सरु सरु कट्ट कट्ट स्तंभय स्तंभय चालय चालय मोहय मोहय विद्युत्करालिनि अतिभूतचरस्य सिद्धिदायिके हुं फें भयंकरि फट् स्वाहा"।

**मुद्रा**—अरुंधती मुद्रा में तर्जनी के द्वारा मध्यमा को आकर्षण करके प्रसारित करने पर विद्युत्करालिनी मुद्रा होती है।

**8. सौम्यमुखी**

**मन्त्र**—"ॐ सौम्यमुखि आकर्षय आकर्षय सर्वभूतिनीनां जय जय भो भो साधक तिष्ठ तिष्ठ समयमनुपालय साधु साधु भो भो किमाज्ञापयसि किलि किलि स्वाहा"।

**मुद्रा**—दक्षिण हाथ की मुट्ठी बाँधकर कनिष्ठाङ्गुलि को सीधा करें। यही सौम्यमुखी मुद्रा है।

अब इनकी साधनाविधि बताते हैं। श्मशान में जाकर उन देवताओं के मन्त्रों से आठ हज़ार जप करके पूर्व सेवा करें। उसके बाद दही, घी और शहद के साथ खदिर की लकड़ी से आठ हज़ार हवन करें। इस प्रकार श्मशानवासिनी साधक के सम्मुख उपस्थित होती है और पूछती है क्या चाहते हो। तब साधक कहे तुम मेरी दासी होकर रहो। वह तुरन्त दासीभाव स्वीकार करती है। तब उसे मत्स्य और मांस का उपहार देकर सन्तुष्ट करें। इस प्रकार इक्कीस दिन तक करने पर वह सब प्रकार के दासी कर्म करती है।

अथवा रात्रि में श्मशान में बैठकर आठ हज़ार पूर्व सेवा का जप करें। इसी से भूतिनी अपने परिवार के साथ प्रकट होती है और पूछती है कि मैं क्या करूँ? तब साधक कहता है कि तुम मेरी दासी होकर रहो, फिर उसे मत्स्य मांस का उपहार दे। उससे देवी सन्तुष्ट होकर प्रतिदिन एक जोड़ा वस्त्र व स्वर्णमुद्रा प्रदान करती है और हज़ार योजन दूर से भी दिव्य स्त्रियों को लाकर देती है और जीवन भर उसका दास्य कर्म करती है।

**पंचम पटल** में कात्यायनी साधन वर्णित है, ये भी आठ हैं। उन्मत्तभैरव ने क्रोधराज से प्रार्थना की कि मुझे कात्यायनी साधना का उपदेश दीजिए। वही उपदेश उन्मत्तभैरवी के पूछने पर उसे बताते हैं।

**1. मूलकात्यायनी**

**मन्त्र**—"ॐ भ्रूँ हुं हुं फट् फट् स्वाहा"।

**मुद्रा**—दोनों हाथों में मुट्ठी बाँध कर अंगुलियों को सटा लें, फिर दोनों तर्जनी सीधा करके कुछ मोड़ लें।

**साधना**—श्मशांन में जाकर तीन दिन तक 8 हज़ार जप करे। इससे प्रसन्न होकर वह शीघ्र आती है। तब उसे कपाल (मृत व्यक्ति की खोपड़ी) में रक्त भर कर अर्घ्य दे तो प्रसन्न होकर पूछेगी क्या चाहते हो? तब साधक कहे तुम मेरी माता बन जाओ। वह माता बनकर हर प्रकार से उसकी रक्षा करती है, सब प्रकार से उसकी इच्छाएं पूर्ण करती है, राज्य देती है, पाँच हज़ार वर्ष तक जीवित रखती है और मरने के बाद राजकुल में जन्म देती है। इसे सुरकात्यायनी भी कहते हैं।

**2. महाकात्यायनी**

**मन्त्र**—"हुँ ज्वाला हुँ फट्"।

**मुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर तर्जनियों को सीधी करके आगे से कुछ मोड़ ले, यह महाकात्यायनी मुद्रा है।

**साधना**—वज्रपाणि के मन्दिर में जाकर आठ हज़ार जप करे। इससे पूर्व सेवा हो जायेगी। फिर रात्रि में किसी एकलिङ्ग के मन्दिर में जाकर भक्तिपूर्वक आठ हज़ार जप करे। आने पर फूलों से उसका सत्कार करे। यथेच्छ फल देती है।

**३. रौद्रकात्यायनी**

**मन्त्र**—"ॐ ह्रौं ह्रौं हुं हुं ॐ इं लु इं फट् फट् स्वाहा"।

**मुद्रा**—ऊपर जो मुद्रा बतायी गयी थी, उसी में दोनों मध्यमा अंगुलियों को संयुक्त करके दोनों कनिष्ठाङ्गुलियों को निविष्ट करके रखना, यही कुलभूतिनी (रौद्रकात्यायनी) मुद्रा है।

**साधना**—एकलिङ्ग वाले मन्दिर में जाकर रात्रि में आठ हज़ार जप करे, इससे पूर्व सेवा हो जाती है। पहले दिन केवल नूपुर का शब्द सुनाई देता है और दूसरे दिन भूतिनी दिखायी देती है, किन्तु बोलती नहीं। तीसरे दिन प्रकट होकर कहती है क्या चाहते हो? तब साधक कहे तुम मेरी दासी बनकर रहो। वह जीवन भर दासी होकर रहती है और धन, वस्त्राभूषण, दिव्य स्त्रियों को भी लाकर उसे देती है। पीठ पर चढ़ाकर मेरु पर्वत तक ले जाती है और पाँच सौ वर्ष तक जीवित रखती है। मरने पर राजकुल में जन्म होता है।

**4. चण्डकात्यायनी**

**मन्त्र**—"ॐ रुद्रभयङ्करि अट्टाट्टहासिनि साधकप्रिये महाविचित्ररूपकरि सुवर्णहस्ते यमनिकृन्तनि सर्वदु:खप्रशमनि ॐ ॐ ॐ हुं हुं हुं हुं शीघ्रसिद्धिं मे प्रयच्छ ह्रौं अ: स्वाहा"।

**मुद्रा**—उपर्युक्त रौद्रकात्यायनी मुद्रा में ही दोनों तर्जनी को सीधा करके चण्डकात्यायनी मुद्रा बनती है।

**साधना**—नदी संगम में जाकर आठ हज़ार जप करे। वह प्रसन्न होकर परिवार सहित आती है और भार्या बनकर सब कार्य करती है। दो स्वर्णमुद्रा प्रतिदिन देती है।

**5. वज्रकात्यायनी**

**मन्त्र**—"ॐ यमनिकृन्तनि अकालमृत्युनाशिनि खड्गत्रिशूलहस्ते शीघ्रं सिद्धिं मे देहि, भो साधक समाज्ञापय ह्रीं स्वाहा"।

**मुद्रा**—दोनों हाथों की अलग-अलग मुट्ठी बाँधकर दोनों तर्जनी फैला दें, यही वज्रकात्यायनी मुद्रा है।

**साधना**—उद्यान में जाकर रात्रि में तीन दिन तक आठ हज़ार जप करें, इन तीन दिनों में केवल नूपुर का शब्द सुनाई देगा। चौथे व पाँचवे दिन देवी दिखाई देगी। छठे दिन पाँच सुवर्ण मुद्रा दे जायेगी। सातवें दिन किसी पवित्र स्थान में मण्डल बनाकर गुग्गुल की धूप देकर पुन: आठ हज़ार जप करे, तब भूतिनी कन्या के रूप में आती है। उसका साधक स्वागत करे, तब वह भार्या बनकर उसकी सेवा करती है और उसे मुक्ताहार देती है। प्रतिदिन उसके साथ रमण करती है। पच्चीस स्वर्ण मुद्रा और दो वस्त्र प्रतिदिन देती है। शत्रुओं का नाश करती है। सहस्रायु होकर मरने पर राजकुल में जन्म लेता है। इसे भद्रकात्यायनी भी कहते हैं।

**6. कुण्डलकात्यायनी**

**मन्त्र**—"ॐ हेमकुण्डलिनी धीर धीर ज्वल ज्वल दिव्यमहाकुण्डलविभूषिते वारणमथनि भगवन् आज्ञापयसि स्वाहा"।

**मुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर दोनों कनिष्ठाओं को परस्पर लपेट ले, उसके बाद दोनों तर्जनी फैलाकर कुण्डलाकार बनावे। इस मुद्रा के प्रभाव से भूतिनी सिद्ध होती है।

**साधना**—वज्रपाणि के घर में जाकर रात्रि में आठ हज़ार जप करे। इसके बाद द्वितीया से लेकर चतुर्थी तक जप समाप्त करे। पंचमी की रात्रि को दही, घी और शहद में डुबाये हुए करवीर पुष्पों से एक हज़ार आठ हवन करे और इसी प्रकार मालती पुष्पों से बारह सौ हवन करें। तब अपने पाँच सौ परिवार के साथ नूपुर ध्वनि करती हुई देवी प्रकट होती है। तब फूल तथा जल का अर्घ्य उसे देना चाहिए। तब साधक अपनी इच्छानुसार उसे अपनी माता, भगिनी या भार्या के रूप में स्वीकार करे और वह उसी के अनुसार फल देती है।

**7. जयमुखी-कात्यायनी**

**मन्त्र**—"ॐ कुटी कुटी स्वाहा कट्ट कट्ट धीर धीर ज्वल ज्वल स्वाहाऽशनिमुखि गच्छ वेतालोपरि अनिशं कुण्डल कुण्डल आं आं आं भगवन् आज्ञापय अः स्वाहा"।

**मुद्रा**—दोनों हाथों में मुट्ठी बाँधकर दोनों तर्जनी को लपेट ले, फिर उन्हें सीधा करके मोड़ कर कुण्डल जैसा बना ले।

**साधना**—पौर्णमासी के दिन रात्रि में देवालय में जाकर द्वारपूजा करके दस हज़ार जप करे। फिर रातभर जप करता रहे तो प्रातःकाल प्रकट होती है, तब उसे रुधिर से अर्घ्य दे तो प्रसन्न होकर किंकरी बन जाती है। अथवा साधक की इच्छानुसार माता, भगिनी या भार्या बनकर तत्तत् कर्म करती है। प्रतिदिन पाँच स्वर्णमुद्रा देती है और एक सौ पाँच वर्ष तक जीवित रखती है।

**8. शुभकात्यायनी**

**मन्त्र**—"ॐ मातृ भ्रातृ मद्भगिनी कट्ट कट्ट जय जय सर्वासुरप्रेतपूजिते ॐ हुं अः स्वाहा"।

**मुद्रा**—दोनों मुट्ठी बाँधकर कनिष्ठाओं को एक-दूसरे से सटावे और दोनों तर्जनी को मोड़कर कुण्डलाकार बनावे। यह शुभकात्यायनी की मुद्रा है। वैसे इस मुद्रा से सभी कात्यायनियाँ प्रसन्न होती हैं।

**साधना**—वज्रपाणि मन्दिर में जाकर आठ हज़ार जप करे। इससे पूर्व सेवा हो जाती है। द्वितीया से चतुर्थी तक पुरश्चरण समाप्त करे। पंचमी के दिन करवीर की समिधा को घी, दही और शहद में डुबाकर आठ हज़ार हवन करे और मालती के फूलों से पूजा

करे तो शीघ्र प्रसन्न होकर पूछती है क्या चाहते हो? तब उससे माता, भगिनी या भार्या जो बनने को कहेगा वही बनकर तदनुरूप कार्य कर उसकी रक्षा करेगी।

इसके बाद इसी पटल में मांसाकर्षिणी की साधना दी है। पूर्व पुस्तक में यह स्वतन्त्र रूप से पृथक् दी थी। इसकी साधना से कोई भी कात्यायनी शीघ्र प्रसन्न हो जाती है। इसका प्रकार यह है—

**मन्त्र**—''ॐ तोयघ्न मांसं मे प्रयच्छानलवल्लभे स्वाहा''।

**साधना**—रात्रि में श्मशान में जाकर इस मन्त्र का आठ हज़ार जप करे। फिर आठ पल मांस हाथ में लेकर चारों ओर देखे तो वह प्रत्यक्ष दिखाई देगी, तब उसे तुरन्त वह मांस अर्पण कर दे तो वह प्रसन्न होकर इच्छित फल देती है। यदि तुरन्त मांस अर्पण न किया तो साधक की मृत्यु हो जाती है या आँख फूट जाती है। यहीं पर पटल समाप्त होता है।

**छठे पटल में** क्रोधराज के मंडप की स्थापना, उसमें शिष्य की प्रवेश विधि, दीक्षाविधि, मुद्राएं, साधना आदि कई विषय आये हैं। पूर्व पुस्तक में ये सब अलग-अलग शीर्षकों से दिये गये थे। यहाँ एक ही पटल में सबका समावेश किया है। प्रारम्भ में उन्मत्त भैरव क्रोधराज के मण्डप का निर्माण तथा उसमें स्थापित किये जाने वाले देवताओं को क्रमवार बताते हैं—

क्रोधराज का मण्डल चौकोर, चार कोणों और चार द्वारों वाला, सोलह भागों में विभक्त, पक्की परिखा से घिरा हुआ होना चाहिए। उसके बीच में भयंकर, जलती हुई आग के समान, जोर से हँसते हुए, टूटे हुए काजल के पहाड़ के टुकड़े जैसा, प्रत्यालीढ़ आसन में स्थित, चार भुजाओं वाले, दाहिने हाथ में वज्र और बायें हाथ में तर्जनीमुद्रा लिए हुए, तीक्ष्ण दाढ़ों वाले, कपालमुण्डों का मुकुट पहने, करोड़ों सूर्य के समान चमकते हुए, आठ नागों को देह में लपेटे, अपराजिता नाथ को पैर से दबाए और क्रोधमुद्रा में स्थित त्रैलोक्य साधक क्रोधराज को स्थापित करे।

क्रोधराज के सामने उमापति शिव को, दक्षिण में विष्णु को, पश्चिम में वरुण को, उत्तर में कार्तिकेय को, ईशान में गणेश को, आग्नये में सूर्य को, नैर्ऋत्य में राहू को, वायव्य में नटेश्वर को और क्रोधराज के बायीं ओर चन्द्रमा को स्थापित करें। बायीं ओर ही मुस्कराती हुई प्रभादेवी को, क्रोधराज के अग्रभाग में फूल हाथ में ली हुई श्रीदेवी की

भावना करे। पृष्ठभाग में धूप हाथ में ली हुई तिलोत्तमा को और दीप हाथ में ली हुई दिव्य रूप वाली शशिदेवी तथा चन्द्रमुखी को स्थापित करे। आग्नेय दिशा में गन्ध हाथ में ली हुई भद्रा को और पश्चिम भाग में वीणा ली हुई सरस्वती को, वायव्य में रत्नमाला ली हुई यक्षिणी को, ईशान में विशालाक्षी को लिखे। बाहरी मण्डल में इन्द्र, अग्नि, यम, वरुण, निर्ऋति, वायु, कुबेर, चन्द्रमा और ईशान की स्थापना करे।

उसके बाद दीक्षा विधि का वर्णन करते हैं—

क्रोधमुद्रा को धारण किये हुए शिष्य को दो नीले वस्त्रों से ढककर गुरु मन्त्र को सुनावे। क्रोध का मन्त्र यह है "ॐ हुं वज्र फट् फट् क्रुं क्रौं हुं हुं फट्"। इस मन्त्र के उच्चारण से क्रोध भैरव स्वयं आते हैं। शिष्य के मस्तक, हृदय तथा मुख में क्रोधमुद्रा का बन्धन करके उक्त मन्त्र से शिष्य के मस्तक पर जल के छींटे डाले। इससे शिष्य की देह वज्र के समान हो जाती है। इसके बाद "ॐ अः प्रविश क्रोध हुं हुं" इस मन्त्र का तीन बार उच्चारण कर क्रोध भूपति की पूजा करे। फिर नीले वस्त्र को हटाकर कुलदेवता का दर्शन कराये। अभिषेक के लिए जल पात्र को मुद्रा मन्त्र से अभिमन्त्रित कर शिष्य का अभिषेक करे और शिष्य गुरु को दक्षिणादि देकर सन्तुष्ट करे।

इसके बाद क्रोधमन्त्र की साधना बताते हैं। दोनों हाथों में क्रोध मुद्रा धारण कर चन्द्रमण्डल की भावना करे "ॐ ज्वालासमाकुलं नमः"। इस मन्त्र का स्मरण करके निम्नलिखित मन्त्रों की हृदय में भावना करे। 1. "ॐ हन हन विध्वंसय विध्वंसय नाशय नाशय पापं हुं फट् स्वाहा", 2. ॐ क्रोध आवेशय आवेशय", 3. ॐ वज्रक्रोधावेशय प्रशामय हुँ"। इन मन्त्रों से इष्ट देवता की भावना करे। फिर षडङ्ग न्यास करे, "ॐ 'वज्रबोधि'-हृदयाय नमः", "ॐ हन हन वज्र हुँ स्वाहा", शिरसे स्वाहा, "ॐ दह दह वज्र हुँ" शिखायै वषट्, "ॐ फट् वज्र फट्" कवचाय हुँ, "ॐ दीप्तवज्र हुँ" नेत्रत्रयाय वौषट्, "ॐ हन हन दह दह क्रोधवज्र सर्वदुष्टान् मारय मारय हुँ फट् स्वाहा" अस्त्राय फट्।

फिर दोनों हाथ की मुट्ठी बाँधकर दोनों तर्जनी को मोड़कर क्रोधमुद्रा द्वारा हृदय में क्रोधराज का आवाहन करे, "ॐ वज्रधरमहाक्रोधसमयमनुपालय शीघ्रमागच्छसि त्वं हुँ फट् स्वाहा", इस मन्त्र से देवता को स्थापित करे। "ॐ सर्वदेवता प्रसीद हुँ अः ह्रीं" तथा "ॐ नाशय सर्वदुष्टान् हन हन पच पच भस्मीकुरु हुँ हुँ फट् स्वाहा" इस मन्त्र से

पूजा करे और "ॐ वज्रमहाचण्डी बन्ध बन्ध दशदिशे निरूढ़" इस मन्त्र से दिग्बन्धन करे।

अब निम्नलिखित मन्त्रों से उन देवताओं की पूजा करे—'ॐ भूर्भुवः स्वः स्वाहा' से महादेव की, 'ॐ अं आं असिचक्रपाणिने स्वाहा' से विष्णु की, 'ॐ विष्णुर्देवगुरुदेवकाय स्वाहा' से ब्रह्मा की, 'ॐ ह्रौं क्रोधधारिणे स्वाहा' से कार्तिकेय की, 'ॐ गणपतये स्वाहा' से गणेश की, 'ॐ ह्रीं हं सः सहस्रकिरणाय स्वाहा' से सूर्य की, 'ॐ चन्द्रसूर्याय पराक्रमाय हुँ फट् स्वाहा' से राहु की, 'ॐ नटेश्वराय नट नट ॐ ह्रीं स्वाहा' से नटेश्वर की, 'ॐ चन्द्राय स्वाहा' से चन्द्र की, 'ॐ ह्रीं नमः' से प्रभादेवी की, 'ॐ श्रीं नमः' से लक्ष्मी की, 'ॐ श्रीं ह्रां नमः' से तिलोत्तमा की, 'ॐ श्रीं नमः' से शशीदेवी की और 'ॐ जगन्मान्यायै नमः' से रम्भा देवी की, 'ॐ सरस्वत्यै गाहय गाहय सर्वान् स्वाहा' से सरस्वती की, 'ॐ षीं स्वाहा' से यक्षेश्वरी की पूजा करें। 'ॐ भूतिनी ह्रीं स्वाहा' से मण्डल के आठों कोणों पर अष्टभूतिनी की तथा 'ॐ सुवासिन्यै स्वाहा नमः' से पुनः मण्डलभूतिनी की पूजा करे।

इसके बाद दुर्लभ मुद्राओं का वर्णन करता हूँ। इन मुद्राओं के ज्ञान से स्वयं क्रोधराज भूतनाथ सिद्ध होते हैं। इसे व्यर्थ न समझें।

**खड्गमुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बांधकर दोनों तर्जनियों को फैलाकर कुण्डलाकार करें, यह मुद्रा सभी प्रकार के पापों का नाश करती है। ऐसे ही दोनों मुट्ठी बांधकर दोनों तर्जनियों को परस्पर लपेट ले, यह खड्गमुद्रा है। इससे त्रिभुवन को जीता जा सकता है। इसी मुट्ठी को बाँधकर दोनों मध्यमाओं को फैलावे। इसका नाम महाशिवमुद्रा है। यह मुद्रा तत्काल सिद्धि प्रदान करती है।

**शिखामुद्रा**—मुट्ठी बाँधकर मध्यमा तथा अनामिका को फैलाकर दोनों तर्जनी को मोड़ ले। इस मुद्रा से सेतुमुद्रा बनती है। इसी में दोनों तर्जनी फैलाकर मध्यमा कनिष्ठा तथा अनामिका का स्पर्श करे। यही शिखामुद्रा है, इसे आचार्य सभी कार्यों में प्रयुक्त करे।

**धूपमुद्रा**—दोनों मुट्ठी बाँधकर दोनों अंगुष्ठों को फैलावे, यह धूप देने के लिए की जाती है।

**आवाहनमुद्रा**—दोनों मुट्ठी बाँधकर बायें हाथ की तर्जनी को फैलावे, इसका आवाहन के लिए प्रयोग किया जाता है।

**दिग्बन्धिनीमुद्रा**—दाहिने हाथ के अंगूठे से कनिष्ठा अंगुली को ढक ले। शेष अंगुलियों को फैलाकर बाहुमूल में स्थापन करे, इससे दिग्बन्धन किया जाता है।

**शंखमुद्रा**—तर्जनी अनामिका के अतिरिक्त सभी अंगुलियों को उठावे, तर्जनी अंगुली के वेष्टन करके उसे मोड़ ले; यह मुद्रा विष्णुपूजा में विशेष काम आती है।

**कमण्डलुमुद्रा**—परस्पर सभी अंगुलियों को वेष्टन करके कनिष्ठा अंगुली को फैलावे। यह कमण्डलुमुद्रा है। बायें हाथ की मुट्ठी बाँधकर तर्जनी तथा मध्यमा अंगुली को फैलावे, इस मुद्रा से ब्रह्मा की पूजा की जाती है।

**गौरीमुद्रा**—बायें हाथ की मुट्ठी बाँधकर मध्यमा तथा तर्जनी को फैलावे, फिर तर्जनी द्वारा मध्यमा को लपेट ले और कनिष्ठा अंगुली को फंसाकर मध्य पर्व से धारण करे। यह गौरीमुद्रा सभी कार्यों में प्रशस्त कही गयी है।

**आदित्यरथमुद्रा**—सभी अंगुलियों को उठाकर मुट्ठी बाँधे। दोनों अंगुष्ठ अंगुलियों को मुट्ठी के ऊपर रखे। बायें अंगुष्ठ के पर्व तक मुट्ठी के भीतर घुसावे। इस मुद्रा को स्वयं क्रोधराज ने कहा है।

**राहुमुद्रा**—दाहिने हाथ को फैलाकर तर्जनी तथा अनामिका को मोड़ ले, .यह राहुमुद्रा है।

**नटेश्वरमुद्रा**—दायें हाथ की मुट्ठी बाँधकर बायें हाथ की तर्जनी को फैलावे एवं अंगूठे द्वारा कनिष्ठा को ढक ले, यह नटेश्वरी मुद्रा है। यह सर्वसिद्धि प्रदान करती है।

**महामुद्रा**—मुट्ठी बाँधकर दोनों कनिष्ठाओं को परस्पर लपेटे, इसका नाम महा-मुद्रा है।

**प्रभामुद्रा**—दोनों हाथ भगाकार करके सिर में लगावे, यह प्रभामुद्रा है।

**शशिदेवी मुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर कनिष्ठा और तर्जनी को लपेटे और सिर में ले जाकर शिखा की तरह घुमावे, यह शशिदेवी मुद्रा है।

**तिलोत्तमामुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर मिलावे, फिर अंगूठे को फैलाकर तर्जनी के मूल में लगावे। इस मुद्रा के द्वारा सरस्वती की पूजा की जाती है। फिर दोनों हाथों की अञ्जली बनाकर माथे पर धारण करने से तिलोत्तमामुद्रा होती है।

**रम्भामुद्रा**—दोनों हाथों को पुटाकार करके हृदय पर लगावे, यह रम्भामुद्रा होती है।

इसके बाद महामण्डल के मध्य में स्थापित इन्द्रादि लोकपालों की साधना की जाती है। इसमें ''ॐ शक्राय स्वाहा'' से इन्द्र की, ''ॐ अग्नये स्वाहा'' से अग्नि की, ''ॐ यमाय स्वाहा'' से यम की, ''ॐ राक्षसाधिपतये स्वाहा'' से निर्ऋति की, ''ॐ वरुणाय जलाधिपतये हर हर स्वाहा'' इस मन्त्र से वरुण की, ''ॐ वायवे तार तार स्वाहा'' इससे वायु की, ''ॐ कुबेराय यक्षाधिपतये स्वाहा'' इस मन्त्र से कुबेर की, ''ॐ चन्द्राय स्वाहा'' इस मन्त्र से चन्द्रमा की, ''ॐ ईशानाय स्वाहा'' इस मन्त्र से ईशान की पूजा की जाती है।

**सर्वेश्वरीसुन्दरीमुद्रा**—दोनों हाथ की मुट्ठी बाँधकर परस्पर मिलावे, फिर दोनों हाथ की कनिष्ठा को फैलाकर मोड़ दे। इससे सुन्दरी देवी प्रसन्न होती है।

**भूतनायिकामुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर परस्पर जोड़े। दोनों कनिष्ठा को परस्पर लपेटे और तर्जनी को कुण्डलाकार करे, यह भूतनायिकामुद्रा है।

**द्वारपालिनीमुद्रा**—परस्पर मुट्ठी बाँधकर दोनों तर्जनियों को लपेट ले। इस मुद्रा से आठों द्वारपालिनी भूतिनियों की तथा इन्द्र की भी पूजा की जाती है।

**आग्नेयीमुद्रा**—दाहिने हाथ की मुट्ठी बाँधकर तर्जनी अंगुली को फैलावे, यह मुद्रा अग्निदेव की है।

**यामीमुद्रा**—तर्जनी को फैलाकर मोड़ ले, यह यामी मुद्रा है।

**नैर्ऋतीमुद्रा**—दाहिने हाथ की मुट्ठी बांधकर उसे खड्गाकार करे, यह नैर्ऋती-मुद्रा है।

**वारुणीमुद्रा**—बायें हाथ की मुट्ठी बाँधकर तर्जनी अंगुली को फैलाकर कुण्डलाकार कर ले, यह वारुणीमुद्रा है।

**वायवीमुद्रा**—बायें हाथ की मुट्ठी बाँधकर मध्यमा तथा तर्जनी को फैलावे, यह वायवी मुद्रा है।

**कौबेरीमुद्रा**—दाहिने हाथ की मुट्ठी बाँधकर अंगूठे को फैलावे, यह कौबेरी मुद्रा है। इसके द्वारा धनादि का आकर्षण किया जाता है।

**सौम्यमुद्रा**—दोनों हाथों की मुट्ठी बाँधकर परस्पर दोनों तर्जनियों को वेष्टन करे, यह सौम्यमुद्रा है।

**ईशानमुद्रा**—बायें हाथ की मुट्ठी बाँधकर कनिष्ठा अंगुली से अंगूठे को लपेटे, यह ईशानमुद्रा है।

"ॐ सिद्धिवज्र पूरय पूरय हूँ" यह क्रोधराज का पूर्णमन्त्र है, "ॐ वज्र हूँ" यह सिद्धाकर्षण मन्त्र है। इन मन्त्रों से क्रोधराज की पूजा करे और हाथ जोड़कर मुद्रा प्रदर्शन करे। दोनों हाथों की मुट्ठियाँ जोड़कर दोनों कनिष्ठाओं को परस्पर लपेट ले और तर्जनियों को फैलाकर कुण्डलाकार करे, यह सिद्धाकर्षण मुद्रा है। इससे सबका आकर्षण होता है। "ॐ क्रोधसमयसाधने सिद्ध्यन्ति सर्वदेवतानु मे शीघ्रं सिद्ध्यतु" इस मन्त्र का उच्चारण करके वज्रमुद्रा का बन्धन करना चाहिये। इसके बाद वज्रभूतासनीमुद्रा इस प्रकार है—बायें हाथ को फैलाकर दाहिने हाथ की मुट्ठी उससे मिलावे। "ॐ जय जय क्रोधाधिप क्रोधराज इदं भूतासनं दर्शय दर्शय मर्शय मर्शय प्रतिग्रह्ण स्वाहा", यह भूतासन का मन्त्र है।

**पद्ममुद्रा**—दोनों अंजलियों को पुटाकार बनाकर सब अंगुलियों को समभाव में रखे, यही पद्ममुद्रा है।

**विसर्जनमुद्रा**—"ॐ पद्मोद्भव निलय सर्वदेवतासनं स्वाहा। ॐ सर्वसिद्धि सिद्धिं देहि देहि गच्छ गच्छ ॐ भूताधिप महाक्रोध सर्वसिद्धि प्रदायक। दत्त्वाभिलषितं देव, गच्छ गच्छ यथासुखं", इस मन्त्र से विसर्जन करे। क्रोधभैरव के मन्त्रजप और मण्डल का दर्शन करने पर तीनों लोकों का राज्य मिल सकता है। यक्ष, गन्धर्व, किन्नर आदि देवयोनिगण दास हो सकते हैं। क्रोधमन्त्र से सभी लौकिक देवता नष्ट हो जाते हैं। इस मन्त्र के उच्चारण से क्षुद्र देवगण चारों दिशाओं में भाग जाते हैं। आत्मरक्षा के लिए इस मन्त्र का एक लाख जप करना चाहिए। इस जप से साधक का शरीर वज्र के समान दृढ़ हो जाता है। इस मन्त्र से सिद्धि चाहने वाले व्यक्ति को पूर्णिमा की रात्रि से अर्चना करके क्रोधमुद्रा बन्धन पूर्वक रात भर जप करना चाहिए। ऐसा करने पर प्रातःकाल क्रोधराज की अनुकम्पा होती है। क्रोधराज के सिद्ध होने पर साधक अजर, अमर हो जाता है। इस प्रकार क्रोधराज की आराधना अभिलषित सिद्धि देने वाली है। यहाँ पर षष्ट पटल समाप्त होता है।

**सप्तम पटल** में कैंकरी साधना है। इसका तात्पर्य है ऐसी भूतिनियों की साधना जो देवताओं को भी किङ्कर (दास) बना देती हैं। भूतिनी का चित्र बनाकर पूजा करके बायें

पैर से उसे दबावे और तब जप करे तो तत्काल जिस देवता की चाहे वह किङ्कर (दास) बन जाता है। पूजा करके बायें पैर से दबावे और "ॐ ज्वल ज्वल वज्रेण मारय मारय अमुक भूतिनी क्रूँ क्रूँ फट्" इस मन्त्र का आठ हज़ार जप करे, इस मन्त्र से भूतिनी सिद्ध हो जाती है। यदि सिद्ध न हुई तो भूतिनी की मृत्यु हो जाती है।

गोरोचन से श्रीदेवी की मूर्ति बनावे उसे पूजा करके बायें पैर से दबाकर दस हज़ार जप करे। इससे **श्रीदेवी** स्वयं आती है और आने पर उसे फूलों का आसन प्रदान करे, वह भार्या बनकर साधक की कामना पूर्ण करती है। ऐसे ही **भैरवी** की मूर्ति बनाकर पूजा करके बायें पैर से दबावे फिर दस हज़ार जप करे, इससे भैरवी प्रसन्न होकर तुरन्त दासी बन जाती है। **चामुण्डा** की मूर्ति बनाकर पूजा करके बायें पैर से दबावे और दस हज़ार जप करे। इस प्रकार चामुण्डा प्रसन्न होकर स्वयं आती है और दासी बन जाती है। **एकलिङ्ग** के मन्दिर में जाकर उसकी पूजा करे, फिर बायें पैर से दबाकर सात दिन तक आठ हज़ार प्रतिदिन जप करे। इससे **महादेव** स्वयं आते हैं और साधक की सभी कामना पूर्ण करते हैं। यदि न आये तो उनकी मृत्यु हो जाती है। इसी प्रकार **नारायण** के मन्दिर में जाकर पूजा करके बायें पैर से दबावे और सात दिन तक आठ हज़ार प्रतिदिन मन्त्र का जाप करे तो नारायण प्रसन्न होकर साधक की इच्छा पूरी करते हैं। यदि न आये तो उनकी मृत्यु हो जाती है। ऐसे ही **ब्रह्मा** की और **आदित्य** की भी पूजा करके बायें पैर से दबाकर प्रतिदिन आठ हज़ार जप करे, ये दोनों भी प्रसन्न होकर साधक की इच्छा पूरी करते हैं और सौ तोला सुवर्ण दे जाते हैं; अन्यथा इनकी भी मृत्यु हो जाती है। **भैरव** की पूजा करके बायें पैर से दबाकर सात दिन तक प्रतिदिन आठ हज़ार जप करे और मनुष्य के तेल से दिया जलावे और मनुष्य के मांस से ही धूप और नैवेद्य दे तो अर्धरात्रि में जोर की गर्जना करते हुए वह (भैरव) आकर कहता है मैं खाऊँगा। इससे साधक को डरना नहीं चाहिए और क्रोधराज के मन्त्र का स्मरण करना चाहिए। इससे भैरव शान्त हो जाता है और साधक की सभी आशायें पूर्ण करता है। तीनों लोकों का राज्य प्रदान करता है। ऐसे ही **नटेश** और **महाकाल** को भी पूजा करके बायें पैर से दबाकर सात दिन तक आठ हज़ार जप करे, ये दोनों भी प्रसन्न होकर आते हैं साधक की इच्छा पूर्ति करके उसके दास बन जाते हैं, यदि न आये तो उनकी मृत्यु हो जाती है। किसी शिवालय में जाकर **ब्रह्मा** की पूजा करके बायें पैर से दबाकर सात दिन प्रतिदिन आठ हज़ार जप करे, इससे प्रसन्न होकर ब्रह्मा आते हैं और साधक को अपनी पीठ पर बैठाकर स्वर्ग तक ले जाते हैं और

वहाँ उर्वशी आदि अप्सराओं से उनका सम्पर्क करवाते हैं, यदि ऐसा न किया तो उनकी मृत्यु हो जाती है। यहाँ पटल समाप्त हो जाता है।

**अष्टम पटल** में चेटिका साधन बताते हैं। कलियुग में जो मनुष्य आलसी हैं, पापी हैं, साधनहीन हैं, वह भी सुखी रहें इसलिए क्रोधराज की साधना से भूतिनी, यक्षिणी, नागकन्या, गणभञ्जिका आदि चेटियों की साधना करके क्रोधराज की कृपा से वे सब भी सुखी रहते हैं।

''ॐ ह्रौं क्रुं क्रूं कट्ट कट्ट अमुकं क्रुं क्रूं क्रूं ॐ अ:'' इस मन्त्र का आठ हज़ार जप करने पर कोई भी भूतिनी दासी होकर शीघ्र आती है। यदि नहीं आती है तो स्वयं उसका मस्तक फट जाता है। क्रोधराज के मन्त्र का जप करने से सभी शत्रुओं का विनाश होता है। गोरोचन से भूतिनी की मूर्ति बनाकर उसे पूजा करके बायें पैर से दबावे और आठ हज़ार जप करे तो जोर से हा हा ही ही शब्द करती हुई आकर बोलती है क्या चाहते हो? तब साधक कहे तुम मेरी चेटी (दासी) बन जाओ, वह तुरन्त स्वीकार करके आजीवन उसकी दासी रहती है। गोरोचन से भूतिनी की प्रतिमा बनाकर पूजा करके बायें पैर से दबावे और हज़ार जप करे वह तत्काल आ जाती है। यदि नहीं आती है तो ''ॐ ह्रीं क्रूं क्रूं मम शत्रून् मारय मारय ह्रीं हूं अ:'' इस मन्त्र से सफेद सरसों द्वारा भूतिनी का ताड़न करे तो भूतिनी तत्काल आती है, यदि इस ताड़ना से भूतिनी की मृत्यु हो जाय तो शहद के द्वारा उसके शरीर का सिञ्चन करना चाहिए। इससे भूतिनी जीवित होकर साधक को विविध वस्त्रालङ्कार तथा भोजनादि प्रदान करती हुई दासी बन जाती है।

विहार गृह के दरवाजे पर बैठकर आठ हज़ार जप करे। इस साधना से रात्रि में भूतिनी हाथी पर बैठकर आती है, तब साधक उसका यथाशक्ति स्वागत करे और उपहार आदि दे तो भूतिनी प्रसन्न होकर कहती है क्या चाहते हो? तब साधक हाथ जोड़कर कहे तुम मेरी माता बनकर मेरा पालन करो। तब भूतिनी प्रसन्न होकर उसकी सहायता करती है। विचित्र भोजन और नाना प्रकार के भूषणादि देती है, यदि नहीं करती है तो उसकी मृत्यु हो जाती है। यहाँ अष्टम पटल समाप्त हो जाता है।

[शेष अगले अङ्क में]

•

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' के 43वें अंक में 71 महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी गई थी। प्रस्तुत अंक में उससे अन्य 62 हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है। ]

## ABBREVIATIONS

| | |
|---|---|
| CAMBRIDGE | Catalogue of the Buddhist Manuscripts in the University Library, Cambridge, ed. by Cecil Bendall, Cambridge, 1883. |
| COMP./INCOMP. | Complete/Incomplete. |
| DEV. | Devanāgarī. |
| IASWR | Buddhist Sanskrit Manuscripts, Micro-Fische Collection belonging to the Institute for Advance Studies of World Religions, New York. |
| N | Newārī Script. |
| NP/PL | Nepali Paper/Palm Leaf. |
| NEPAL-II | Catalogue of Darbar Library, Nepal, Vol.II. |
| RAK | Rāṣṭriya Abhilekhālaya, Kathmandu, Nepal. |
| RAS | Catalogue of Buddhist Sanskrit Manuscripts in the Possession of the Royal Asiatic Society, (Hodgson Collection) London. |
| SMTUL | A Catalogue of the Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library, Tokyo, Japan, 1965. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अश्वघोषनन्दिमुखावदान | | ASHA | Bua 147 |
| Aśvaghoṣanandimukhāvadāna | | | |
| अष्टमीव्रतविधान | | CAMBRIDGE | Add 900 |
| Aṣṭamīvratavidhāna | | | |
| क्रियाविधि | | RAK | Reel No.D.22/13 |
| Kriyāvidhi | | " | " " D.32/21 |
| | | " | " " D.33/22 |
| क्रियासंग्रहपञ्जिका | कुलदत्त | " | " " D.21/23 |
| Kriyāsaṁgrahapañjikā | Kuladatta | " | " " D.33/25 |
| | | " | " " H.150/8 |
| | | " | " " E.592/6 |
| | | " | " " E.1344/3 |
| | | " | " " E.1382/1 |
| | | " | " " E.2059/3 |
| | | ASHA | Bubi 019 |
| | | | " 246 |
| क्रियासमुच्चय | जगद्दर्पण | " | " 018 |
| Kriyāsamuccaya | Jagaddarpaṇa | RAK | Reel No. E.1294/4 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 66 | Comp. | |
| Paper | ” | 34 | | |
| NP | ” | 38 | ” | |
| ” | ” | 31 | ” | |
| ” | ” | 25 | ” | |
| ” | ” | 109 | ” | |
| ” | ” | 39 | ” | |
| ” | ” | 12 | Incomp. | |
| ” | ” | 149 | Comp. | |
| ” | ” | 153 | ” | |
| ” | ” | 148 | ” | |
| ” | ” | 236 | ” | |
| ” | ” | 107 | ” | |
| ” | ” | 153 | ” | |
| ” | ” | 201 | ” | |
| ” | ” | 179 | ” | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| गुरुपूजाविधि | | RAK | Reel No. E.9/7,10/1 |
| Gurupūjāvidhi | | " | " " E.11/4 |
| | | " | " " E.153/7 |
| | | " | " " E.365/6 |
| | | " | " " E.418/3 |
| | | " | " " E.1203/14 |
| | | " | " " E.1203/16 |
| | | " | " " E.1259/7 |
| | | " | " " E.1260/21 |
| | | " | " " E.2332/9 |
| | | " | " " G.227/39 |
| | | " | " " H.17/7 |
| | | " | " " H.270/4 |
| | | " | " " H.350/19 |
| गुरुमण्डलनित्यपूजाविधि | | " | " " G.46/20 |
| Gurumaṇḍalaṇityapūjāvidhi | | " | " " H.125/3 |
| गुरुमण्डलपूजाविधि | | " | " " E.1074/4 |
| Gurumaṇḍalapūjāvidhi | | " | " " E.1273/3 |
| | | " | " " E.1488/13 |
| | | " | " " E.1501/20 |
| | | " | " " E.1530/9 |
| | | " | " " E.2687/6 |
| गुरुमण्डलविधि | | " | " " D.36/24 |
| Gurumaṇḍalavidhi | | " | " " H.93/14 |
| | | " | " " H.190/15 |
| | | " | " " H.315/3 |
| | | " | " " E.1194/19 |
| | | " | " " E.1263/10 |
| | | " | " " E.1487/14 |
| | | " | " " E.1775/1 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 23 | Comp. | |
| ” | ” | 7 | Income. | |
| ” | N | 22 | Comp. | |
| ” | ” | 9 | ” | |
| ” | ” | 13 | ” | |
| ” | Dev. | 7 | ” | |
| ” | ” | 165 | ” | |
| ” | ” | 11 | Incomp. | |
| ” | ” | 16 | Comp. | |
| ” | N | 16 | ” | |
| ” | ” | 29 | Incomp. | |
| ” | ” | 16 | ” | |
| ” | ” | 14 | Comp. | |
| ” | ” | 34 | ” | |
| ” | ” | 13 | ” | |
| ” | ” | 12 | ” | |
| ” | Dev. | 11 | Incomp. | |
| ” | ” | 21 | Comp. | |
| ” | ” | 18 | ” | |
| ” | N | 16 | ” | |
| ” | ” | 21 | ” | |
| ” | ” | 11 | Incomp. | |
| ” | ” | 20 | Comp. | |
| ” | ” | 9 | ” | |
| ” | ” | 8 | Incomp. | |
| ” | ” | 11 | ” | |
| ” | Dev. | 10 | Comp. | |
| ” | N | 35 | Incomp. | |
| ” | ” | 10 | Comp. | |
| ” | ” | 21 | Incomp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| गुरुमण्डलमाहात्म्य<br>Gurumaṇḍalamāhātmya | | RAK | Reel No. E.11/13 |
| गुरुमण्डलार्चनविधि | | " | " " G.29/5 |
| Gurumaṇḍalārcanavidhi | | " | " " H.123/21 |
| | | " | " " H.26/3 |
| | | " | " " E.1087/3 |
| गुह्यसमाजतन्त्र | | " | 3/239 (B.87/2) |
| Guhyasamājatantra | | " | 3/280 |
| | | " | 3/283 (A.111/5) |
| | | " | 3/300 |
| | | " | 3/648 (A.139/7) |
| | | " | 4/71 |
| | | " | 4/2432 (A.139/5) |
| | | " | 4/917 (A.112/2) |
| | | " | 5/79 |
| | | " | 5/75 |
| | | " | 5/247 (A.37/10) |
| | | " | 5/248 (A.135/15) |
| | | " | 5/249 (A.136/1) |
| | | ASHA | RN.2582 |
| | | " | Buta 92 |
| | | " | " 017 |
| | | " | " 018 |
| | | ASB | 64/8070 |
| | | CAMBRIDGE | Add. 901 |
| | | " | " 1329 |
| | | " | " 1365 |
| | | " | " 1617 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 33 | Comp. | |
| " | Dev. | 10 | Incomp. | |
| " | N | 13 | Comp. | |
| " | " | 15 | " | |
| " | " | 11 | " | |
| " | " | 88 | " | |
| " | " | 144 | " | |
| " | " | 147 | " | |
| " | " | 53 | " | |
| " | " | 125 | " | |
| " | " | 75 | " | |
| " | " | 117 | " | |
| " | " | 121 | " | |
| " | " | 103 | " | |
| " | " | 69 | " | |
| " | " | 148 | " | |
| " | " | 20 | Incomp. | |
| " | " | 96 | Comp. | |
| " | " | 153 | " | |
| " | " | 169 | | |
| " | " | 129 | | |
| " | " | 118 | | |
| PL | " | 73 | | |
| Paper | " | 41 | | |
| " | " | 67 | | |
| " | " | 259 | | |
| " | " | 55 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| | | IASWR | MBB-1-60 |
| | | " | MBB-1-85 |
| | | " | MBB-II-126 |
| | | MCBMBLJ | A.40 |
| | | " | CH.313 |
| | | " | DH.80 |
| | | " | DH.271 |
| | | " | GH.9 |
| | | SMTUL | 435 |
| | | " | 436 |
| | | " | 437 |
| | | " | 439 |
| | | CABATION | 49 |
| | | " | 50 |
| | | " | 134 |
| गोकुदहनविधि<br>Gokudahanavidhi | | RAK | Reel No. E.419/13 |
| चक्रसंवरपूजाविधि<br>Cakrasaṁvarapūjāvidhi | | ASHA | Rn.326 |
| | | " | " 388 |
| | | " | " 1396 |
| | | " | Babi 312 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 124 | | |
| ” | ” | 125 | | |
| ” | ” | 101 | | |
| ” | ” | 184 | | |
| ” | ” | 153 | | |
| ” | ” | 132 | | |
| ” | ” | 129 | | |
| ” | ” | 127 | | |
| Paper | Dev. | 127 | | |
| ” | N | 123 | | |
| ” | ” | 236 | | |
| ” | ” | 160 | | |
| ” | ” | 255 | | |
| ” | ” | 246 | | |
| ” | Dev. | 174 | | |
| NP | N | 15 | Incom. | |
| ” | ” | 29 | Comp. | |
| ” | ” | 7 | Incomp. | |
| ” | ” | 25 | Comp. | |
| ” | ” | 14 | ” | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| चक्रसंवरसमाधि | | RAK | Reel No. D.12/15 |
| Cakrasamvarasamādhi | | " | " " D.40/4 |
| | | " | " " E.620/12 |
| | | " | " " E.1099/10 |
| | | " | " " E.1790/29 |
| | | " | " " H.129/2 |
| | | " | " " H.338/35 |
| डाकिनीहृदयमन्त्रधारणी | | " | " " C.39/6 |
| Ḍākinīhṛdayamantradhāraṇī | | " | " " D.20/14 |
| तक्षकनागराजस्तोत्र | | " | " " E.39/11 |
| Takṣakanāgarājastotra | | | |
| तत्त्वज्ञानसंसिद्धि | | ASHA | RN. 75 |
| Tattvajñānasaṁsidhi | | " | " 2.684 |
| | | " | " 1.328 |
| | | " | " 2684 |
| तत्त्वज्ञानसंसिद्धिटीका | | " | Buta 56 |
| Tattvajñānasaṁsidhiṭīkā | | | |
| त्रिरत्नगाथा | | " | " 996 (RN.369) |
| Triratnagāthā | | | |
| त्रिरत्नशरणनामाष्टकस्तोत्र | | RAK | Reel No. H.288/7 |
| Triratnaśaraṇanāmāṣṭakastotra | | | |
| त्रिशरणस्तोत्र | | " | " " E.1700/11 |
| Triśaraṇastotra | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 19 | Comp. | |
| ” | ” | 93 | ” | |
| ” | ” | 24 | ” | |
| ” | ” | 36 | ” | |
| ” | ” | 35 | ” | |
| ” | ” | 24 | ” | |
| ” | ” | 21 | ” | |
| ” | ” | 5 | ” | |
| ” | ” | 6 | ” | |
| ” | ” | 6 | ” | |
| ” | ” | 3 (6-8) | Incomp. | |
| ” | ” | 9 | Comp. | |
| ” | ” | 3 | Incomp. | |
| ” | ” | 8 | Comp. | |
| ” | ” | 24 | ” | |
| ” | ” | 2 | ” | |
| ” | ” | 7 | ” | |
| ” | ” | 3 | ” | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| दशक्रियाविधि | | ASHA | RN.1.233 |
| Daśakriyāvidhi | | " | " 2.657 |
| | | " | " 2.668 |
| | | " | " 2.949 |
| दशाभिषेकविधि | | " | Babi 043 (DH.28) |
| Daśābhiṣekavidhi | | " | " 043 (DH.II.334) |
| दानगाथा | | " | RN.164 |
| Dānagāthā | | " | " 1397 |
| | | " | Buta.192 |
| दुर्गतिपरिशोधनपूजाविधि | | " | RN.264 |
| Durgatipariśodhanapūjāvidhi | | | |
| दुर्गतिपरिशोधनमुखाख्यान | | " | " 2.716 |
| Durgatipariśodhanamukhākhyāna | | | |
| देवपूजाविधि | | " | Babi 313 |
| Devapūjāvidhi | | | |
| देवमनुष्यस्तोत्र | | " | DH.II.352 |
| Devamanuṣyastotra | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 25 | Comp. | |
| ” | ” | 70 | ” | |
| ” | ” | 21 | ” | |
| ” | ” | 24 | ” | |
| ” | ” | 33 | ” | |
| ” | ” | 29 | ” | |
| ” | ” | 28 | ” | |
| ” | ” | 8 | Incomp. | |
| ” | ” | 11 | Comp. | |
| ” | ” | 20 | Incomp. | |
| ” | ” | 46 | Comp. | |
| ” | ” | 18 | ” | |
| ” | ” | 4 | Incomp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| द्वादशतीर्थ<br>Dvādaśatīrtha | | ASHA | RN 2.685 |
| द्वादशतीर्थपूजापद्धति<br>Dvādaśatīrthapūjāpaddhati | | " | " 2.662 |
| नवग्रहदानपूजाविधि<br>Navagrahadānapūjāvidhi | | " | " 414<br>" 2.696 |
| नागबलिविधि<br>Nāgabalividhi | | " | " 2.624 |
| नागसमाधि<br>Nāgasamādhi | | " | " 2.617 |
| नामकरणविधि<br>Nāmakaraṇavidhi | | " | " 2.654 |
| नित्यार्चनविधि<br>Nityārcanavidhi | | "<br>"<br>" | " 233<br>" 242<br>" 2.826 |
| पञ्चाभिषेकपूजाविधि<br>Pañcābhiṣekapūjāvidhi | | " | " 3619 |
| पद्मभाजनप्रतिष्ठाविधि<br>Padmabhājanapratiṣṭhāvidhi | | " | Babi 299 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 13 | Comp. | |
| ” | ” | 23 | ” | |
| ” | ” | 14 | ” | |
| ” | ” | 42 | ” | |
| ” | ” | 16 | ” | |
| ” | ” | 35 | ” | |
| ” | ” | 9 | ” | |
| ” | ” | 38 | ” | |
| ” | ” | 13 | | |
| ” | ” | 22 | ” | |
| ” | ” | 13 | Incomp. | |
| ” | ” | 12 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| प्रज्ञाकर्मसमुच्चययोग<br>Prajñākarmasamuccayayoga | | RAK | Reel No. A.934/22 |
| प्रतिष्ठादशक्रियाविधि<br>Pratiṣṭhādaśakriyāvidhi | | ASHA | Babi 301 |
| प्रव्रज्यग्रहणविधि<br>Pravrajyagrahaṇavidhi | | " | " 068 |
| बलिपूजाविधि<br>Balipūjāvidhi | | " | " 279 |
| बल्युपहारमाला ( बलिमाला )<br>Balyupahāramālā (Balimālā) | | " | " 308 |
| मङ्गलाष्टक<br>Maṅgalāṣṭaka | | "<br>" | Buta 67<br>" 66 |
| मङ्गलानुवर्तन<br>Maṅgalānuvartana | | CAMBRIDGE | Add.1317 |
| मण्डलगाथाटिप्पणी ( मायाजालतन्त्रे )<br>Maṇḍalagāthāṭippaṇī (Māyājālatantre) | | ASHA<br>" | Buta 065<br>" 019 |
| महाकालपूजाविधि<br>Mahākālapūjāvidhi | | " | Babi 307 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 34 | Comp. | |
| NP | ” | 24 | ” | |
| ” | ” | 23 | ” | |
| ” | ” | 22 | Incomp. | |
| ” | ” | 22 | Comp. | |
| ” | ” | 7 | ” | |
| ” | ” | 17 | ” | |
| Paper | ” | 29 | ” | |
| NP | ” | 24 | ” | |
| ” | ” | 7 | Incomp. | |
| ” | ” | 10 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| महाकालाष्टकमहाकालस्तव<br>Mahākālāṣṭakamahākālastava | | ASHA | RN 380 |
| महाप्रत्यङ्गिरानामधारणी<br>Mahāpratyaṅgirānāmadhāraṇī | | " | " 143 |
| | | " | " 1.460 |
| | | " | Budha 131 |
| महाप्रत्यङ्गिरामहाविद्याराज्ञी<br>Mahāpratyaṅgirāmahāvidyārajñī | | " | DH.23 (D.18) |
| | | " | RN 2754 |
| | | " | " 61 |
| महाबल्यार्चनविधि<br>Mahābalyārcanavidhi | | " | " 113 |
| महामेघमहायानसूत्र<br>Mahāmeghamahāyānasūtra | | " | DH.326 |
| | | " | Budha 115 |
| | | " | " 117 |
| | | " | " 127 |
| | | " | RN 2607 |
| महामृत्युञ्जयस्तोत्र<br>Mahāmṛtyuñjayastotra | | " | " 3804 |
| | | " | Buta 068 |
| महावस्तु-अवदान<br>Mahāvastu-Avadāna | | " | RN.11 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 6 | Comp. | |
| ” | ” | 33 | ” | |
| ” | ” | 20 | ” | |
| ” | ” | 18 | ” | |
| ” | ” | 202 | ” | |
| ” | ” | 232 | ” | |
| ” | ” | 33 | ” | |
| ” | ” | 17 | Incomp. | |
| ” | ” | 9 | ” | |
| ” | ” | 16 | Comp. | |
| ” | ” | 18 | ” | |
| ” | ” | 23 | ” | |
| ” | ” | 60 | ” | |
| ” | ” | 5 | Incomp. | |
| ” | ” | 11 | Comp. | |
| ” | ” | 145 | ” | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| महायानसूत्रसंग्रह | | ASHA | RN.983 |
| Mahāyānasūtrasaṁgraha | | | |
| योगाम्बरविधि | | " | Babi 085 |
| Yogāmbaravidhi | | | |
| रत्नध्वज-अवदान | | " | RN.183 |
| Ratnadhvaja-Avadāna | | | |
| रत्नपरीक्षा | | RAK | Reel No. E.1881/22 |
| Ratnaparīkṣā | | | |
| वज्रवाराहीकल्पमहातन्त्रराज | | ASHA | Buta 69 |
| Vajravārāhīkalpamahātantrarāja | | " | RN 155 |
| | | " | " 2.585 |
| वज्रवाराहीमुखाख्यान | | " | Babi 310 |
| Vajravārāhīmukhākhyāna | | | |
| वसन्ततिलकाख्यान | | " | DH.369 |
| Vasantatilakākhyāna | | | |
| वसुधारानामधारणी | | RAK | Reel No. E.615/2 |
| Vasudhārānāmadhāraṇī | | " | " " E.697/3 |
| | | " | " " E.1337/12 |
| | | " | " " E.1337/2 |
| | | " | " " E.1743/25 |
| | | " | " " E.1743/26 |
| | | | " " E.1839/26 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 15 | Comp. | |
| ” | ” | 65 | ” | |
| ” | ” | 58 | ” | |
| ” | ” | 21 | Incomp. | |
| ” | ” | 161 | Comp. | |
| ” | ” | 231 | ” | |
| ” | ” | 68 | ” | |
| ” | ” | 11 | | |
| ” | ” | 15 | ” | |
| ” | ” | 38 | ” | |
| ” | ” | 25 | ” | |
| ” | ” | 24 | ” | |
| ” | ” | 27 | | |
| ” | ” | 41 | | |
| ” | ” | 23 | | |
| ” | ” | 38 | | |

•

# बौद्धतन्त्र में मुद्राओं के विविध स्वरूप

—ठाकुरसेन नेगी—

[ धी: के गत अंक में इस शीर्षक के अन्तर्गत मुद्राओं के विविध स्वरूपों का विवेचन प्रस्तुत किया गया था। प्रस्तुत अंक में मुद्राओं के शेष स्वरूपों तथा मुद्रा का प्रयोजन एवं मुद्रा के भेद इत्यादि विषयों का विवेचन किया गया है। ]

**मुद्रा का प्रयोजन**

मुद्राएं प्राय: अंगुलियों द्वारा प्रदर्शित की जाती हैं, क्योंकि अंगुलियों को पञ्चभूतात्मक माना जाता है—

**पृथिव्यादीनि भूतानि कनिष्ठाद्या: क्रमान्मता: ।**
**तेषामन्योन्यसम्भेदप्रकारैस्तत्प्रपञ्चता ॥**
**अर्चने जपकाले वा ध्याने काम्ये च कर्मणि ।**
**तत्तन्मुद्रा प्रयोक्तव्या देवतासन्निधापिका ॥** (द्र० धी: 1, पृ० 113-114

कनिष्ठा से अंगुष्ठ पर्यन्त अंगुलियाँ क्रम से पृथिव्यादि पञ्चमहाभूतों के प्रतीक स्थान है। इसलिए जो देवता जिस तत्व से सम्बद्ध होता है, उसे प्रसन्न करने के लिए उन-उन अंगुलियों से मुद्रा-प्रदर्शन किया जाता है। पूजा, जप, ध्यान और काम्य कर्मों में ये मुद्राएं देवता को आकृष्ट कर साधक के समीप ले आती हैं। यही मुद्रा का सर्वमान्य प्रयोजन है।

**मुद्रा के भेद**

मुद्रा के स्वरूपगत चार भेद होते हैं। यथा—कर्ममुद्रा, धर्ममुद्रा, समयमुद्रा और महामुद्रा। मुद्रा के परिशोध्य धर्म भी चार हैं, जैसे पृथग्जन के काय, वाक्, चित्त और कर्म या काम, क्रोध, मोह और मात्सर्य अथवा क्षिति, अग्नि, जल और वायुधातु। कर्म को कर्ममुद्रा से, वाक् को धर्ममुद्रा से, चित्त को समयमुद्रा से तथा काय को महामुद्रा से परिशोधित किया जाता है। मार्ग के अनुसार चार मुद्राओं के पुन: लाक्षणिकमुद्रा, लक्षित बाह्यमुद्रा और लक्षित आभ्यन्तरमुद्रा नामक तीन-तीन भावात्मक भेद होते हैं।

**( 1 ) कर्ममुद्रा**

वैरोचन का कृत्य वास्तविक (लाक्षणिक) कर्ममुद्रा कहलाता है। स्वयं इष्टदेव की भावना करने के पश्चात् प्रभा का स्फुरण और संहरण आदि विधियों का अनुशीलन

लक्षित बाह्य कर्ममुद्रा है। कृत्य की अनाभोग रूप में प्रवृत्ति लक्षित आभ्यन्तर कर्ममुद्रा कहलाती है।

कर्ममुद्रा प्रारम्भिक है। कर्मपद का वाच्य है, काय, वाक् तथा चित्त की चिन्तादि रूप क्रिया। इस मुद्रा के अधिकार में क्षण के भेद से चार प्रकार के आनन्दों की अभिव्यक्ति होती है। इनके क्रम के विषय में आचार्य अद्वयवज्र के मतानुसार तृतीय (आनन्द) का नाम सहजानन्द और चतुर्थ (आनन्द) विरमानन्द है। यह क्रम इसलिए है कि परम और विरम के मध्य में लक्ष्य दर्शन होता है[1]।

अपने स्वभाव को ही निर्माणकाय समझना चाहिए, क्योंकि करुणा-शून्यता की उत्पत्ति इसी से होती है। अन्यत्र कहीं भी इसकी उत्पत्ति नहीं होती है। उसे उत्पन्न करने के लिए कर्ममुद्रा का सहारा लेना पड़ता है[2]। कोई साधक यदि सहज ही ''अनुत्पन्न'' को समझ लेता है तो वहीं उसको महामुद्रा भी मिल जाती है। यदि इसमें उसे असफलता मिलती तो उसे कर्ममुद्रा का आश्रय ग्रहण कर अभ्यास करना चाहिए[3]। अपने शरीर को साधने पर ही उसका ज्ञान हो सकता है। कर्ममुद्रा इन्द्रिय स्वभाव है। चार आनन्दों की उपलब्धि(प्राप्ति) की यह दूसरी अवस्था है[4]। कर्ममुद्रा में अभिषेक की क्रियाओं के साथ विधि-निषेध का पालन करना आवश्यक हो जाता है। इस मुद्रा में कर्म-विपाक के साथ विचित्रता और विविधता भी रहती है। कर्ममुद्रा द्वारा संसार के स्वरूप को समझने की शक्ति प्राप्त होती है।

### (2) धर्ममुद्रा

वैरोचन की वाक् के साठ ब्रह्मस्वरों को लाक्षणिक धर्ममुद्रा कहते हैं। साधक स्वयं वैरोचन की भावना कर जिह्वा, कृकाटिका आदि में 'ह्री:' अक्षर आदि का न्यास लक्षित बाह्य धर्ममुद्रा है, उनमें प्रकट होने वाले वचनों का अक्षर के रूप में उदय होना लक्षित आभ्यन्तर धर्ममुद्रा कहलाती है।

---

1. बौद्ध धर्म दर्शन- आचार्य नरेन्द्रदेव, भूमिका, पृ० 36
2. नानाभासित निर्माणकाय इति कहिये, निज स्वभाव ही का काय है ।
   करुणा शून्यता भिन्न उत्पन्न नहीं, कर्ममुद्रा के आश्रय से अनुभव ॥
   (दोहाकोश, सं० राहुल सांकृत्यायन, पृ० 165)
3. अनुत्पन्न समझै तो महामुद्रा, सोई न जानै (तो) कर्ममुद्रा। (वही, पृ० 169)
4. कर्ममुद्रा इन्द्रिय का स्वभाव औ, चउ अन्दी उपाय का स्वभाववान्। (वही, पृ० 173)

धर्ममुद्रा धर्मधातु स्वरूप है। यह निष्प्रपञ्च, निर्विकल्प, अकृत्रिम, अनादि, करुणास्वभाव है। यह प्रवाहेण नित्य है, इसलिए सहज स्वभाव है। धर्ममुद्रा की स्थिति में अज्ञान या भ्रान्ति पूर्णतया निर्वृत्त हो जाती है। बौद्धतन्त्र में ललना-रसना नाम से नाडीद्वय को प्रज्ञा और उपाय रूप माना है और मध्य नाडी को अवधूती कहा है। अवधूती का नामान्तर धर्ममुद्रा है। तथता के अवतरण के लिए यही सन्निकृष्ट कारण है, अतः यही मार्ग है। मध्यमा-प्रतिपत् यही है। आदर सहित निरन्तर इसके अभ्यास से निरोध का साक्षात्कार होता है। वही सत्य दर्शन है। इस मध्यमार्ग में ग्राह्य तथा ग्राहक विकल्प छूट जाते हैं।

धर्ममुद्रा का यावत् पालन करने पर अन्त नहीं होता है[1]। जब तक धर्ममुद्रा अपरिपक्व रहती है, तब तक वहाँ असिद्धि दिखाई पड़ती है[2]। धर्ममुद्रा नाना रूपों में प्रतिभासित होती है, चारों आनन्दों के स्वभाव की मूलमुद्रा यही है[3]। सहज शून्य जैसी कठिन स्मृतियों तथा निरानन्द को प्रतिभासित करने के लिए धर्मधातु को आदेश दिया जाता है[4]। इस प्रकार सरहपाद ने धर्ममुद्रा को ही आनन्दों की उत्पत्ति का स्थान माना है।

धर्ममुद्रा में ज्ञान को प्रधानता दी जाती है। इसलिए उसमें विलक्षणता और स्थिरता भी रहती है। धर्ममुद्रा धर्म के स्वरूप को स्पष्ट करती है।

**( 3 ) महामुद्रा**

वैरोचन आदि देवों का काय एवं रूपाकार ही लाक्षणिक महामुद्रा है। तत्काय सदृश स्वयं (द्वारा) हाथों की क्रिया (मुद्रादि करना) बाह्य लक्षित महामुद्रा कहलाती है। स्वयं (द्वारा) वैरोचन आदि देवों के रूप की स्पष्ट भावना में स्थित होना आभ्यन्तर लक्षित महामुद्रा कहलाती है।

यह निःस्वभाव है तथा सर्व प्रकार के आवरणों से वर्जित है, मध्याह्न के गगन के सदृश है, निर्मल और अत्यन्त स्वच्छ है। यही सर्वसंपत् का आधार है। एक प्रकार से यह निर्वाण स्वरूप ही है। यहाँ अकल्पित संकल्प का उदय होता है। यह अप्रतिष्ठित मानस

---

1. धर्ममुद्रा यावत् सेवन से अन्त न कोई। (दोहाकोश, राहुल सांकृत्यायन, पृ० 155)
2. धर्ममुद्रा अपक्व नहीं भी, अनुभव से असिद्ध नहीं दीखै॥ (वही, पृ० 165)
3. धर्ममुद्रा नाना प्रतिभास (हैं) चउ आनन्द का सहज ही। (वही, पृ० 173)
4. सहज शुद्ध कठिन स्मृति औ, निरानन्द प्रतिभास अज स्मृति प्रकाशै ।
   ऐसे गम्भीर धर्ममुद्रा आदेशै, चउ - आनन्द जानै ओ कहीं जनमै ॥ (वही, पृ० 175)

की स्थिति है। यह पूर्ण निरालम्ब अवस्था है। योगी इसे अस्मृत्यमनसिकार नाम से वर्णन करते हैं। इसका फल समयमुद्रा है[1]।

महामुद्रा के स्वरूप का निरूपण करते हुए हेवज्रतन्त्र में कहा गया है कि वह आदि रसस्वभावा एवं उत्पन्नक्रमयोग के अनुसार भगवती प्रज्ञा है। न तो वह दीर्घ है न ह्रस्व, न चतुरस्त्र है न वर्तुल। वह स्वादगन्धरसातीत एवं सहजानन्द प्रदायिका है। वह न कृष्णा है, न गौरी। वह पद्मपत्र के आकारवाली या वर्णवाली है। वह सुगन्धिमयी है। उसका प्रस्वेद भी मृगनाभि के समान सुगन्धिपूर्ण है। वह धीरा, अचंचला, प्रियवादिनी, मनोरमा, सुकेशी, त्रिवलीमध्या है। इसे ही प्राकृतजन पद्मिनी कहते हैं। ऐसी सहजानन्द-रूपिणी मुद्रा को प्राप्त कर साधना करने से सिद्धि की प्राप्ति होती है।[2] गौरी आदि पञ्चमुद्राओं को द्विभुजा, त्रिनेत्रा, ऊर्ध्वकेशा और अर्द्धपर्यङ्कनाट्यस्था कहा गया है। यह भी कहा गया है कि भगवान् का जैसा रूप है, वैसा ही प्रज्ञा का भी है। इस प्रकार तान्त्रिक बौद्धों में मुद्रा उनकी यौन-यौगिक साधना में सहयोग करने वाली स्त्री या शक्ति हो गया।[3]

महामुद्रा की यह साधना सबसे कठिन मानी जाती थी और इस साधना में निष्णात होने के उपरान्त ही उस साधक की गणना सिद्धाचार्यों में होती है। इन सिद्धों में से कई ने महामुद्रा साधना सम्पन्न की थी ऐसा वर्णन भोट साहित्य में मिलता है। तारानाथ ने सिद्ध सरहपाद के विषय में लिखा है कि वे महामुद्रा साधना के प्रथम आचार्य थे। नालन्दा से जब वे दक्षिण गये तब महाराष्ट्र में उन्हें अपनी ही समकक्ष योगिनी मिली जिससे महामुद्रा मैथुन सम्पन्न कर वे सिद्ध हुए।[4] सिद्ध शबरीपाद को दो मुद्राओं का स्वामी बताया जाता है। उनका नाम 'लोगी' और 'गुनी' था और जब शबरीपाद ने उन्हें मुद्रा रूप में स्वीकार किया तो उनका नाम डाकिनी पद्मावती और डाकिनी ज्ञानवती हो गया।[5]

सिद्ध लुईपाद बंगाल गये और वहीं गंगा तट पर मछलियों के ढेर में रहकर उन्होंने अपनी 'महामुद्रा' की साधना की ओर महामुद्रासिद्धि प्राप्त की।[6]

---

1. बौद्धधर्म दर्शन- आचार्य नरेन्द्रदेव, भूमिका, पृ० 36
2. हे० त० 2.4.40-43, 2.8.1-5
3. हे० त० 2.3.16-18
4. मिस्टिक टेल्स ऑफ लामा तारनाथ, अंग्रेजी अनु० डॉ० भूपेन्द्रनाथ दत्त, पृ० 2-4
5. वही, पृ० 7-8
6. वही, पृ० 8-9

सिद्धों ने इस महामुद्रा साधना के (शारीरिक मुद्रा-मैथुन) रूप के विषय में ज्यादा कुछ नहीं कहा, किन्तु चर्यापदों और दोहों में इनका बहुत थोड़ा उल्लेख हुआ है—पहला तो यह कि वे महामुद्रा साधना के आध्यात्मिक पक्ष पर अधिक बल देना चाहते थे, इसीलिए सरहपाद, तिलोपाद और कान्हपाद तीनों में जोगिनी, महामुद्रा आदि का उल्लेख है, किन्तु उसे प्रज्ञाज्ञान परक व्याख्या वे बराबर देते गये हैं। दूसरी बात यह है कि ये साधनाएं उच्च अवस्था के साधकों के लिए थीं और जनसाधारण को इनका उपदेश देना वर्जित था, क्योंकि इस ज्ञान को सभी पर प्रकाशित नहीं किया जा सकता था।

साधक को पहले चार अभिषेकों की साधना से गुजरना पड़ता है तब वह महामुद्रा-साधना प्रणाली में दीक्षित किया जा सकता है। इन अभिषेकों का उल्लेख चर्यापदों की टीकाओं में मिलता है। इन्हीं अभिषेकों से दीक्षित साधक को चर्याधर या कपाली कहा जाता था।[1]

महामुद्रा का वरण करने के पश्चात् साधक गुरु के पास जाता है जो उसे अभिषिक्त करता है। अभिषेकों के उपरान्त साधक महामुद्रा के साथ मण्डल-चक्र में प्रवेश करता है। सेकोद्देशटीका, गुह्यसमाज आदि अनेक ग्रन्थों में मण्डल-चक्र साधना के बारे में स्पष्ट उल्लेख मिलता है।

मण्डल-चक्र की प्राथमिक साधनाओं के विषय में सेकोद्देश टीका में बड़ा रोचक विवरण मिलता है। गुरु पहले एक मण्डल-चक्र बनाकर उसमें मन्त्र, पीठ, उपपीठ, देवतास्थान आदि अंकित कर देता है फिर साधक के हाथ में एक फूल दे दिया जाता है जिसे गुरु की वन्दना कर साधक मण्डल-चक्र के अन्दर फेंकता है। उसके बाद गुरु उसकी आँखों में पट्टी बाँधकर साधक को मण्डल के पूर्वी द्वार पर ले आता है। मण्डल के अन्दर प्रवेश कर वह फिर बाहर विजयकलश पर फूल फेंकता है। इस पुष्पाक्षेप के बाद उसके आँखों की पट्टी खोल दी जाती है। इस मण्डल-चक्र को तथागत की काया बतलाया गया है, क्योंकि मण्डल-चक्र के उस भाग को, जो रंगमयी अल्पना से सुसज्जित है, तथागत की काया माना गया है और उसमें फूल फेंकना वर्जित है क्योंकि यदि रंगों की एक रेखा भी बिगड़ी तो उससे तथागत की काया को आहत करने या एक चैत्य तोड़ने का पाप होता है।[2]

---

1. ''हंउ कापालिकः, चर्याधरश्च...'', बौद्धगान ओ दोहा, पृ० 20
2. ...रजोमण्डलं भगवतः कायो ज्ञेयः। नेत्रपटं योगपद्येन चोदयेत्। ...नेत्रोद्घाटनं कृत्वा यस्मिन्स्थाने सुपुष्पं त्र्यक्षराभिमन्त्रितं पतति तत्रस्था देवता तस्य कुलदेवता भवति...। (सेकोद्देशटीका, पृ० 17)

सिद्ध लोग निर्माणकाय से उद्भूत आभ्यन्तर (आन्तरिक) मण्डलचक्र को श्रेष्ठ मानते थे तथा वे सदा मण्डलचक्र के आध्यात्मिक पक्ष पर बल देते थे। यह मण्डलचक्र तथागत की निर्माणकाय का प्रतीक होता था। इसका उल्लेख गुह्यसमाजतन्त्र में भी मिलता है। वहाँ पञ्चस्कन्धों के मण्डलचक्रों का ध्यान करने के लिए बताया गया है, इन पञ्चस्कन्धों के अधिष्ठाता पञ्चतथागत हैं। ज्ञानसिद्धि में कहा है—

**पञ्चबुद्धस्वभावत्वात् पञ्चस्कन्धा जिनाः स्मृताः।** (2.1)

साधनमाला में भी कहा है—

**पञ्चस्कन्धाः पञ्चतथागतस्वरूपा भाव्यन्ते।** (भाग-1, पृ० 137-138)

गुह्यसमाज के मतानुसार नारी के तन में भी पंच तथागतों का वास है अतः उसकी साधना कर लेने वाले को भी तथागतचक्री कहते हैं। इसलिए महामुद्रा की साधना कर लेने वाला समस्त बाह्य अनुष्ठानों से मुक्त हो जाता है।

काह्नपाद कहते हैं कि 'तन्त्र-मन्त्र' करने की फिर कोई आवश्यकता नहीं रह जाती है। निज गृहणी महामुद्रा को लेकर प्रणयकेलि, कमलकुलिश साधना करना ही पर्याप्त है। उस तरुणी महामुद्रा के स्नेह के बिना बोधि(ज्ञान) प्राप्त नहीं हो सकती।[1]

महामुद्रा में भव के सभी पदार्थों को प्रतिष्ठित किया जाता है। इसके फलस्वरूप शुद्ध अद्वयज्ञान उत्पन्न होता है। सरहपाद के अनुसार महामुद्रा का स्वभाव अद्वय है अर्थात् वहाँ पर किसी प्रकार का भेदभाव नहीं रह जाता है। साधक जब द्वैत को भूल जाता है तब उसे महामुद्रा की अवस्था में पहुँचा हुआ माना जाता है[2]। महामुद्रा साधना का निष्पन्न फल है। वह अविकार है, इसीलिए महासुख है[3]। नरोपा ने इन अवस्थाओं का वर्णन स्त्री-संयोग-सुख की चार अवस्थाओं के माध्यम से किया है। इन चार आनन्दों की व्याख्या इस प्रकार की है—

---

...ठिअ णिम्माणे णिम्मिअ उ तेणवि मण्डलचक्क। (दोहाकोश, डॉ० बागची, पृ० 142)

1. एक्कु ण किज्जई मन्त ण तन्त ।
   णिअ धरिणी लइ केलि करन्त ॥ (दोहाकोश, डॉ० बागची, पृ० 162-63)
2. अहो डाकिनी गुह्यवचन, अद्वयस्वभाव महामुद्रावास ।
   बुद्ध धर्म संघ स्वभाव, बोधिसत्त्व सुखनाथ के अर्थ ॥
   (दोहाकोश अनुच्छिन्नकोश उपदेशगीति, राहुल सांकृत्यायन, दोहा सं० 1, पृ० 101)
3. महामुद्रा अविकार औ महासुख, हेतु न देखफल (है) बुद्धि से परे॥ (वही, पृ० 145)

**कामानन्दं करोति प्रथममपि नृणां चक्षुरालोकनेन ।**
**पश्चात् पूर्णाप्रसङ्गे पुनरपि परमानन्दमेव स्वकाये ॥**
**ज्वालाबिन्दुं स्रवन्ती रमन्ती च विरमानन्दवज्रेण पद्मे ।**
**ओंण्ट्रा बिन्दुत्रयान्ते क्षरगतसहजानन्दवज्रं करोति ॥[1]**

सरहपाद ने भी रतिक्रिया की अभिव्यक्ति करते हुए कहा है कि निर्विकल्प आकाश में लीन होने पर महामुद्रा में रानी का शुक्र योगी खींचता है[2]। यद्यपि यह गुह्याभिव्यक्ति है तथापि प्रतीक लौकिक जगत् से ही लिया गया है।

महामुद्रा अचल होती है। उसे कोई कलुषित नहीं कर सकता। महामुद्रा निर्मल होती है, उसका सेवन करने से जीव का अन्त नहीं होता है[3]। उसका अनुभव गगन में किया जा सकता है[4]। महामुद्रा का गुण पवित्र, श्वेत और गगन के सदृश है[5]। उसका निवास स्थान अपने चित्त को ही मानना चाहिए[6]। उसे अन्यत्र खोजना व्यर्थ परिश्रम करना है, वह तो चित्त से ही उत्पन्न होती है[7]। महामुद्रा अचिन्त्य बुद्ध अतीत स्वसंवेद्य योगी के समान है[8]। ग्रहण-धारण रहित महामुद्रा का लक्षण बतलाने में श्रावक भी डरते हैं, यदि एकाग्रचित होकर उसको देखा जाय तो अन्तावस्था का गुण दिखाई पड़ता है। एकाग्रचित्त

---

1. सेकोद्देशटीका, पृ० 26, ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, बड़ौदा।
2. गुण-ग्रहण करि स्वयं विद्या-ज्ञान देइ, अवकाश-समरस निज ज्ञान मुद्रा गहै।
   रानी का शुक्र खींचै महामुद्रा, काल संग्रह करि निर्विकल्प आकाशे लीन होइ। (दोहाकोश, पृ० 115)
   ज्ञानसिद्धि—शून्यता तथा करुणा के अभेद को ही महामुद्रा कहते हैं (ज्ञा० सि० 1.56-57)। जिसने इस अभेद ज्ञान को प्राप्त कर लिया है, उससे अज्ञात कोई भी पदार्थ नहीं रहता। उसके लिए समस्त विश्व के पदार्थ अपने विशुद्ध रूप को प्रकट कर देते हैं। 'धर्मकरण्डक' 'बुद्धकरण्डक' तथा 'जिनरत्न'—इसी महामुद्रा के पर्याय हैं। (बौद्ध दर्शन- बलदेव उपाध्याय, पृ० 334)
3. ए मण मारहु [लहु चित्ते] णिम्मूल ।
   तहिँ महामुद्द तिहुअणेँ णिम्मल ॥
   (एतत् मनः मारय शीघ्रं चित्ते निर्मूलम् ।
   तस्मात् महामुद्रा त्रिभुवने निर्मला भवति ॥) (दोहाकोश, डॉ० बागची, पृ० 7)
4. निर्मल अर्थ में महामुद्रा, सागर में गगन सम अनुभव होइ। (दोहाकोश, राहुल सांकृत्यायन, पृ० 149)
5. वही, पृ० 157
6. वही, पृ० 161
7. चित्त ही महामुद्रा उगै, अनुत्पन्न प्रातिहार्य कैसे रगै॥ (वही, पृ० 175)
8. महामुद्रा अचिन्त्य बुद्धि-अतीत स्वसंवेद्य वज्रधरयोगी॥ (वही, पृ० 205)

होने पर भावना की लेशमात्र भी आवश्यकता नहीं होती है[1]। आदि अन्त रहित महामुद्रा भव-निर्वाण से मुक्त होती है। वहाँ पर क्लेश सागर सूख जाता है[2]। महासुख के समय चंचल-चित्त भी महामुद्रा में प्रकाशित होता है[3]। महामुद्रा निर्विकल्प तथा संसार की भवलीला से परे की वस्तु है। अतः साधक वहाँ पहुँचने पर सब कुछ भूल जाता है। वहाँ पर पुनः किसी वस्तु की आवश्यकता नहीं रह जाती है। साधक सहजानन्द में लीन होकर महासुख का आनन्द लेता है।

महामुद्रा सम्यक्सम्बोधि की प्राप्ति अवस्था है। इस अवस्था में मन्त्र, जप, तप, होम, मण्डल आदि की आवश्यकता नहीं रहती है। हेवज्रतन्त्र में कहा है—

**न मन्त्र जापो न तपो न होमो**
**न माण्डलेयं न च मण्डलं च ।**
**स मन्त्रजापः स तपः स होमः**
**तन्माण्डलेयं तन्मण्डलं च ॥[4]**

**( 4 ) समयमुद्रा**

वैरोचन के चित्त का निर्विकल्पज्ञान ही लाक्षणिक समयमुद्रा है। तत्सदृश शरीर की क्रिया आदि लक्षित बाह्य समयमुद्रा और उसी के साथ स्वयं वैरोचन में भावित चित्त का ज्ञानरूप में उदित होना लक्षित समयमुद्रा है।

---

1. ग्रहण-धारण रहित महामुद्रा,
लक्षण बताने से श्रावक आदि डरैं ।
एकाग्र देखे तो गुण अंतावस्था का,
एकाग्र करके भावना में कुछ भी नहीं ॥ (वही, पृ० 209)
2. आदि अन्त रहित यह महामुद्रा
भव औ निर्वाण मुक्त क्लेशसागर सूख।
वहाँ चित्तस्रोत टूटा ओ चित्तवृक्ष शून्य मन में ना करै,
यहाँ अर्थ महाव्रत सोई ना पावै॥ (वही, पृ० 237)
सर्वत्र सर्वसत्त्वेषु स्थावरे जङ्गमेषु च ।
रूपारूपगता चापि महामुद्रा प्रतिष्ठिता ॥ (ज्ञा० सि० 15.55, पृ० 143)
3. भव्य प्रमुदित रोम हर्ष करै,
अहो अनुदत चित्त अपने ही अपने देखै।
अपने सोई अपने से समझे तो,
उद्धत चित्त भी महामुद्रा में उदित होइ॥ (वही, पृ० 255)
4. हे० त० 1.10.43, पृ० 127

यह अचिन्त्य स्वरूप है। इस अवस्था में जगत् कल्याण के लिए स्वच्छ एवं विशिष्ट संभोगकाय तथा निर्माणकायस्वभाव होकर वज्रधर के रूप में इसका स्फरण होता है। आचार्यगण इस मुद्रा को ग्रहण कर चक्राकार रूप में पाँच प्रकार के ज्ञान की पाँच प्रकार से परिकल्पना करके आदर्शज्ञान, समताज्ञान आदि का प्रकाश करते हैं।[1]

**देवता विशेष की समयमुद्राएं—**

यहाँ देवता विशेष के लिए प्रयुक्त समयमुद्राओं के लक्षण दिये जा रहे हैं। प्रत्येक साधना में समयाचार के अनुसार पृथक्-पृथक् समयमुद्राएं होती हैं। कब किस मुद्रा का प्रयोग करना चाहिए, यह उपदेश साधक को गुरु करता है। इसलिए तन्त्र ग्रन्थों में समयमुद्रा के भिन्न-भिन्न लक्षण पाये जाते हैं। देवता विशेष की तो समयमुद्रा पृथक् होती ही है, सामान्य समयमुद्रा के भी भिन्न-भिन्न लक्षण प्राप्त होते हैं।

**सामान्य समयमुद्राएं—**

1. प्रणामाञ्जलिः शिरसि स्थितः समयमुद्रा। (सा० मा०, पृ० 4)
2. मुष्टिद्वयं बद्ध्वा मध्याङ्गुल्यौ पद्मसंकोचाकारेण योजयेत् समयमुद्रा। (सा० मा०, पृ० 49-50)
3. दर्शयन् समयमुद्रां तु स्वस्वबन्धसमुद्भवाम् ।
   वाममुष्टिं हृदि कृत्वा तत्कक्षे दक्षिणं क्षिपेत् ॥
   सर्वेषां माण्डलेयानां सामान्यं समया भवेत् । (यो० त०, पृ० 48)
4. तथैव स्वहृदि चन्द्रवज्रं विभाव्य वज्राञ्जलिं मूर्ध्नि विकचां बद्ध्वा तर्जनीद्वयं कुण्डलाकारेणावस्थाप्य अङ्गुष्ठद्वयं पार्श्वद्वयेन भग्नं कुर्यात्। इति समयमुद्रा। (सा० मा०, पृ० 471)

**नागराजसमयमुद्रा**

वज्रबन्धं दृढं बद्ध्वा भूच्छत्रा ज्ञानमुच्छ्रिता ।
कुञ्चयेदङ्गुलिं मूर्ध्नि नागराजस्य मुद्रया ॥ (यो० त०, पृ० 59)

**भूतडामरसमयमुद्रा**

वज्रबन्धं बद्ध्वा स्वेतारोचनमुच्छ्रिताः ।
पताकादिसंचाल्य भूतराजस्य मुद्रया ॥ (यो० त०, पृ० 58)

---

1. भारतीय संस्कृति और साधना, प्रथम खण्ड, पृ० 535-36

**वज्रशृङ्खलासमयमुद्रा**

हस्तद्वयेन पृथक्-पृथग् वज्रमुष्टिं कृत्वा कनीयसीं तर्जनीं च शृङ्खलाकारेण बन्धयेत्।

(सा० मा०, पृ० 413)

**व्याघ्रीसमयमुद्रा**

तामेव (सिंहनीमेव) मुद्रामाबध्य भ्रमला धूमसूचिका ।
किञ्चिद् विकास्य सूचिकां तु व्याघ्रीमुद्रा प्रकीर्तिता ॥ (यो० त०, पृ० 50)

समयमुद्रा अन्त में आती है। इस मुद्रा में योगी का योग पूर्ण हो जाता है तथा उसे पूर्णत्व की प्राप्ति हो जाती है। यह मुद्रा चरमपरिणति की मुद्रा है। सरहपाद ने अपनी कृति में भवमुद्रा का भी उल्लेख किया है[1]। यह मुद्रा जीव को सांसारिक दुःख-क्लेश आदि में बाँधे रहती है। समयमुद्रा जो परममुद्रा कही जाती है, वह मन और शरीर को स्थिर करने के लिए है। शरीर को स्थिर करने की क्रिया को ही मुद्रा कहते हैं।

योगी क्रमशः इन चार मुद्राओं की साधना करता है तथा समयमुद्रा या महामुद्रा में पहुँच कर शून्यावस्था को प्राप्त करता है। इन मुद्राओं का सम्बन्ध अन्तःकरण से है।

मुद्रा शब्द का प्रयोग एक विशिष्ट अर्थ में अत्यन्त व्यापक है। योगी बोधिचित्त का प्रतीक है और योगिनी पूर्ण प्रज्ञा का। इसी योगिनी को ज्ञानमुद्रा, महामुद्रा अथवा सहजसुन्दरी भी कहा गया है। प्रज्ञा को बौद्ध तन्त्रों में भगवती अथवा मुद्रा के रूप में स्वीकार किया गया है। यह वह शक्ति अथवा साधिका है जिसे साधक साधन में अग्रसर होने के लिए स्वीकार करता है इसे ही वज्रकन्या कहते हैं।

हेवज्रतन्त्र में कहा है—

**चारुवक्त्रां विशालाक्षीं रूपयौवनमण्डिताम् ।**
**नीलोत्पलश्यामाङ्गीं च स्वाभिषिक्तां कृपावतीम् ।**
**वज्रकन्यामिमां गृह्य चर्यां कर्तुं विबुध्यते ।।**[2]

---

1. भव मुद्दें सअल हि जग वाहिउ ।
   णिअ-सहाव णउ केणवि साहिउ ॥
   भवमुद्रया सकलं हि जगद् वाहितम् ।
   निज स्वभावो न तु केनापि साधितः ॥ (दोहाकोश, सं० डा० बागची, पृ० 19)
2. हे० त० 1.6.8

इस अर्थ में मुद्रा साधना एक प्रकार से शक्ति साधना है। वस्तुतः बिन्दु का इस साधना में विशेष महत्त्व है। इसकी शुद्धि और स्थिरता सिद्ध हो जाने के बाद प्रकृति पर विजय सिद्ध होती है। तदुपरान्त ही दिव्यभाव अथवा महाभाव का साधन सम्भव हो पाता है। इसे ही अनुत्तरसेक अथवा पारमार्थिक सेक कहते हैं। इस प्रकार मुद्रा के सहयोग से होने वाली साधना शक्ति सहयोग की साधना है। तान्त्रिक बौद्ध योग की इस प्रकार की साधना में बिन्दु जागरण ही चण्डाली जागरण है।

म० म० गोपीनाथ कविराज जी का कथन है कि 'मुद्रा' शक्ति की ही अभिव्यक्ति या बाह्यरूप है। प्रज्ञा ही मुद्रा या नायिका है। कर्ममुद्रा ही क्रमशः विभिन्न अवस्थाओं में विभिन्न रूपों को धारण कर विभिन्न आनन्दों की अनुभूति कराती है। चारों मुद्राओं में से प्रत्येक अपने-अपने पूर्व से श्रेष्ठ हैं। धर्ममुद्रा, धर्मधातुस्वरूपा, निष्प्रपञ्च, निर्विकल्प, अकृत्रिम, अनादि और करुणास्वभावा है। यह प्रवाहेण नित्य है। इसलिए सहजस्वभावा है। इस (धर्ममुद्रा) की स्थिति में अज्ञान या भ्रान्ति पूर्णतया निर्वृत्त हो जाती है। महामुद्रा नि:स्वभावा है और सभी प्रकार के आवरणों से वर्जित है तथा निर्वाण-स्वरूपा है। यह पूर्ण निरालम्ब अवस्था है। इसका फल समयमुद्रा है। इस अवस्था में जगत् के कल्याण के लिए स्वच्छ एवं विशिष्ट सम्भोगकाय तथा निर्माणकाय स्वरूप होकर वज्रधर के रूप में इसका स्फुरण होता है।[1] इस मुद्रा साधन का सम्बन्ध अभिषेक से है। नारी शक्ति के रूप में मुद्रा की आवश्यकता पूर्वसेक में नहीं होती है। उत्तरसेक के लिए यह अनिवार्य है। अनुत्तरसेक के लिए कुछ कहना ही नहीं है, इसका तात्पर्य यह है कि अनुत्तरसेक के लिए बाह्यमुद्रा की कोई आवश्यकता नहीं होती है। अतः साधक और साध्य दोनों के लिए मुद्रा तीन अर्थों (अङ्गुल्यादि मुद्रा, नारी रूप में तथा आध्यात्मिक शक्ति के रूप) में अनिवार्य है। पञ्चबुद्धों से सम्बद्ध जो विवरण मिलता है, उससे मुद्रा के दो अर्थों की सिद्धि होती है। प्रथम अर्थ में हाथ और अङ्गुलियों से बनी मुद्रा। उदाहरणार्थ—अक्षोभ्य की भूस्पर्श मुद्रा, अमोघसिद्धि की अभयमुद्रा, अमिताभ की समाधिमुद्रा, रत्नसम्भव की वरदमुद्रा और वैरोचन की धर्मचक्रमुद्रा। दूसरे अर्थ में इन पञ्चबुद्धों की शक्तियाँ हैं। उदाहरणार्थ—अक्षोभ्य की लोचना, अमोघसिद्धि की आर्यतारा, अमिताभ की पाण्डरा, रत्नसम्भव की मामकी और वैरोचन की वज्रधात्वीश्वरी। इन मुद्राओं की आध्यात्मिक एवं दार्शनिक व्याख्या भी हुई है, जिसे तत्तत् ग्रन्थों में देखा जा सकता है।

---

1. भारतीय संस्कृति और साधना, प्रथम खण्ड, पं० गोपीनाथ कविराज, पृ० 535-36

इन सभी अर्थों में 'मुद्रा' मोद प्रदान करने वाली है। आचार्य कृष्णपाद ने इसकी इसी अर्थ में हेवज्रपञ्जिकायोगरत्नमाला में व्याख्या की है—"वज्रं अभेद्यं ज्ञानम्, तेनानेन मुद्रयते। मुदं हर्षं महासुखं जन्यते तेन हेतूना मुद्रेत्युच्यते।" अर्थात् वज्र अभेद्य ज्ञान है। इसके द्वारा जो मुद्रित की जाती है, वह मुद्रा है। वज्ररूपी अभेद्य ज्ञान के द्वारा मुद्रित की जाने के कारण ही इसे मुद्रा कहा गया है। अतः मुद्रा का अर्थ—वह तत्व है, जिसके द्वारा मुद या हर्ष अथवा महासुख उत्पन्न किया जाता है। इसलिए इसे मुद्रा कहते हैं। इसके चार भेद हैं। चतुर्मुद्रोपदेश में कहा है—

**कर्मज्ञानमहामुद्रासमयाख्यः प्रभास्वरः ।**
**हेतुर्भाव्यस्तथा प्राप्यश्चतुर्थो ह्यविनश्वरः ॥**

(अमृतकणिकानामसङ्गीतिटिप्पणी, पृ० 93)

इस प्रकार अनुत्तरतन्त्र में इसकी अनेकविध व्याख्याएं हैं। उनमें प्रायः कर्म से उत्पन्न स्त्री कर्ममुद्रा है, मनोमय काल्पनिक मुद्रा ज्ञानमुद्रा है, सर्वाकार वरोपेत शून्यता महामुद्रा है और अक्षरसुखात्मक प्रकृति से अभिसम्बोधि लक्षण प्रभास्वर तत्त्व समयमुद्रा है। अथवा हेतु कर्ममुद्रा है, साधन ज्ञानमुद्रा है, साध्य महामुद्रा और अनाभोग अवस्था समयमुद्रा है। इस प्रकार 'मुद्रा' शब्द के एक होने पर भी उसके स्वरूप में भिन्नता है।

मुद्रा के इस विवरण से यह स्पष्ट होता है कि तान्त्रिक बौद्ध नारी शक्ति मुद्रा, अंगुलियों की मुद्रा, अलंकारगत मुद्रा, योगगत मुद्रा को स्वीकार करते हैं, नारी शक्ति के रूप में मुद्रा की यह कल्पना, कम से कम मुद्रा शब्द से अभिहित करते हुए, बौद्ध तान्त्रिकों की अपनी विशिष्ट कल्पना है और साथ ही उनकी अपनी दार्शनिक चिन्तन से पुष्ट होने के कारण विशेष प्रभावशालिनी है।

**सन्दर्भ ग्रन्थ**


1. मञ्जुश्रीमूलकल्प(महायानसूत्रसंग्रह, भा० 2), सम्पा० पी० एल० वैद्य, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, 1964
2. व्यक्तभावानुगततत्त्वसिद्धि (गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह), केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 1987
3. हेवज्रतन्त्रपञ्जिकायोगरत्नमाला, सम्पा० प्रो० रामशङ्कर त्रिपाठी एवं डॉ० ठाकुरसेन नेगी, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 2006

4. महायानसूत्रालङ्कार, सम्पा० डॉ० शीतांशुशेखर बागची, मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, 1970

5. योगाम्बरतन्त्र, हस्तलेख संख्या० एम० बी० बी०-III-23, शान्तरक्षित ग्रन्थालय।

6. साधनमाला (भाग 1-2), सम्पा० विनयतोष भट्टाचार्य, ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, बड़ौदा, 1925, 1928

7. दोहाकोश, सम्पा० राहुल सांकृत्यायन, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, 1957

8. दोहाकोश, सम्पा० डॉ० बागची, कलकत्ता संस्कृत सीरीज-250, कलकत्ता, 1938

9. भारतीय संस्कृति और साधना (भाग 1-2), ले० म० म० गोपीनाथ कविराज, विहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, 1963-1964

10. बौद्ध कापालिक साधना और साहित्य, प्रो० नागेन्द्रनाथ उपाध्याय, स्मृति प्रकाशन, इलाहाबाद, 1983

11. सिद्ध साहित्य, डॉ० धर्मवीर भारती, किताब महल, इलाहाबाद, 1985

12. सेकोद्देशटीका, ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, बड़ौदा, 1941

•

# तिब्बत में पूर्वानूदित सूत्र-तन्त्र परम्परा का परिचय ( 2 )

—पेमा तेनजिन—

[ तिब्बत में पूर्वानूदित बौद्ध सूत्र-तन्त्रों की अध्ययन एवं साधना परम्परा को ञिङमा अथवा प्राचीन परम्परा कहा जाता है। इस परम्परा में तीन आभ्यन्तर तन्त्रों यथा महायोगतन्त्र, अनुयोगतन्त्र और अतियोगतन्त्र की अनूठी परम्परा विद्यमान है। महायोगतन्त्र उत्पत्तिक्रम, अनुयोगतन्त्र निष्पन्नक्रम एवं अतियोगतन्त्र महासन्धियोग है। महायोगतन्त्र में साधक समस्त धर्मों का बोध आभास एवं शून्यता की अभिन्नता, अनुयोगतन्त्र में धर्मता एवं आदिज्ञान की अभिन्नता तथा अतियोगतन्त्र में आदितः स्वयंभूज्ञान के रूप में करता है। प्रस्तुत लेख में ञिङमा परम्परा की दर्शन एवं साधना परम्पराओं पर विवेचन करते हुए इन तीनों आभ्यन्तर तन्त्रों का भारतीय परम्परा सहित वर्णन किया गया है। ]

तिब्बत में तीन बाह्य तन्त्रों के आगम ग्रन्थ प्राचीन अनूदित तन्त्र परम्परा एवं नवीन अनूदित तन्त्र परम्परा दोनों में समान हैं। किन्तु तीन आभ्यन्तर तन्त्रों के आगम ग्रन्थों के बारे में ञिङमा परम्परा में महायोग, अनुयोग एवं अतियोग की अनूठी परम्परा है, जबकि इससे भिन्न कग्युद, साक्य एवं गेलुगस् परम्परा में अनुत्तरतन्त्र का विभाजन मातृतन्त्र, पितृतन्त्र एवं अद्वयतन्त्र के रूप में किया जाता है।

तीन आभ्यन्तर तन्त्रों में महायोगतन्त्र उत्पत्तिक्रम है, जो समस्त धर्मों का आधारसदृश है। अनुयोगतन्त्र निष्पन्नक्रम है, जो समस्त धर्मों का मार्गसदृश है और अतियोगतन्त्र महासन्धियोग है, जो समस्त धर्मों का मर्मसदृश है[1]।

महायोगतन्त्र में साधक समस्त धर्मों का बोध चित्त की चमत्कारी लीला के रूप में अर्थात् आभास एवं शून्यता की अभिन्नता के रूप में करता है। अनुयोगतन्त्र में साधक समस्त धर्मों का बोध चित्त की शक्ति अर्थात् धर्मता एवं आदिज्ञान की अभिन्नता के रूप में करता है। अतियोगतन्त्र में साधक समस्त धर्मों का बोध चित्त की स्व-प्रतीति अर्थात् आदितः स्वयंभू आदिज्ञान के रूप में करता है, जो उत्पाद एवं निरोध से मुक्त है[2]।

---

1. རྙིང་མ་རྒྱུད་འབུམ། པོད། ༡༠……རྡོ་རྗེ་སེམས་དཔའ་སྙིང་གི་མེ་ལོང་གི་རྒྱུད། ཤོག 270b/1
2. ལོ་ཆེན་དྷརྨ་ཤྲཱི། དཔལ་གསང་བའི་སྙིང་པོ་དེ་ཁོ་ན་ཉིད་ངེས་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་སྒྱུ་འཕྲུལ་དྲ་བ་སྤྱི་དོན་གྱི་སྒོ་ནས་གཏན་ལ་འབེབས་པར་བྱེད་པའི་ལེགས་བཤད་གསང་བདག་ཞལ་ལུང་། སྨིན་གྲོལ་གླིང་དེཧྲ་དྷུན་དཔར་མ། ཤོག 34b/6

सर्वज्ञ लोङ्छेन रबजम का कहना है कि महायोगतन्त्र पितृतन्त्र है, यह आभास एवं उपाय से सम्बद्ध है तथा ऐसे साधकों के लिए है, जिनमें कल्पना एवं द्वेष-क्लेश की अधिकता होती है। अनुयोगतन्त्र मातृतन्त्र है, यह शून्यता एवं आदिज्ञान से सम्बद्ध है और यह ऐसे साधकों के लिए है, जिनमें स्थिर चित्त एवं राग-क्लेश की अधिकता होती है। अतियोगतन्त्र अद्वय है तथा ऐसे साधकों के लिए है, जिनमें मोह-क्लेश की अधिकता होती है।

लोङ्छेन रबजम आगे कहते हैं कि महायोग प्रमुख रूप से वायु, उत्पत्तिक्रम एवं उपाय कुशलता से सम्बन्धित है, अनुयोग मुख्य रूप से बिन्दु, निष्पन्नक्रम एवं प्रज्ञा से सम्बन्धित है तथा अतियोग प्रमुख रूप से समस्त धर्मों की अद्वयता एवं आदिज्ञान से सम्बन्धित है[1]।

पुनः वही आचार्य 'महाशान्ति विश्रामण' की वृत्ति 'शिङ्ता छेनपो' (महारथ) में लिखते हैं कि 'उपायकुशलता रूपी पितृतन्त्र महायोग में साधक प्रमुखतया दो उपायों के अभ्यास से साधारण एवं अत्युत्तम सिद्धि प्राप्त करता है। वे उपाय हैं—देवमण्डल का उत्पत्तिक्रम-उपाय एवं आदिज्ञान-उपाय अर्थात् निर्विकल्प। यह प्रभास्वर एवं शून्यता की युगनद्धता है और यही फल के रूप में पाँचों महाभूतों की वायु को शुद्ध करता है। अनुयोग मातृतन्त्र अर्थात् उपायभूत आदिज्ञान है। यहाँ उत्पत्तिक्रम का कुछ अभ्यास अपेक्षित है। इसमें उपायभूत अक्षर एवं भग-मण्डल द्वारा चार प्रकार के आनन्द वाले आदिज्ञान के महासुख के अभ्यास के माध्यम से महासुखबिन्दु बोधि प्राप्त होती है। वह भी तथागतगर्भ के क्रम के माध्यम से, स्त्री अर्थात् दूसरे के शरीर पर निर्भर होकर तथा स्वयं का शरीर अर्थात् उपायकुशलता के अभ्यास के माध्यम से बोधि प्राप्त होती है। अद्वययोग में साधक दो क्रमों की युगनद्धता के बल पर बोधि प्राप्त करता है। विशेष रूप से महा आदिज्ञान, प्रभास्वर सहित परमार्थ स्वरूप पर जोर देता है, जो न एक है और न ही अनेक[2]।

दो-ङग तनपइ ञिमा संक्षेप में बताते हैं कि कैसे तीनों आभ्यन्तर तन्त्रों की दृष्टि महायान दर्शन के दो सत्यों पर आधारित है? महायोग आभास एवं शून्यता को दो सत्यों के रूप में प्रस्तुत करते हैं। अतिविशुद्ध संवृतिसत्य के रूप में आभास-स्वरूप तथा महासमता रूपी परमार्थ सत्य के रूप में शून्यता-स्वरूप। इसी प्रकार अनुयोग भी दो सत्यों को प्रस्तुत करता है। आभास-स्वरूप को संृवतिसत्य के रूप में, जो समन्तभद्र है तथा तीन दिव्य

---

1. ཀློང་ཆེན་རབ་འབྱམས། རྫོགས་པ་ཆེན་པོ་སེམས་ཉིད་ངལ་གསོ། ཤོག 38a/4
2. ཀློང་ཆེན་རབ་འབྱམས། རྫོགས་པ་ཆེན་པོ་སེམས་ཉིད་ངལ་གསོའི་འགྲེལ་པ་ཤིང་རྟ་ཆེན་པོ། པོད། ༢ ཤོག 6b/3

आसनों (पीठों) का मण्डल है। शून्यता-स्वरूप को परमार्थसत्य के रूप में, जो समन्तभद्रा है और आदिज्ञान का मण्डल है। अतियोग में भी आभास-स्वरूप को संवृतिसत्य के रूप में प्रस्तुत किया जाता है, जो वस्तु का आभास है तथा अनाभोग सिद्धि है। शून्यता स्वरूप को परमार्थसत्य के रूप में प्रस्तुत किया जाता है, जो परमार्थ धातु आधार वाला है तथा आदिविशुद्ध बिन्दु है। इसके अतिरिक्त अन्यत्र कहीं भी तन्त्र में दो सत्यों को दार्शनिक दृष्टि से प्रस्तुत नहीं किया गया है[1]।

## ञिङमा परम्परा की दर्शन एवं साधना परम्परा

समस्त तान्त्रिक आगम आदिबुद्ध समन्तभद्र से उद्भूत हैं। आदिबुद्ध समन्तभद्र समस्त त्रैकालिक बुद्धों के सर्वाकारज्ञता ज्ञान का साक्षात् स्वरूप अर्थात् धर्मकायिक स्वरूप हैं। सत्त्वों के आध्यात्मिक सामर्थ्य एवं उनके आशय व रुचि के अनुरूप वे उपायकुशलता से समस्त लोक में एक ही समय में धर्म की देशना करते हैं। वे धर्मधातु से पाँच प्रकार की प्रकाश किरणें प्रवाहित करते हैं, जो मण्डल का प्रतिनिधित्व करते हैं तथा सभी धातुओं एवं कालों के समस्त आकारों में पाये जाते हैं। वे अनाभोगतया धर्मदेशना करते हैं और उन्हें वज्रधरों को सौंपते हैं तथा वे वज्रधर उस देशना को योग्य पात्रों में हस्तान्तरित करते हैं। विशेष रूप से वे समस्त आगम सुरतिवज्र को प्रदान किये गये, जो पूर्ण सम्भोगकायिक बुद्धक्षेत्र के वज्रधर थे। उन्होंने इस देशना को डाकिनी लेगि-वङ्मोछे तथा वज्रसत्त्व को हस्तान्तरित किया। इन्होंने इसे क्रमशः मनुष्य लोक में हस्तान्तरित किया।

ञिङमा तान्त्रिक परम्परा एवं साधना दो मुख्य परम्पराओं द्वारा आगे बढ़ी। 1. दीर्घ आगम-परम्परा (क-म परम्परा), 2. आसन्न निधि-परम्परा (तेर-मा परम्परा)। बुद्ध भगवान् से लेकर उनके शिष्यों से वर्तमान समय तक अविच्छिन्न रूप से चली आ रही यह दीर्घागम परम्परा सूत्रवर्ग, तन्त्रवर्ग एवं चित्तवर्ग तीन प्रकार की है, जो क्रमशः अनुयोगतन्त्र, महायोगतन्त्र एवं अतियोगतन्त्र से सम्बद्ध हैं।

1. सूत्रवर्ग के अन्तर्गत अनुयोगतन्त्र की साधना एवं अधिगम ग्रन्थ आते हैं, जिसके प्रारम्भिक ग्रन्थ अभिप्रायसंग्रह आदि पाँच मूल सूत्र हैं। 2. तन्त्रवर्ग अर्थात् जिसमें महायोगतन्त्र के गुह्यगर्भ, मायाजाल, गुह्यसमाजतन्त्र आदि आठ मायाजालतन्त्रवर्ग (अठारह

---

1 མདོ་སྔགས་བསྟན་པའི་ཉི་མ། (བོད་པ་སྤྲུལ་སྐུ།) ལྟ་གྲུབ་ཤན་འབྱེད་གནད་ཀྱི་སྒྲོན་མེ་ཡི་ཚིག་དོན་རྣམ་བཤད་འཇམ་དབྱངས་དགོངས་རྒྱན། ཤོག 30a/1

तन्त्रवर्ग) सम्मिलित हैं और जिसका प्रारम्भिक ग्रन्थ गुह्यगर्भतन्त्र है। 3. चित्तवर्ग में अतियोगतन्त्र अथवा महासन्धियोग समाहित है, जिसके अन्तर्गत चित्तवर्ग, धातुवर्ग और अववादवर्ग आते हैं। चित्तवर्ग में पूर्वानूदित पाँच तन्त्रग्रन्थ, पश्चादनूदित तेरह तन्त्रग्रन्थ, धातुवर्ग में वज्रसेतु तथा अववादवर्ग में सत्रह तन्त्र ग्रन्थ आते हैं।

आसन्ननिधि परम्परा में गुरु, महासन्धि एवं महाकरुणा तीनों का सम्मिश्रण है, जो गुरु पद्मसम्भव की शिक्षाओं, महासन्धियोग एवं अवलोकितेश्वर से सम्बद्ध है। इनमें से अधिकांश वचन ञिङ्मा तन्त्रपिटक में संगृहीत हैं, जिनका रत्न-लिङ्पा ने पन्द्रहवीं शताब्दी में सुर-हुगपा-लिङ महाविहार के ग्रन्थों के आधार पर संग्रह किया। इसके अतिरिक्त जिग्मेद लिङ्पा, कथोग रिगज़िन छेवङ नोर्बू आदि ने भी ञिङ्मा तन्त्रपिटक का संग्रह किया।

आचार्य पद्मसम्भव, आचार्य विमलमित्र तथा महानुवादक वैरोचन से चली आ रही तथा उनके वचन एवं साधना की मिश्रित परम्परा एक समग्र रूप में सर्वप्रथम ञक ज्ञानकुमार (नवीं शताब्दी) को प्राप्त हुई। उसके बाद नुब सङ्ग्यस येशे (नवीं शताब्दी) तथा उत्तरकालीन शासन के विकास के दौरान ल्हजे सुरपोछे (1002-1062 ई.) ने पुनः इस परम्परा की स्थापना की। उनके शिष्य सुरछुङ शेरब डगस् (1014-1074 ई.) ने इसकी शाखाओं का विस्तार किया और उनके शिष्य सुर शाक्य सेङ्गे (1050-1110 ई.) ने इसे पत्तों और फलों की भाँति इसे पुष्पित एवं पल्लवित किया। इस प्रकार इन तीन गुरु-शिष्यों ने मिलकर तिब्बत में पश्चादवर्ती शासन के विकास काल में इस परम्परा को न केवल पुनर्जीवित किया, बल्कि इसका खूब प्रचार-प्रसार कर सत्त्वों का कल्याण किया। ञिङ्मा के प्रार्थना संग्रह में कहा गया है—

समन्तभद्र, वज्रसत्त्व, सुरतिवज्र, श्रीसिंह,
पद्माकर तथा पच्चीस प्रमुख शिष्यगण,
सो, षुर, नुब, ञक सहित सहस्र निधि उद्घाटक
आगम एवं निधि परम्परा के गुरुओं को प्रणाम करता हूँ।

### दीर्घ आगम (क-म) परम्परा

ञिङ्मा परम्परा की आगम परम्परा तीन प्रकार की है, जो आदिबुद्ध समन्तभद्र से लेकर वज्रधरों एवं विद्याधरों से होती हुई भूलोक में अवतरित हुई। आदिबुद्ध समन्तभद्र के माध्यम से वज्रसत्त्व और उनसे सुरतिवज्र (ग-रब दोर्जे) तक की यह परम्परा समस्त बुद्धों द्वारा साक्षात् चित्त-संक्रमण परम्परा के रूप में जानी जाती है, जिसे जिनाभिप्राय परम्परा कही जाती है। सुरतिवज्र से होती हुई मञ्जुश्रीमित्र, श्रीसिंह, ज्ञानसूत्र, विमलमित्र तक जो

परम्परा प्रवाहित हुई, वह विद्याधरों की सांकेतिक परम्परा है, जिसे सांकेतिक विद्याधर परम्परा कही जाती है। विमलमित्र एवं पद्मसम्भव से प्रवाहित परम्परा विशिष्ट है, जिसे साधारण जनों की श्रवण-परम्परा कही जाती है[1]। कालान्तर में सभी एक ही धारा में सम्मिलित कर लिये गये तथा ञिङ्मा के नाम से जाने गये। अब प्रत्येक परम्परा के बारे में संक्षेप में प्रकाश डाला जायेगा।

**1. जिनाभिप्राय परम्परा**

बुद्धों के चित्ताभिप्राय द्वारा सम्पूर्ण आगम के हस्तान्तरण की यह परम्परा स्वयं में अनोखी है, जो केवल बुद्धों के मध्य ही होता है। गुरु बिना एक शब्द की देशना किये अपने चित्त के अभिप्राय को शिष्य में संक्रमित कर देता है और गुरु व शिष्य अभिन्न स्वरूप वाले हो जाते हैं अर्थात् दोनों का ज्ञान एक समान हो जाता है। यही गुरु के वास्तविक चित्त-स्वरूप को शिष्य के चित्त में संक्रमण की विधि है। ठीक इसी तरह एक और प्रकार का चित्त-संक्रमण भी होता है, जो गुरु से अभिन्न स्वरूप वाले नहीं होते, किन्तु वे गुरु के अधिष्ठान से पृथग् नहीं होते हैं।

धर्मकाय तीनों कालों में बिना किसी परिवर्तन के प्रभास्वर रूप में स्थित होता है, जो धर्मधातु, आदिज्ञान एवं समस्त धर्मों का वास्तविक स्वरूप है। समन्तभद्र, जो सर्वव्यापी छठें बुद्धकुलिक शास्ता (अर्थात् पाँचों बुद्धकुलों का संगृहीत स्वरूप) हैं, वे अकनिष्ठ घनक्षेत्र देवलोक में तान्त्रिक बुद्ध वज्रधर के रूप में समस्त बुद्धगुणों से युक्त होकर प्रकट होते हैं तथा स्वयं सम्भोगकाय के रूप में शब्द एवं कल्पना रहित वास्तविक धर्म की देशना करते हैं। जैसे गुह्यगर्भ की टीका में कहा गया है—

'शास्ता धर्मकाय द्वारा ज्ञानसमुद्र स्वरूप अपनी शिष्य मण्डली को वास्तविक अर्थों वाली अनुत्पन्न वाणी द्वारा संकेत प्रदान करते हैं।' वे इस अधिष्ठान के माध्यम से पंचकुलिक बुद्धों एवं स्वनिर्मित शान्त एवं रौद्र बुद्धों के मण्डलों को अपना ज्ञान प्रदान करते हैं। वे धर्मकायिक वज्रधर बुद्ध पाँच विनियत सम्पदाओं से युक्त होते हैं।

1. स्थान-विनियत : वे सर्वदा केवल अनुत्तर विशुद्धक्षेत्र (अकनिष्ठ क्षेत्र) में ही प्रकट होते हैं।
2. गुरु-विनियत : वज्रधर गुरु का शरीर 32 महापुरुष के लक्षणों तथा 80 अनुव्यञ्जनों से सदैव अलंकृत रहता है।

---

1. བདུད་འཇོམས་རིན་པོ་ཆེ། བདུད་འཇོམས་ཆོས་འབྱུང་། NSWC, Sarnath 2001, p.56.

3. परिवार-विनियत : उनके परिवार में केवल पंचकुलिक बुद्ध तथा समुद्रवत् शान्त एवं रौद्र देवताओं के मण्डल होते हैं, जो गुरु से अभिन्न स्वरूप वाले होते हैं।
4. देशना-विनियत : वे सर्वदा वज्रयान के विशुद्ध एवं गम्भीर अनिर्वचनीय धर्म की ही देशना करते हैं।
5. कालविनियत : वे तीनों कालों में बिना किसी परिवर्तन के स्थित रहते हैं[1]।

गुह्यगर्भ में कहा गया है—

अकनिष्ठ अनुत्तर व उत्तम क्षेत्र में,
वे स्वयं वैरोचन (वज्रधर) के रूप में प्रकट हो,
बोधिसत्त्वों के परिवार को, उत्तम वाक् देशना नहीं करते हैं,
अपितु काय द्वारा समस्त धर्मों की देशना करते हैं।

इसी भांति तुषित देवलोक, सुमेरु शिखर, उड्डियान, शम्भल प्रदेशों में बुद्ध वीतराग भिक्षु एवं चक्रवर्ती राजा के रूप में क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, योगतन्त्र धर्मों की देशना करते हैं। गुह्यगर्भ में कहा गया है—

विविध रूपों में सत्त्वों की विविधता के अनुसार
प्रत्येक के अपने जैसा प्रतीत होना तो
तथता स्वरूप से भिन्नता नहीं है,
बल्कि, वे कर्मवशात् अलग-अलग प्रतीत होते हैं[2]।

## 2. सांकेतिक विद्याधर परम्परा

विद्याधरों की सांकेतिक परम्परा ऐसी परम्परा है, जो तान्त्रिक आदिज्ञान से सम्पन्न एवं ज्ञानप्राप्त विद्याधर गुरुओं से ऐसे बोधिसत्त्वों को प्रदान की जाती है, जिनका चित्त इस परम्परा को प्राप्त करने हेतु पूर्णरूपेण परिपक्व हो चुका होता है। गुरु अपने चित्त को ध्यानस्थ करता है और केवल संकेत अथवा सांकेतिक मुद्रा के माध्यम से कुछ बीज-अक्षर, संक्षिप्त उक्ति अथवा मन्त्र बोलते हैं और शिष्य को उसी क्षण उस 'तन्त्र के वास्तविक अर्थ का बोध हो जाता है। इसके दो भेद हैं—

### अ. अमनुष्य विद्याधर परम्परा

तान्त्रिकबुद्ध वज्रधर ने स्वयं को तीन बोधिसत्त्वों अर्थात् ज्ञान स्वरूप आर्य मञ्जुश्री,

---

1. Tulku Dhondub, Masters of Meditation and Miracles, Shambhala, 1996, p. 18-19
2. Nyingma Monlam Chenmo Journal, Vol. 12, page-9,

करुणा स्वरूप अवलोकितेश्वर एवं शक्ति स्वरूप वज्रपाणि के रूप में निर्माण कर देवलोक, नागलोक एवं यक्षलोक में सांकेतिक रूप में परम्परा प्रदान की[1]।

आर्य मञ्जुश्री तीक्ष्णवज्रकुमार के रूप में आदिबुद्ध समन्तभद्र ने देवलोक में यशस्वी वरपाल को, वरपाल ने ब्रह्मरत्नप्रभा को, ब्रह्मरत्नप्रभा ने ब्रह्म प्रजापति को, उन्होंने ब्रह्म समुत्तारक को, उन्होंने ब्रह्म शिखण्डिन को, उन्होंने देवेन्द्र कौशिक को और देवेन्द्र कौशिक ने देवलोक के एक हज़ार विद्याधरों को यह परम्परा प्रदान की। इसके पश्चात् देवपुत्र अधिचित्त ने सत्त्ववज्र (सत्त्ववज्र ने सम्भोगकायिक स्वरूप वज्रसत्त्व से प्राप्त की) से अतियोगतन्त्र के महासन्धि योगतन्त्र की परम्परा प्राप्त कर देवलोक में उसकी परम्परा को आगे बढ़ाया।

आर्य अवलोकितेश्वर अमृतभैषज के रूप में आदिबुद्ध समन्तभद्र ने नागलोक में नागराज कृष्णकण्ठ को, उन्होंने नागिन मुखविनयी को, उन्होंने नागिन पूर्णविनयी को, उन्होंने नाग मनोरथनन्दी को, उन्होंने नागराज तक्षक को तथा नागराज तक्षक ने नागलोक के एक हजार विद्याधरों को यह परम्परा प्रदान की।

वज्रपाणि रौद्ररूप में आदिबुद्ध समन्तभद्र ने यक्ष समन्तभद्र को, उन्होंने यक्ष वज्रपाणि को, उन्होंने यशस्वी दिग्पाल को, उन्होंने यक्ष उल्कामुखी को तथा उन्होंने यक्षलोक के एक हजार विद्याधरों को यह परम्परा प्रदान की।

इन सभी ने आगे इस परम्परा को अपने शिष्य मण्डली को प्रदान किया, जिसके फलस्वरूप उन्होंने तथा उनके अनुयायियों ने वज्रधर पद को प्राप्त किया[2]।

### ब. मनुष्य तथा अमनुष्य विद्याधर परम्परा

तथागत शाक्यमुनि बुद्ध के महापरिनिर्वाण के अठाइस वर्षों के उपरान्त पाँच उत्तम कुलिक सत्त्व समाधि से उठे, जो इस प्रकार हैं- देव कुलिक यशस्वी वरपाल, नागराज तक्षक, यक्ष कुलिक उल्कामुखी, राक्षस कुलिक मृत्युपायिक तथा मनुष्य कुलिक भिक्षु लिच्छवी विमलकीर्ति। वे सभी अपने अभिज्ञाबल से जानते थे कि शाक्यमुनि गौतमबुद्ध महापरिनिर्वाण को प्राप्त हो चुके हैं। अपने ऋद्धिबल से वे पाँचों उत्तम सत्त्व मलय पर्वत के शिखर पर एकत्रित हुए और वहाँ उन्होंने तेइस शोकपूर्ण पदों को कहा। जैसे—

---

1. Tulku Dhondub, Masters of Meditation and Miracles, Shambhala, 1996, p. 19
2. Nyingma Monlam chenmo Journal, Vol. 12, page-9, 2001

अहो! अहो! समस्त संसार के
शास्ता रूपी दीपक के बुझ जाने पर
कौन संसार के अंधकार को दूर करेगा?

उनके इस करुण क्रन्दन को दशों दिशाओं के बुद्धों ने जानकर गुह्याधिपति वज्रपाणि को प्रेरित किया और तदनुसार गुह्याधिपति वज्रपाणि ने भी प्रार्थना को सहर्ष स्वीकार करते हुए मलय पर्वत के शिखर पर उन पाँचों उत्तम सत्त्वों के समक्ष प्रकट होकर वज्रयान की देशना की। राक्षस कुलिक मृत्युपायिक ने उन तन्त्रों को स्वर्ण पत्रों पर वैडूर्य की स्याही से लिखकर सप्त आभिप्रायिक बल द्वारा आकाशगर्भ में छिपा दिया[1]।

**3. साधारणजन श्रवण परम्परा**

इस परम्परा के दो भेद हैं—क. भारतीय परम्परा, ख. तिब्बती परम्परा।

क. भारतीय परम्परा : इसके तीन भेद किये गये हैं—उत्पत्ति-महायोग, आगम-अनुयोग एवं महासन्धि-अतियोग।

**क. महायोग की परम्परा**

इसके भी दो भेद हैं—तन्त्रवर्ग एवं साधनावर्ग। तन्त्रवर्ग में अठारह मूल तन्त्र कहे गये हैं, जिनमें मायाजालगुह्यगर्भ, श्रीगुह्यसमाजतन्त्र तथा बुद्धसम्पुटतन्त्र प्रमुख हैं। संवरोदयोत्तरतन्त्र (देछोग दोमजुङ गि ग्युद् छिमा) में कहा गया है—

मेरे यहाँ से चले जाने के एक सौ बारह वर्षों बाद
तीनों लोकों में प्रसिद्ध शासन का एक विशुद्ध सार
विश्व के पूर्व दिशा में ज़ नामक राजा को
जो बहुत ही पुण्यों के प्रभाव से उत्पन्न होगा,
गुह्याधिपति उसे (यह गुह्य तन्त्र) प्रदान करेंगे[2]।

इस भविष्यवाणी के अनुसार जब गुह्याधिपति वज्रपाणि मलयगिरि पर्वत पर पाँच श्रेष्ठ सत्त्वों को वज्रयान की देशना कर रहे थे, तब गुह्य मन्त्रमार्ग के बाह्य तन्त्रों का अभ्यास कर रहे राजा ज़ को उसी समय सात आश्चर्यजनक स्वप्न दिखलाई पड़े और तदनुसार उनके राजमहल के ऊपर एक हाथ ऊँची वज्रपाणि की मूर्ति तथा बुद्धसम्पुट तन्त्र आदि

---

1. Nyingma Molam Chenmo Journal, Vol. 12, page-9, 2001
2. द्र०- पद्म क-थङ-सी ठ्रोन मी रिग पे टुन खङ, 1993, पृ. 84

वज्रयान के अनेक ग्रन्थ प्रकट हुए। उनकी पूजा व आदर सत्कार के फलस्वरूप उन्हें वज्रसत्त्वमुखदर्शन-परिवर्त का अर्थावबोध हुआ। वज्रपाणि की मूर्ति को आधार बनाकर सात महीनों तक भावना के बाद उन्हें वज्रसत्त्व का दर्शन हुआ, अभिषेक प्राप्त हुआ और समस्त तान्त्रिक ग्रन्थों का अर्थबोध हुआ। अनुचित लोगों को इस वज्रयान में प्रवृत्त होने से रोकने के लिए उन्होंने इन ग्रन्थों को केवल आचार्य उपराज को दिखाया, किन्तु उन्हें भी इसके अर्थों एवं संकेतों का बोध नहीं हो सका।

तब राजा ने इन्हें आचार्य कुक्कुराज को दिखाया, जिससे उन्हें वज्रसत्त्व मायाजालतन्त्र के वज्रसत्त्वमुखदर्शनपरिवर्त का बोध हुआ। तब इसकी साधना किये जाने पर वज्रसत्त्व ने साक्षात् दर्शन देकर भविष्यवाणी की कि तन्त्रवर्गों का अर्थ गुह्याधिपति द्वारा बताया जायेगा। पुनः निरन्तर अभ्यास किये जाने से गुह्याधिपति ने साक्षात् दर्शन देकर तीन बार वज्र उठाते हुए कहा—'त्याग, उपादान एवं शीलव्रतचर्या का अभिषेक यदि कुशलचित्त से दिया जाय, तो पाप नहीं होगा'। ऐसा कहकर सायास पारमितायान को छोड़कर निरायास तन्त्रयान के सम्पूर्ण भावार्थों का अभिषेक प्रदान किया और शाब्दिक-अभिषेक उपासक लिच्छवी विमल से ग्रहण करने हेतु भविष्यवाणी की।

तब आचार्य कुक्कुराज ने गुह्याधिपति के आज्ञानुसार महायोगतन्त्र को अठारह तन्त्रवर्गों में विभाजन कर राजा ज़ को उनमें प्रशिक्षित किया। राजा ने भी उसे द्वितीय इन्द्रभूति को, उन्होंने सिंहराज को, उन्होंने उपराज को तथा उन्होंने राजकुमारी गोमादेवी को प्रदान किया। इन समस्त लोगों ने अपने शिष्यों सहित सम्भार की प्रतिपत्ति एवं मार्गाभ्यास द्वारा वज्रधर पद को प्राप्त किया। राजा की कन्या गोमादेवी ने इस गुह्य विद्या को आचार्य लीलावज्र तथा बुद्धगुह्य को प्रदान किया तथा बाद में विमलमित्र एवं आचार्य पद्मसम्भव को प्रदान किया, जिससे यह तन्त्र परम्परा भारत में फैली।

**साधनावर्ग**—परवर्ती काल में महायोगतन्त्र की साधना के भी दो पक्ष हो गये अर्थात् आगम (क-म) एवं निधि (तेरमा)। काय, वाक्, चित्त, गुण एवं चर्या सहित पाँच साधनापरक आगम तन्त्रग्रन्थों को पाँच श्रेष्ठ पुरुषों ने प्राप्त किया तथा उनके अभ्यास से ज्ञान भी प्राप्त किया, जो इस प्रकार है—मञ्जुश्रीमित्र को वैरोचन बुद्धकुल से सम्बन्धित जम्पल ट्रोवो सङग्युद् (मञ्जुश्रीक्रोधगुह्यतन्त्र) आदि यमान्तकतन्त्र प्राप्त हुआ, जो काय-साधना है। वाक्-साधना अर्थात् अमिताभ बुद्धकुल से सम्बन्धित हयग्रीवलीलातन्त्र व अन्य हयग्रीवतन्त्र नागार्जुन को प्राप्त हुआ। चित्ततन्त्र-साधना अर्थात् अक्षोभ्य बुद्धकुल से सम्बन्धित हेरुककल्पतन्त्र व अन्य वज्रहेरुकतन्त्र आदि आचार्य हुंकर को प्राप्त हुआ। गुणतन्त्र-साधना

अर्थात् रत्नसम्भव बुद्धकुल से सम्बन्धित वज्रामृततन्त्र आचार्य विमलमित्र को प्राप्त हुआ। चर्यातन्त्र-साधना अर्थात् अमोघसिद्धि बुद्धकुल से सम्बन्धित वज्रकीलतन्त्र आदि आचार्य प्रभहस्ति को प्राप्त हुआ। गुरु पद्मसम्भव ने इन समस्त तन्त्रों को प्राप्त किया तथा सिद्धियाँ प्राप्त कीं। विशेषकर उन्होंने वज्रकील एवं वज्रहेरुक की साधना कर सिद्धियाँ प्राप्त कीं और उन्हें तिब्बत ले गये[1]।

गुह्यपति वज्रधर ने पाँच सामान्य, दस विशेष एवं अनगिनत तन्त्र शाखाओं को एकत्रित कर उन्हें लिखित रूप में व्यवस्थित किया। पश्चात् उन्होंने इन्हें डाकिनी महाकर्मेन्द्राणी (लस् क्यि वङमोछे) को सौंपा। उसने इन्हें पिटारों में डालकर शीतवन के श्मशान भूमि में शंकरकूट (देजेद चे़गपा) चैत्य में अदृश्य रूप में छिपा दिया।

कालान्तर में आठ महान् आचार्यों को इस गुप्त निधि के बारे में अभिज्ञा द्वारा जानकारी हुई और वे शीतवन के श्मशान भूमि पर गये। डाकिनी महाकर्मेन्द्राणी वहाँ प्रकट हुई और इन आठ पिटारों में स्थित अष्टमण्डलसाधना तन्त्रों को आचार्यों के सुपुर्द किया। मञ्जुश्रीमित्र को यमान्तकतन्त्रों का पिटारा, नागार्जुन को हयग्रीवतन्त्र पिटारा, हुंकर को श्रीहेरुक तन्त्र (यङदग), विमलमित्र को वज्रामृततन्त्र (छेछोग), प्रभहस्ति को वज्रकीलतन्त्र, धनसंस्कृत को मातृप्रेषणतन्त्र (मामो), रम्भगुह्य को लोकस्तोत्रपूजा तन्त्र (जिगतेन छोतोद्) तथा शान्तिगर्भ को वज्रमन्त्रभीरु (डग ड्ग) तन्त्रवर्ग प्रदान किया। सभी आचार्यों ने प्राप्त तन्त्रमण्डल की साधना की तथा उसके द्वारा प्रभास्वरज्ञान का साक्षात्कार भी किया। गुरु पद्मसम्भव को तथागतसमाज (देशेग दुपा) तन्त्रवर्ग प्रदान किया, किन्तु उन्होंने अन्य सभी तन्त्रवर्गों को भी अन्य आचार्यों से प्राप्त कर उनकी साधना से सिद्धि प्राप्त की। अनन्तर गुरु पद्मसम्भव ने इन्हें अपने प्रमुख शिष्यों सहित पच्चीस मुख्य शिष्यों को भी प्रदान किया। साधनावर्ग में अष्टसाधन मण्डल की परम्परा प्रमुख है[2]।

### ख. अनुयोगतन्त्र की परम्परा

वैसे तो गुह्याधिपति से आगम एवं अभिषेक प्राप्त कर राजा ज़ को उनकी समस्त शिक्षाओं का अर्थबोध हो गया था, किन्तु लोक की दृष्टि में तन्त्र में स्वत: प्रवृत्ति को रोकने के लिए उन्होंने विद्याधर लिच्छवी उपासक विमलकीर्ति का सेवन किया और उनसे समस्त अभिषेक एवं आगमों को प्राप्त किया। राजा ने सामान्य सूत्रों की एक 'सूत्राभिप्रायसंग्रह

1. Tulku Dhondub, Masters of Meditation and Miracles, Shambhala, 1996, p. 24.
2. Nyingma Molam Chenmo Journal, Vol. 12, page-11-12, 2001; see- བདུད་འཇོམས་རིན་པོ་ཆེ། བདུད་འཇོམས་ཆོས་འབྱུང་། NSWC, Sarnath 2001, p.60-100

टीका' भी लिखी। राजा ने श्रीधान्यकटक पर्वत पर उपराज को इन गुह्यतन्त्रों की परम्परा प्रदान की। क्षेमंकर नगर में अपने तीनों पुत्रों शक्रपुत्र, नागपुत्र तथा गुह्यपुत्र को अभिषेक एवं गुह्यतन्त्र प्रदान किया। शक्रपुत्र को ही कनिष्ठ इन्द्रबोधि कहा जाता है। शक्रपुत्र ने सिंहपुत्र तथा द्वितीय कुक्कुराज को प्रदान किया। द्वितीय कुक्कुराज ने वेतालक्षेम को, उन्होंने आचार्य वज्रहास्य को प्रदान किया। इस आचार्य ने योगविद्यासूर्य नामक ग्रन्थ की भी रचना की और आचार्य प्रभहस्ति को अभिषेक एवं गुह्यतन्त्र प्रदान किया। प्रभहस्ति ही शाक्यप्रभ थे। उन्होंने कनिष्ठ शाक्यप्रभ को, उन्होंने शाक्यमित्र एवं शाक्य सिंह को प्रदान किया। शाक्यसिंह ही आचार्य पद्मसम्भव थे। उन्होंने आचार्य धनरक्षित को, उन्होंने आचार्य हुंकार को प्रदान किया। इस आचार्य ने सूत्राभिप्रायसंग्रह पर सप्तमुद्रा एवं योगभूमिप्रदीप आदि अनेक टीका ग्रन्थों की रचनाएं की। आचार्य धनरक्षित व आचार्य हुंकर दोनों ने ही सुखोद्योतक को, उन्होंने अपने चार श्रेष्ठ सौभाग्यशाली हृदयपुत्रों को अर्थात् उपाचार्य धर्मबोधि, उपाचार्य धर्मपाल, नेपाल नरेश वसुधर एवं चुगलग पलग्ये को अभिषेक एवं गुह्यतन्त्र प्रदान किया।

ऐसा माना जाता है कि उपाचार्य धर्मबोधि को छोड़ अन्य तीनों उपाचार्यों ने आचार्य धर्मरक्षित से भी गुह्यतन्त्रों का श्रवण किया। इन आचार्यों ने ड्रुशे नामक स्थान (तुर्की) के आचार्य छे़च्न क्ये को गुह्यतन्त्र प्रदान किया, जिसकी साधना से छे़च्न क्ये ने सिद्धि प्राप्त की। अनन्तर उन्होंने आचार्य धनरक्षित को आमन्त्रित किया और उनके साथ सूत्राभिप्रायसंग्रह का अनुवाद कार्य प्रारम्भ किया, किन्तु लोगों में इसके प्रति श्रद्धा अधिक न होने की वज़ह से आचार्य धनरक्षित ने अनुवाद कार्य छोड़ दिया और वे नेपाल चले आये। वहाँ उन्होंने वसुधर तथा धर्मबोधि को इसके बारे में बताया। बाद में ड्रुशे नामक स्थान (तुर्की) में ही आचार्य धर्मबोधि एवं आचार्य धनरक्षित के सामने बैठकर ड्रुशे के विद्वान् छे़च्न क्ये ने ड्रुशे भाषा में इन ग्रन्थों का अनुवाद किया। ऐसी मान्यता है कि आचार्य छे़च्न क्ये से नुब सङ्ग्ये येशे ने सूत्राभिप्रायसंग्रह का श्रवण किया[1]।

### ग. अतियोगतन्त्र परम्परा

तथागत बुद्ध के महापरिनिर्वाण के तीन सौ साठ साल बाद पश्चिम भारत के उड्डियान के धनकोश द्वीप में एक शंकरकूट नामक मन्दिर था, जहाँ राजा उपराज तथा महारानी आलोकभासवती रहते थे। उनकी एकमात्र कन्या का नाम राजकुमारी सुधर्म था, जो बौद्ध भिक्षुणी बन गई। अपनी सेविका के साथ एक द्वीप में साधना करते हुए एक रात

1. Nyingma Monlam Chenmo Journal, Vol. 12, page-18, 2001

उसने स्वप्न में देखा कि एक श्वेत व्यक्ति ने पाँच अक्षरों अर्थात् 'ओम् आ: हूँ स्वाहा' से अलंकृत एक स्फटिक कलश को उसके सिर पर तीन बार रखा, जिससे उस कलश से प्रकाश फैला और उस प्रकाश से उन्होंने तीनों लोकधातुओं का साक्षात्कार किया।

अनन्तर देवलोक में अनुत्तर महासन्धि योगतन्त्र के प्रवर्तक वज्रसत्त्व के अवतार देवपुत्र अधिचित्त के प्रभाव से उस भिक्षुणी के गर्भ से एक पुत्र का जन्म हुआ। भिक्षुणी को बहुत शर्मिन्दगी की अनुभूति हुई और बच्चे के जन्म को सर्वथा अनुचित जानकर विलाप करने लगी। उसकी सेविका ने समझाया कि यह तो बुद्धों का पुत्र है। इसलिए विलाप करना अनुचित है।

उस सेविका की बात की परवाह किये बिना उस भिक्षुणी ने बालक को एक राख के गड्डे में फेंक दिया, किन्तु अकस्मात् ही उसके शरीर से शब्द, प्रकाश आदि निकलने लगे। तीन दिन बीत जाने पर उसने देखा कि बालक बिना किसी हानि के सही सलामत है। तब जाकर उसने स्वीकार कर लिया कि यह अवश्य ही अवतारी है। जब वह बालक को गड्डे से बाहर निकालकर लायी, तब लौकिक देव एकत्रित हुए और श्रद्धापूर्वक बालक की वन्दना एवं स्तुति की। सात वर्ष की बाल्यावस्था में ही बालक ने महाराज उपराज के पांच सौ विद्वानों के साथ धार्मिक परिसंवाद एवं वाद-विवाद कर उनका मानमर्दन किया। बड़े आदर सत्कार सहित उनका नाम प्रज्ञाभव रखा गया।

राजा स्वयं भी बहुत ही प्रसन्न हुए और उन्होंने बालक को महान् आचार्य की उपाधि देकर उनका नाम सुरतिवज्र रखा। सुरतिवज्र को महासन्धि के चौसठ लाख तन्त्र कण्ठस्थ थे। अत: वज्रसत्त्व ने स्वयं प्रकट होकर विद्या कलशाभिषेक देकर उन्हें बताया कि कैसे अशैक्षमार्गीय ज्ञान को अभिमुख किया जा सकता है।

जब वे शीतवन महाश्मशान में डाकिनी सूर्यकिरण सहित अपरिमित शिष्यों को धर्म की देशना कर रहे थे, तब आर्यमञ्जुश्रीतीक्ष्ण द्वारा व्याकरण किये जाने पर आर्यमञ्जुश्रीमित्र शीतवन में पहुँचे और उन्होंने आचार्य सुरतिवज्र से पचहत्तर वर्षों तक श्रवण किया। समस्त अववादों को इन्हें प्रदान कर आचार्य सुरतिवज्र दन्तिका नामक नदी के किनारे अनास्रवधातु लोक में महापरिनिर्वाण को प्राप्त हो गये।

आचार्य मञ्जुश्रीमित्र ने महासन्धियोग के चौसठ लाख तन्त्रों को तीन भागों में विभाजित किया- चित्तवर्ग अर्थात् जो चित्त पर अधिक बल देता है। धातुवर्ग अर्थात् जो क्रियाकलाप से मुक्त है। अववादवर्ग अर्थात् जो अनुत्तर गुह्यगर्भ पर अधिक ज़ोर देता है। उन्होंने समस्त गुह्यतन्त्रों, विशेष रूप से 'थिगले रङ् ने-दु वबपा' (बिन्दु का स्वमर्म में

गिरना) में संगृहीत कर उसे मौखिक परम्परा एवं व्याख्या परम्परा अर्थात् दो भागों में विभाजित किया। महाश्मशान शोषद्वीप में डाकिनियों एवं अन्य सत्त्वों को धर्म की देशना करते हुए एक सौ उनतीस वर्षों तक जीवित रहे।

इसके बाद उनके शिष्य श्रीसिंह ने अतियोगतन्त्र के अववादवर्ग को चार भागों में विभाजित किया, जो इस प्रकार हैं—बाह्यतन्त्र, अध्यात्मतन्त्र, गुह्यतन्त्र तथा अनुत्तरगुह्यतन्त्र। इसके बाद उनके शिष्य ज्ञानसूत्र एवं गुरु पद्मसम्भव को यह परम्परा प्राप्त हुई। आचार्य वैरोचन ने अतियोगतन्त्र के चित्तवर्ग एवं धातुवर्ग को श्रीसिंह से प्राप्त किया। ज्ञानसूत्र ने आचार्य विमलमित्र को यह परम्परा प्रदान की। वे तिब्बत गये तथा वहाँ उन्होंने ञक तेनजिन सांगपो, कावा पलच़ेग, चोगरो लुइ ग्यलछन, ञक ज्ञानकुमार, राजा ठ्रिसोङ देउच़न आदि अनेक प्रमुख शिष्यों को यह परम्परा प्रदान की। आचार्य विमलमित्र ने आचार्य श्रीसिंह से भी परम्परा प्राप्त की तथा सुरतिवज्र से साक्षात् प्राप्त किया। गुरु पद्मसम्भव ने वैसे तो अतियोग के महासन्धियोगतन्त्र की शिक्षाएं सुरतिवज्र, मञ्जुश्रीमित्र तथा श्रीसिंह से प्राप्त किया, किन्तु लोक व्यवहार में केवल श्रीसिंह से प्राप्त किया माना जाता है[1]।

**आसन्ननिधि परम्परा**

तेरमा अर्थात् गुप्तनिधिकोश ग्रन्थ, अनुदेश, मूर्ति आदि के रूप में छिपे होते हैं, जिन्हें आचार्य पद्मसम्भव एवं येशे छ़ोग्यल, पण्डित विमलमित्र, वैरोचन और नुबछेन ज्ञानकुमार ने तत्काल उन-उन साधनाओं और निधियों को समाज सम्मत न देखकर भविष्य में आने वाली समस्याओं के निराकरणार्थ उन-उन विधियों से पूर्ण शास्त्रों को पहाड़, शिला, जल और नभ में अदृश्य देवी-देवताओं के यहाँ निधि-स्वरूप छिपा दिया। ग्रन्थ के अतिरिक्त त्रुटित हस्तलेख, धार्मिक प्रतिमा, पूजा की वस्तु आदि किसी भी प्रकार की आध्यात्मिक मूल्य की वस्तु भी निधि का स्वरूप हो सकता है। ञिङमा आचार्यों के अनुसार निधि का अन्वेषण जिस समय किया जाता है, वह उस काल के अनुरूप बुद्धत्व प्राप्त कराने की संक्षिप्त रूप-रेखा होती है। ऐतिहासिक रूप से सबसे प्रभावी निधिकोश अष्टहेरूकसाधना तथा गुह्यगर्भ हृदयबिन्दु हैं, जिन्हें आचार्य पद्मसम्भव ने छिपाया था। उन्होंने समयानुसार उनकी आवश्यकता को देखते हुए गुप्त रखा और भविष्य में उन निधियों के अन्वेषक व्यक्ति एवं उनके समय की भी भविष्यवाणी की। आचार्य पद्मसम्भव की सहायता से कुछ ऐसी अन्य निधियों को येशे छ़ोग्यल ने भी गुप्त रखा, जिसे उन्होंने पद्मसम्भव से प्राप्त कर कण्ठस्थ किया था।

---

1. Nyingma Molam Chenmo Journal, Vol. 12, page-18, 2001

परम्परा के अनुसार निधि अन्वेषक अथवा निधि उद्घाटक बोधिसत्त्व होते हैं, जो विशेष गुण सम्पन्न होते हैं तथा जिनमें निधि को प्राप्त करने का सामर्थ्य होता है। जब निधि के अन्वेषण का समय प्राप्त होता है, तब निधि अन्वेषक किसी प्रकार का संकेत अथवा कुंजी प्राप्त करता है। फलस्वरूप, वह एक निधि को क्षमतानुसार प्राप्त कर उसका प्रचार-प्रसार करता है। कुछ इष्टदेव से साक्षात् आज्ञा प्राप्तकर ग्रन्थ की रचना करते हैं। कुछ स्वप्न में इष्टदेव का साक्षात्कार कर ग्रन्थ कार्य को सम्पन्न करते हैं।

आसन्ननिधि परम्परा में निधि-अन्वेषक के लिए अविच्छिन्न परम्परा आवश्यक नहीं है। स्वयं साधक से ही परम्परा प्रवाहित होती है, इसलिए यह बुद्ध अथवा बोधिसत्त्व के आसन्नीभूत परम्परा हो जाती है।

जब आचार्य पद्मसम्भव ने इन निधि-कोशों को छिपाया, तब उन्होंने प्रत्येक निधि-कोश एवं उसके उद्घाटक के अन्वेषण एवं परिस्थितियों के बारे में भविष्यवाणी की। आचार्य ने भविष्यवाणी की थी कि भविष्य में तीन श्रेष्ठ निधि अन्वेषक, आठ महान् निधि अन्वेषक, इक्कीस प्रभावशाली, एक सौ आठ मध्यम श्रेणी के तथा एक हजार गौण (सहायक) निधि अन्वेषक होंगे।

इस प्रकार इस परम्परा में 108 प्रमुख निधि-अन्वेषक हुए, जिनमें सर्वप्रथम निधि अन्वेषक संग्ये लामा तथा ढ-व ङोनशे थे। ये दोनों ही ग्यारहवीं शताब्दी में हुए। बारहवीं शताब्दी में ञगरल ञिमा होसेर (1136-1204 ई.), गुरु छोस् क्यि वङछुग (1212-1270 ई.) तेरहवीं शताब्दी एवं चौदहवीं शताब्दी में रिगजिन गोदेम (1337-1408 ई.) हुए। इन तीनों को ही तीन श्रेष्ठ निधि उद्घाटक कहा जाता है। चौदहवीं शताब्दी पर्यन्त ओग्यन लिङ पा (1323-1360 ई.), सङ्ग्यस् लिङ पा (1340-1396 ई.), रत्न लिङ पा (1403-1479 ई.), पद्म लिङ पा (1346-1405 ई.) एवं कर्म लिङ पा (1387 ई.) आदि प्रमुख निधि अन्वेषकों की तिब्बत में बाढ़ सी आ गयी[1]।

इसके उपरान्त तेरदग लिङ्पा (1634-1714 ई.), जिग्मेद् लिङ्पा (1729-1798 ई.), पद्म ओसल योनगक लिङ्पा (1820-1892 ई.) तथा डोग ग्युर देचेन लिङ्पा (1829-1870 ई.) इत्यादि निधि उद्घाटकों का प्रादुर्भाव हुआ।

•

1. Nyingma Molam Chenmo Journal, Vol. 11, p. 69-72, 2000

# तन्त्र की सामान्य एवं संक्षिप्त व्यवस्था ( 14 )

—छेरिंग डोलकर—

[ धी: के पूर्व अंकों में आचार्य बुस्तोन द्वारा रचित ''सामान्य एवं संक्षिप्त तन्त्रोपन्यास रत्ननिधि द्वारोद्घाटक कुञ्जी'' नामक ग्रन्थ का क्रमश: हिन्दी अनुवाद दिया जा रहा था। प्रस्तुत अंक में उक्त ग्रन्थ के अन्तिम भाग का अनुवाद दिया जा रहा है, जिसमें क्रिया, चर्या आदि तन्त्रों का उद्भव क्रम तथा उन तन्त्रों की देशना विधि पर विस्तृत रूप से प्रकाश डाला गया है। ]

**3. तन्त्रों का उद्भव क्रम—**

इसमें क्रिया एवं चर्या, योग और अनुत्तरयोगतन्त्रों का उद्भव भेद, ये तीन विषय हैं।

**I. क्रिया एवं चर्यातन्त्रों का उद्भव क्रम**—क्रिया एवं चर्यातन्त्रों को शास्ता शाक्यमुनि ने अधिकांशत: मनुष्यों को मनुष्य लोक में ही देशना दी है। अत: (इनका) उद्भव क्रम अलग से हो इसकी आवश्यकता नहीं है।

**II. योगतन्त्र का उद्भव क्रम**—योगतन्त्र वाले कहते हैं कि श्रीसंवरोत्तरतन्त्र में ऐसा उल्लेख है—

''मेरे यहाँ से अन्तर्धान होने के
एक सौ बारह वर्षों बाद,
बुद्धशासन का परम सार (तत्त्व)
जो त्रि-देव स्थानों (भूमियों) में प्रसिद्ध होगा
जम्बूद्वीप के पूर्व-दक्षिण (आग्नेय) दिशा में,
करुणामय अधिष्ठान द्वारा
श्री नामक पर्वत पर
च़ (ज़) नाम के राजा को
वज्रपाणि का दर्शन होगा,
मनुष्यों में परम भाग्यवान् लोग,
परम बोधि की सिद्धि प्राप्त करेंगे
अत: उसका सदा आदर करें।''

शाक्यमुनि (बुद्ध) के महापरिनिर्वाण के अठाईस वर्ष बाद भारत के पूर्व-दक्षिण दिशा में हि-कीर्ति नामक नगर में चन्द्रप्रकाश नामक राजा हुआ। उन्हें वज्रपाणि ने श्रीपर्वत पर वज्रधातुमण्डल का निर्माण कर तीनों लोकों में प्रसिद्ध तत्त्वसंग्रहतन्त्र का अभिषेक प्रदान किया। पहला देव-भूमि अकनिष्ठ, दूसरा सुमेरु शिखर (पर्वत) और तीसरा आगम संगीति स्थल अलकावती (अडकवती), ये तीन देवभूमि प्रसिद्ध हैं। कुछ लोगों का मानना है कि निर्माणकाय द्वारा पहले सुमेरु पर्वत शिखर पर देशना देने के कारण सुमेरु पर्वत-शिखर पहला भूमि और अकनिष्ठ में पुन: दोहराने से अकनिष्ठ दूसरी भूमि है। परन्तु यह युक्ति संगत नहीं है, क्योंकि तत्त्वालोक में कहा है—"इसका अभिप्राय इस प्रकार प्रकट किया जाता है—सुमेरु पर्वत के ऊपर चार चक्रवर्ती स्वभाव वाले भगवान् वज्रसत्त्व ने तत्त्वसंग्रह की देशना दी है और भगवान् वैरोचन ने अकनिष्ठ में अभिसम्बोधि के साक्षात्कार के पश्चात् प्रथमत: बोधिसत्त्व समन्तभद्र आदि को उपदेश दिया। इसलिए (यह) प्रथमत: अकनिष्ठ में देशित है, ऐसा कहा गया है।" इस प्रकार तत्त्वसंग्रह मूलतन्त्र, व्याख्यातन्त्र और सजातीयतन्त्र सहित सभी तन्त्र प्रथमत: राजा को प्रदान (उपदेश) कर तत्पश्चात् क्रमश: मनुष्य लोक में प्रचारित हुआ।

**III. अनुत्तरयोगतन्त्र का उद्भव क्रम**—कुछ लोगों का ऐसा मानना है कि—"उपर्युक्त संवरोत्तरतन्त्र के आगम में उक्त राजा का नाम च् नहीं अपितु राजा ज़ है। उनके राजमहल के छत पर गुह्यमन्त्र (वज्रयान) के अनेक ग्रन्थों का अवतरण हुआ था। उन्होंने उसे देखा तो वज्रसत्त्वमुखदर्शन परिवर्त के अतिरिक्त अन्य किसी ग्रन्थ के अर्थ का ज्ञान नहीं हुआ। तदनुसार साधना करने पर उन्हें सिद्धि प्राप्त हुई।" लेकिन कुछ लोग इसका खण्डन करते हुए कहते हैं कि—"यदि ऐसा हो तो गुह्यतन्त्रों को (मात्र) स्वयं द्वारा ग्रहण करना माना जायेगा। जबकि तन्त्रों में कहा गया है कि बिना गुरु के सिद्धि नहीं प्राप्त होती है, इसका भी विरोध होगा। साथ ही वज्रपाणि द्वारा देशना करने का भी निषेध नहीं किया जा सकता। अत: यह स्व-आडम्बरपूर्ण मिथ्या कथन है।" ऐसा अवश्य कहा जा सकता है, परन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि जिस तन्त्र के (उक्त) आगम वचन हैं तथा उसकी व्याख्या को सम्यक् रूप से उद्धृत नहीं किया गया है। राजा का नाम च् और ज़ में से जो भी हो, यदि अक्षर च् हो तो ज़ कहना और यदि ज़ हो तो च् कहना उचित नहीं है।

परन्तु आर्यप्रज्ञापारमिता नयशतपञ्चाशतक टीका (तो० 2647) में कहा है—"इस आगम वचन (तन्त्र) का इतिहास इस प्रकार है—प्राचीनकाल में जब भगवान् बुद्ध मनुष्य-

लोक में अस्सी वर्ष तक जीवित रहे उस समय सर्वबुद्धसमायोगतन्त्र और गुह्यसमाज (तन्त्र) द्वारा विनीत करने हेतु विनेयजन जम्बूद्वीप अर्थात् मनुष्य लोक में नहीं थे। अत: चातुर्महाराजिक, त्रायस्त्रिंश और तुषित आदि लोकों में स्थित देव और सौभाग्यवान् बोधिसत्त्व आदि इसके पात्र बने। उस समय ये सूत्र वहाँ स्थित थे। पुन: बुद्ध के महापरिनिर्वाण के पश्चात् सपरिवार ज़होर देश के राजा धर्म के प्रति अद्भुत और अत्यन्त शुद्ध आशय से श्रद्धावान् होने के कारण इस यान के विनेयजन अर्थात् पात्र बनकर और सर्वबुद्धसमायोग आदि अठारह महासूत्रों को वज्रपाणि से अधिष्ठित कर ज़होर देश ले आये।

राजा इन्द्रभूति ने जब इन सूत्रों को देखा तो इनका अर्थ समझ नहीं पाया। तब पूर्व कर्मों के वश से प्राप्त अभिज्ञा से देखा तो पाया कि मध्य-देश के मालव क्षेत्र में आचार्य कुक्कुरिपा दिन में हज़ारों कुक्कुरों को धर्मोपदेश दे रहे हैं और रात्रि में उन कुक्कुरों के साथ समयाचार कर रहे हैं। कुक्कुरों के उस आचार्य को इस यान या उपयुक्त पात्र तथा स्वयं को विनेय-पात्र के समान जानकर राजा ने दूत भेज कर आचार्य को आमन्त्रित किया। आचार्य ने भी पूर्व कर्मों के वश से पाँच अभिज्ञाओं से युक्त होकर, यह राजा मेरे विनेय का पात्र है या नहीं और उन सूत्रों का मैं पात्र हूँ या नहीं, इसका परीक्षण किया। तब राजा को अपने विनेय का पात्र और स्वयं को उन सूत्रों का उपयुक्त पात्र पाया तथा साथ ही देखा कि राजा के संशयों का भी निवारण हो जायेगा। परन्तु, जब तक उन सूत्रों का पहले दर्शन न कर लूँ, तब तक हो सकता है कि राजा के संशयों का ठीक से निवारण न हो पाये। यदि ऐसा हुआ तो उचित नहीं होगा। अत: दूत के साथ पुन: सन्देश भेजा कि पहले मैं उन सूत्र ग्रन्थों का दर्शन करना चाहता हूँ। अत: (उन सूत्रों को) यहाँ भेज दें। उन सूत्रों के प्राप्त होने पर आद्यन्त देखने पर भी कुछ समझ में नहीं आया। तब वहीं पर क्लान्त होकर—'मैं अनाथ हूँ, बेसहारा हूँ', ऐसा सम्बोधित करने लगे। तब श्रीवज्रसत्त्व साक्षात् प्रकट हुए और पूछा कि तुम्हें क्या चाहिए? उन्होंने कहा कि मैं चाहता हूँ कि इन गम्भीर सूत्रों का दर्शन मात्र से अर्थाधिगम हो जाए, ऐसा निवेदन करने पर—'तथास्तु' कहा। इसके पश्चात् सर्वबुद्धसमायोग आदि उन सूत्रग्रन्थों को बिना खोले ही उनका अर्थाधिगम हो गया। तत्पश्चात् आचार्य कुक्कुर ज़होर देश जाकर सपरिवार राजा को इन धर्मों की देशना दी। श्रीवज्रसत्त्व के व्याकरण के अनुसार उन्होंने सपरिवार राजा को वज्रधातुमण्डल के समान (के रूप में) भावना करने दिया। यथा—राजा स्वयं को मध्य में, माता के स्थान पर चार महारानियों का न्यास किया। चार कुलों के स्थान पर चार मन्त्रियों

का न्यास किया। आभ्यन्तर देवियों के स्थान पर पुत्रियों का न्यास किया। बाह्य देवियों के स्थान पर सामान्य रानियों का विन्यास किया। चार द्वारपालों एवं भद्रकल्प के बोधिसत्त्वों के स्थान पर सामान्य मन्त्रियों का न्यास किया। राजा ने सोचा हमें सपरिवार विद्याधर का स्थान प्राप्त हुआ है। अत: यह सद्धर्म अस्त न हो इसके लिए अपने पुत्र शक्रसुति[1] को राजप्रतिनिधि के रूप में अभिषिक्त कर आचार्य कुक्कुर द्वारा दिये गये अववाद एवं उपदेश को पुत्र को दे दिया। फिर समाधिस्थ होकर भावना करने पर सपरिवार राजा शून्यताश्रित विद्याधर बोधिसत्त्व हो गए। उनके पुत्र शक्रसुति ने भी ऐसी ही भावना की और सात सौ परिवारों के साथ विद्याधर पद को प्राप्त हुए। पुन: राजा शक्रसुति ने अपने पुत्र के छोटा होने के कारण इन्द्रभूति के अववाद को अपने पुत्री के देश के लोगों एवं राजा के साथ पुत्री गोमा देवी को श्रीपरम (परमाद्य) में से नयशतपञ्चाशत (तो० 489) के मण्डल का न्यास करते हुए प्रदान किया। इससे वह पुत्री भी सौ परिवारों के साथ विद्याधरी हो गए। उसके बाद उस पुत्री ने राजपुत्र को अववाद एवं उपदेश देकर इस धर्म में स्थापित किया। इस प्रकार इस (परम्परा) का विस्तार हुआ और वर्तमान तक चला आ रहा है।''

ये अर्थात् सर्वबुद्धसमायोग आदि और बुद्धगुह्य की मार्ग-व्यवस्था(?) तथा इन्द्रगण्ड द्वारा रचित समायोग टीका (तो० 1659), ये तीनों समान होने पर भी समान दिखलाई नहीं देता है। भोट गुरुओं के अनुसार सहजसिद्धि टीका[2] में भगवान् बुद्ध के जीवनकाल में ही ओड्डियान में वज्रपाणि ने सम्पूर्णतन्त्रपिटकों का संग्रह कर सपरिवार राजा इन्द्रभूति को सौंपा था। जिससे उन सभी को सिद्धि प्राप्त हुई। अत: वे स्वभावसिद्ध वीर एवं योगिनी कहलाते हैं। उसके बाद ओड्डियान देश नष्ट हो गया और वहाँ नागों से पूर्ण महासागर बन गया। उसके बाद वज्रपाणि ने पुन: समस्त तन्त्रों को ग्रन्थ के रूप में लिखा और उन्हें उन नागों को परिपक्व कर समर्पित किया। फिर वे नाग भी क्रमश: मनुष्य के रूप में परिवर्तित हुए और उन्होंने समुद्र के तट पर नगर बसाया और वज्रयान का अभ्यास (अनुशीलन) करते हुए सिद्धि प्राप्त किए। सिद्धि से पुरुष वीर तथा स्त्रियाँ डाकिनी हो गयीं। जिन्हें सिद्धि प्राप्त नहीं हुईं वे मनुष्य बन गए। अत: यह देश डाकिनियों का देश (इस) नाम से प्रसिद्ध हुआ और वहाँ के सभी राजा धार्मिक हुए। ऐसा कहा

---

1. भोट साहित्य में इस राजा का नाम कहीं शक्रसुति, कहीं शक्रपुति तथा कहीं शक्रपुत्र मिलता है। यह इन्द्रभूति द्वितीय के नाम से भी जाना जाता है।
2. सहजसिद्धिपद्धति नाम, तो० 2261

जाता है कि उसके बाद ही क्रमशः तन्त्रों का प्रसार मध्य देश में हुआ। परन्तु, यह कथन सहजसिद्धि टीका में उपलब्ध नहीं है।

इन्द्रभूति ने संवरतन्त्र के मूलतन्त्र की टीका (तो० 1413) में इसे योगिनी हृदयतन्त्र से उद्धृत कहा है। उस उद्धरण से प्रायः यह एक जैसा प्रतीत होता है और ज्ञानतिलकतन्त्र के आगम वचन के उद्धरण से भी मेल खाता है। अनेक तन्त्रों के अन्त में 'ओड्डियान से प्राप्त' (ओड्डियानपीठाद्विनिर्गत) इस कथन के भी अनुकूल दीखता है। वहाँ (ओड्डियान) से अनेक सिद्धों द्वारा अनेक तन्त्रपिटकों को लाने से मध्य देश आदि में प्रसार हुआ। कहा जाता है चिलुपा आदि ने कुछ तन्त्रों को शम्भल आदि देशों से लाकर आर्यदेश आदि में क्रमशः प्रचारित किया। अतः इस सम्बन्ध में कुछ भी नियत नहीं है। सहजसिद्धि की टीका में जो उल्लेख है वह केवल अववाद परम्परा के बारे में है, सामान्य तन्त्रों के उद्भव के सम्बन्ध में नहीं।[1]

**4. तन्त्रों की व्याख्या ( देशना ) विधि—**

इसमें क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तरयोगतन्त्र की व्याख्या विधि, ये चार विषय हैं—

**I. क्रियातन्त्र की व्याख्या ( देशना ) विधि—**सुबाहुपरिपृच्छातन्त्र की टीका के अनुसार क्रियातन्त्र का प्रवेश, योग, साधन और सिद्धिचर्या इन चारों की दृष्टि से व्याख्या (देशना) की गई है। जिस तन्त्र में ये सभी अपूर्ण तथा अस्पष्ट हों, वह सामान्य क्रियातन्त्र की व्याख्या है। मुख्य रूप से प्रवेश चर्या की देशना करने वाला सामान्य गुह्यतन्त्र (तो० 806), प्रधान रूप से योगचर्या को बतलाने वाला ध्यानोत्तरतन्त्र (तो० 808), योग-साधन और चर्या दोनों को समान रूप से बतलाने वाला सुसिद्धिकरतन्त्र (तो० 807) और इन चारों चर्याओं के लक्षणों को प्रतिपादित करने वाला सुबाहुपरिपृच्छातन्त्र (तो० 805) है। इन चारों का एक-दूसरे के पूरक के रूप में भी व्याख्या की जाती है।

**II. चर्यातन्त्र की व्याख्या ( देशना ) विधि—**वैरोचनाभिसम्बोधितन्त्रटीका के अनुसार ग्रन्थ के शीर्षक (नाम) की व्याख्या करने मात्र से ही (ग्रन्थ के अर्थों को) समझने वाले तीक्ष्णेन्द्रिय विनेयजन के लिए तन्त्र का मात्र नाम, प्रभेद करने मात्र से समझने वाले मध्यम इन्द्रिय के लिए उस (ग्रन्थ के) नाम के द्वारा अर्थ प्रभेद मात्र कथन और पदों के अर्थों में रुचि रखने वाले मृद्विन्द्रिय लोगों के लिए उन पदों का अङ्गविभेद कर परीक्षा

---

1. द्र०-भारत में बौद्धधर्म का इतिहास—लामा तारनाथ, पृ० 146

करते हुए क्रमशः विस्तृत व्याख्या, ये व्याख्या की तीन विधियाँ हैं। इन तीनों के भी दो भाग हैं, यथा—हेतु, स्वरूप और फल सम्पत्ति द्वारा देशक रूपी स्वार्थ-सम्पत्ति तथा मण्डल, मन्त्र और मुद्रा आदि के द्वारा परार्थ-सम्पत्ति। इसमें (परार्थ-सम्पत्ति में) भी दो भेद हैं, यथा—मण्डलविधि पर सम्यक् रूप से आश्रित चर्या और उससे भिन्न विद्यामन्त्र और गुह्यमन्त्र आदि की आराधना के लिए साधकों की फलयुक्त चर्या। इसमें भी (अन्तिम के भी) गुह्यमन्त्र की आराधना के लिए प्रवेश, योग, साधन और सिद्धिचर्या ये चार (भेद) हैं। जैसा कि पहले ही चर्यातन्त्र के अभिसमय के अवसर पर कहा जा चुका है।[1] इनके (प्रवेश आदि) द्वारा संग्रह करते हुए वैरोचनाभिसम्बोधि(तन्त्र) की व्याख्या की तरह अन्य चर्यातन्त्र के ग्रन्थों का भी यथोचित व्याख्या करनी चाहिए।

**III. योगतन्त्र की व्याख्या (देशना) विधि**—तन्त्र की स्थिति-क्रम के निदान से फल-सम्पन्नता तथा उसके पश्चात् (ग्रन्थ के शेष भाग से) उसे प्राप्त करने का उपाय बतलाया गया है। दस प्रकार के तत्त्व अभिधेय हैं। इसके बीस या तीस भेद भी होते हैं। व्याख्या (देशना) विधि इस प्रकार है—वज्रशेखर(तन्त्र) (तो० 480) में कल्पसंग्रह को सभी योगतन्त्रों के आभिप्रायिक टीका या व्याख्या विधि का मार्ग के रूप में बतलाया गया है। बुद्धत्व प्राप्ति विधि, इसके द्वारा परार्थ हेतु निर्मित एवं व्याकृत देव और धर्म के पदों द्वारा नीतार्थ की व्याख्या कर देशनीय कार्य का साधन अथवा सर्वकर्मसंग्रह की व्याख्या करना है। मूलतन्त्र (तो० 442) में कहा है—"भग में लिङ्ग को प्रतिष्ठित करके" इत्यादि की व्याख्या गुह्यपदों का विशेष भेद करके करना है। मूलतन्त्र में भगवान् स्वयं को विष्णु आदि के रूप में बतलाना आभिप्रायिक वृत्ति की व्याख्या है। सिद्धि, आत्म, देव और मण्डल तत्त्व आदि को दिखलाना परम तत्त्व-अवबोध कराने वाली व्याख्या है। वज्रयोग पूर्वसेवा विधि और योगचक्र मण्डलविधि, इन दोनों के द्वारा कुलों का संग्रह परम-गुह्य व्याख्या (देशना) द्वारा अभ्यास (अनुशीलन) दिखलाया है। तीनों कालों में व्याप्त कार्य समय और संवर, गुह्ययोग भावना एवं जाप रूपी समाधि तथा सर्वकर्म-सिद्धि-कार्य होम है। इन्हें यथोचित जोड़ करके (योगतन्त्र की) व्याख्या करनी चाहिए। ये मात्र स्थूल रूप से संग्रह बतलाये गए हैं विस्तृत व्याख्या व्याख्यातन्त्र से जानना चाहिए।

**IV. अनुत्तरयोगतन्त्र की व्याख्या (देशना) विधि**—अनुत्तरयोगतन्त्र में प्रज्ञा, उपाय और अद्वयतन्त्र की व्याख्या (देशना) विधि, ये तीन भेद हैं।

---

1. द्र०-धीः अंक 34, पृ० 73-75

**( क ) उपायतन्त्र की व्याख्या ( देशना ) विधि**—श्रीज्ञानवज्रसमुच्चयतन्त्र (तो० 450) में कहा है—"व्याख्या विधि के सात या आठ अंग कहे गये हैं"। ये हैं—पाँच निदान, चार बुद्धत्व प्राप्तिनय, षट्कोटि व्याख्या, चार आख्यान नय, गण और शिष्य के लिए दो व्याख्या भेद, तन्त्र में प्रवेशक पुद्गलपञ्चक और प्रयोजन—सत्यद्वयविनिर्णय। इन सातों के द्वारा व्याख्या विधि के सम्बन्ध में प्रदीपोद्योतन[1] (तो० 1785) में कहा है—

"पाँच उपोद्घात (निदान), चतुर्विध न्याय,
षट्कोटिव्याख्यान, चतुर्विध आख्यान,
द्विविध पञ्चम, पाँच भेद वाला छठा (अलंकार)
और दो प्रकार का सातवाँ (अलंकार), संक्षेप में ये अलंकार हैं।"

**( ख ) प्रज्ञातन्त्र की व्याख्या विधि**—सम्पुट-उत्तरतन्त्र (तो० 382) में कहा है[2]—"रहस्य अप्रकट है। रहस्य तत्त्वोद्देश है। रहस्य पाँच बीजवाला है। रहस्य गूढसद्भाव (सद्वस्तु) है। रहस्य गुह्य-पद्म है। रहस्य कर्णिका रन्ध्र है। रहस्य सर्व संगम (सर्व गतियों का संगम) है। रहस्य अनन्त सुख है। ऐसा तन्त्र ग्रन्थों में कहा गया है।" भोट आचार्य इनका अर्थ इस प्रकार करते हैं—अधिगम्य अर्थ हेतु-तन्त्र अप्रकट होता है। ग्यारह अभिषेक के तत्त्व उद्देश हैं। उत्पत्ति-क्रम पाँच बीजवाला है। तत्त्वार्थाधिगम-दृष्टि सद्वस्तु का रहस्य है। मण्डल-चक्रोपाय तृतीय अभिषेक से सम्बद्ध मार्ग गुह्यपद्म है। स्वाधिष्ठानक्रम कर्णिका का आनन्द है। समय एवं संवर आदि सभी मार्गावयव सर्वगति संग्रह है। अनन्त सुख गुह्य एवं अप्रकट होने के कारण पहले (प्रथम रहस्य) से पृथक् नहीं माना गया है। कम्बलपाद रचित चक्रसंवरतन्त्र टीका (साधननिधान पञ्जिका तो० 1401) में इसका निदान के व्याख्या के अवसर पर मात्र उल्लेख हुआ है। इसे मूल ग्रन्थ की व्याख्या के रूप में नहीं दिया है। रलि(अरल्लि?)-चक्रसंवर के अन्तर्गत खसमतन्त्र में कहा है—

---

1. पञ्चसंख्य उपोद्घातो न्यायश्चापि चतुर्विधः ।
षट्कोटिकं तु व्याख्यानमाख्यानं तु चतुर्विधम् ॥
पञ्चमो द्विप्रभेदश्च षष्ठः पञ्चप्रभेदवान् ।
सप्तमो द्विप्रभेद[:] स्यादलङ्कारा: समासतः ॥ (गु० स० प्र०, पृ० 2)

2. "रहस्यमप्रकटम्। तस्मिन् रहस्यतत्त्वोद्देशे रहस्यबीजपञ्चके रहस्यगूढसद्भावे रहस्यगुह्यपद्मके रहस्यकर्णिकारन्ध्रे रहस्यसर्वसंगमे रहस्यसुखानन्तर्ये भाषितं तन्त्रे।" (सम्पुटोद्भवतन्त्र, एकादश पटल, हस्तलेख, दु० बौ० ग्र० शो० अनु०)

"अक्षर-अवयव-पिण्डार्थ तथा सामान्य अर्थ,
गुह्य और उसी प्रकार पर्यन्त, ये तन्त्रों की नियतता मात्र हैं।"

इस प्रकार विच्छेद, आगम, लोप और परिवर्तन होना अक्षर का अर्थ है। अवयवार्थ प्रदीपोद्योतन में कहे अनुसार अक्षर के अर्थ के समान है। पिण्डार्थ यथारुत नहीं होने के समान है। सामान्य, गुह्य और पर्यन्त (ये) तीन प्रदीपोद्योतन में कहे अनुसार छह अववादों की व्याख्या है। यथा—महामायाविकुर्वणतन्त्र (तो० 425) में कहा गया है—

"मन्त्र, संस्थान और धर्मात्मक त्रिविधप्रयोग को जाने।
तीन प्रकार के ज्ञान से भव-दोष से लिप्त नहीं होंगे।"

इस प्रकार संस्थान, मन्त्र और धर्मयोग त्रिविध व्याख्या हैं। पुनः "पिण्ड, जल, रूपसहित और रूपातीत चतुर्विध व्याख्या में ही तन्त्रों का निर्धारण होता है"। इस प्रकार पिण्ड सम्भोगकाय, जल धर्मकाय, रूप निर्माणकाय और रूपातीत स्वभावकाय है। इन चार स्थितियों के द्वारा (तन्त्रों) की व्याख्या होना खसमतन्त्र में उक्त है, ऐसा उल्लेख मिलता है। भोटानूदित तीनों खसमतन्त्रों में यह दिखलाई नहीं पड़ता है, परन्तु रलितन्त्र-सूर्यमण्डल (चक्र) में (यह) है। इसी प्रकार तन्त्रों की त्रिविध देशना, सत्यद्वय के रूप में देशना, क्रमद्वय के रूप में वर्णन नरोपा के उपदेश के अनुसार चक्रसंवर, मूलतन्त्र और सम्पुटतन्त्र इन तीनों के द्वारा देशना, लोकनाथ तन्त्र कुल का चार तत्त्वों द्वारा देशना और चतुष्पीठतन्त्र में पूर्वापर समस्त अर्थ चतुष्पीठ से सम्बद्ध है, जो प्रत्येक (पीठ) चार-चार पीठों में उपदिष्ट है।

**(ग) अद्वयतन्त्र की व्याख्या (देशना) विधि**—कालचक्रतन्त्र टीका विमलप्रभा में कहा है—"लौकिक एवं लोकोत्तर सत्य के आश्रय से चतुर्विध सम्बोधि, चतुर्विध वज्र से परिशुद्ध चार काय, छह कुल, बारह सत्य, सोलह तत्त्व, सोलह शून्यता, सोलह करुणात्मक अभिधेय का अभिधान, दस लौकिक अभिषेक, ग्यारहवाँ लोकोत्तर अभिषेक का प्रकाशन, कर्ममुद्रा, ज्ञानमुद्रा, महामुद्रा, लोकोत्तरसिद्धि का प्रकाशन, लोकधातु, अध्यात्म, अभिषेक, साधन और ज्ञानपटल, ये पञ्चपटलात्मक अथवा पाँच कल्पात्मक..."।[1]

---

1. लौकिकलोकोत्तरसत्याश्रितं चतसृभिः सम्बोधिभिश्चतुर्वज्रैः परिशुद्धं चतुःकाय-षट्कुल-द्वादशसत्य-षोडशतत्त्व-षोडशशून्यता-षोडशकरुणात्मकाभिधेयवाचकम्, लौकिकदशलोकोत्तर-एकादशभिषेक-प्रकाशकम्, कर्ममुद्रा-ज्ञानमुद्रा-महामुद्रा-लौकिकलोकोत्तरसिद्धिप्रकाशकम्, लोकधात्वाध्यात्माभिषेक-साधनज्ञानपञ्चपटलात्मकम्, पञ्चकल्पात्मकं वा...। (वि० प्र०, भाग-I, पृ० 12)

इस प्रकार दो सत्यों पर आश्रित दो मार्ग-क्रम और चार-बोधि आदि धर्मों का बाह्य, अध्यात्म और पर (अन्य), इन तीनों से जोड़कर व्याख्या की जाती है। जैसा कि यह कथन है—"जैसा बाहर है वैसा ही अध्यात्म में है, जैसा अध्यात्म में है वैसा ही बाह्य एवं पर में है"।[1]

अत: एक तन्त्र की व्याख्या करने के लिए अनेक तन्त्रों के अर्थों में कुशलता (प्रवीणता) होनी चाहिए। प्रत्येक तन्त्र की व्याख्या विधि (है)—अवयव और गुरु के अववाद से युक्त होकर विनेयजनों के आशयानुसार सार का अधिग्रहण कर चार प्रतिशरण पर आश्रित होकर व्याख्या करनी चाहिए। यहाँ दिशानिर्देश मात्र किया गया है, विस्तृत रूप से प्रत्येक तन्त्र के व्याख्या के समय गुरूपदेश से जानना चाहिए।

वज्रगर्भ टीका (तो० 2515) में कहा गया है—

"हेवज्र से चक्रसंवर और चतुष्पीठ को जानना चाहिए।
हेवज्र और लघु-चक्रसंवर को चतुष्पीठ से जानना चाहिए।
परमादिबुद्ध (कालचक्र) और महासंवर से नीतार्थ को जानना चाहिए।"

अशेष कामनाओं के दो-अर्थ,
आकर-सिद्धि-द्वय रत्नसम्भार,
गुह्यतन्त्रपिटक रूपी निधि का द्वार,
षट्कोटि रूपी लोह से बद्ध।

दोष रहित, सरलता से शीघ्र मुक्त कराने वाली,
लघु, स्पष्ट और शुद्ध पदों वाली यह कुञ्जिका,
तत्त्व-धन के इच्छुक सत्पुरुषों द्वारा,
प्रेरित करने पर बु-तोन मैंने लिखा है।

पूर्णता को नहीं देखना भाग्य का दोष है,
पूर्ण सिद्ध नहीं होना प्रयत्न (वीर्य) का दोष है,
अच्छी तरह भेद नहीं करना बुद्धि का दोष है,
त्रिदोषों से उद्भूत तीन दूषणों की देशना करता हूँ।

---

1. 'यथा बाह्ये तथा देहे' - वि० प्र०, भाग-I, पृ० 66,
'बाह्ये देहे परे च' - वि० प्र०, भाग-I, पृ० 47

पुण्य से सिद्धि की इच्छा करने वाले पुरुष गण,
अक्षय तन्त्र पिटक-निधि के द्वार का उद्‌घाटन करें,
चिन्तामणि सदृश सिद्धि प्रदाता,
सिद्धि रत्न की प्राप्ति हो।

इसे बाह्य, आभ्यन्तर और पर तीनों में,
पारंगत शाक्य (पल संगपो) ने,
उन्मत्त-वर्ष (भूमि-खरगोश 1339 ई०),
कार्तिक पूर्णिमा के दिन लिपिबद्ध किया।

विवेक रूपी धन की तृष्णा से अविरहित,
योगाभ्यास के विधि से रहित न होकर,
तन्त्र-निधि के द्वारोद्‌घाटन के इच्छुक,
सभी को हस्तगत हों।

तन्त्रपिटक रत्न की यह व्यवस्था विस्तृत, मध्यम और संक्षिप्त तीन रूपों में लिखा गया है। इनमें से यह संक्षिप्त व्यवस्था है। विस्तृत एवं मध्यम को भी जानना चाहें तो उन्हें देखकर अच्छी तरह से जान लेना चाहिए। इस (रचना) के पुण्य से भव रूपी दुःखों का महासागर शीघ्र सूख जाये। शाक्यभिक्षु (बु-तोन) रिनछेन ड्रुब का देयधर्म है।

●

# बौद्ध एवं बौद्धेतर धर्मों में 'दीक्षा' का स्वरूप ( 8 )

—रञ्जनकुमार शर्मा—

[ इससे पूर्व धी: के अंकों में बौद्ध, जैन, वैदिकी-दीक्षा के अन्तर्गत उपनयन संस्कार, वैष्णव, शैव, शाक्त, सौर तथा गाणपत्य दीक्षाओं को क्रम से दे चुके हैं। प्रस्तुत अंक में 'इस्लाम-दीक्षा' के अन्तर्गत दीक्षा-विधि, दीक्षा-अधिकारी, दीक्षा-गुरु, शिष्य के कर्तव्य का संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है। ]

## इस्लाम-दीक्षा[1]

'इस्लाम' शब्द 'सिल्म' से बना है। 'सिल्म' का अर्थ 'अर्पण करना' अर्थात् अपने को ईश्वर के प्रति समर्पित करना है। इस धर्म के अनुयायी 'अल्लाह' (ईश्वर) को सर्वोच्च मानकर उसके प्रति पूर्णरूपेण समर्पित रहते हैं। 'इस्लाम' शब्द 'शान्ति' का वाचक है। इसलिए मुस्लिम लोग किसी से भी मिलते समय सर्वप्रथम "**अस्सलामु अलेकुम**" (आपका मंगल हो, आपको शान्ति व सुरक्षा प्राप्त हो) कहते हैं।

यद्यपि 'इस्लाम' का अर्थ केवल अल्लाह का आज्ञापालन है, परन्तु ईश्वर की सत्ता, गुण और उसकी इच्छा के अनुसार जीवन व्यतीत करने का तरीका और 'आखिरत' (परलोक) के दण्ड तथा पुरस्कार का यथार्थ ज्ञान केवल ईश्वर के पैगम्बर ही के द्वारा प्राप्त हो सकता है, इसलिए 'इस्लाम-धर्म' की वास्तविक परिभाषा यह हुई कि पैगम्बर की शिक्षा पर ईमान लाना और उसके बताये हुए तरीके पर अल्लाह की बन्दगी (आराधना) करना 'इस्लाम' है। जो व्यक्ति पैगम्बर के रास्ते को छोड़कर सीधे ईश्वर के आज्ञापालन और उसके आदेशों के पालन करने का दावा करे, वह 'मुस्लिम' नहीं है।[2]

### दीक्षा-विधि

इस्लाम-धर्म में सर्वप्रथम शिशु-जन्म के अवसर पर कोई सम्मानित विद्वान्, शिशु के दाहिने कान में 'अज़ान' (नमाज़ की पुकार) तथा बायें कान में 'एक़ामत' (नमाज़ के प्रारम्भिक शब्द) के शब्दों को कहते हैं। जन्म के सातवें दिन शिशु का 'नामकरण' तथा

---

1. दिग्दर्शन—डॉ० श्री मुक्तदा हसन अजहरी (रेक्टर), जामिया सलफिया, रेवड़ी तालाब, वाराणसी।
2. इस्लाम प्रवेशिका—सैयद अबुल आला मौदूदी, मर्कजी, मक्तबा इस्लामी, दिल्ली, पृ० 79

'अक़ीका' (मुण्डन) की रस्म अदा की जाती है। इसके पश्चात् बच्चे का पालन-पोषण, शिक्षा आदि, इस्लामी पद्धति से की जाती है।

इस्लाम का कोई भी प्रतिबन्ध किसी भी व्यक्ति पर आक़ील बालिग (पूर्ण प्रौढ़) अवस्था होने पर ही लागू होतां है। जैसे—नमाज़ पढ़ना, रोज़ा रखना आदि।

बच्चे को सात वर्ष की आयु से ही धार्मिक क्रियाओं के लिए प्रेरित एवं उत्साहित किया जाता है, और उसको दस वर्ष की अवस्था प्राप्त होते-होते बलपूर्वक 'इस्लामी' आचरण करने पर बाध्य किया जाता है।

**दीक्षा-अधिकारी**

इस्लाम-धर्म में कोई भी व्यक्ति तभी प्रवेश कर सकता है, जब वह स्वेच्छा एवं सद्बुद्धि के साथ इस्लाम का मूलमन्त्र 'कलमा तौहीद' (मनसा, वाचा और कर्मणा) स्वीकार करे। मूलमन्त्र निम्नवत् हैं—

**"ला इलाह इल्लल्लाह मुहम्मदुर रसूलुल्लाह।"**

जिसका शाब्दिक अर्थ है कि 'अल्लाह' के अतिरिक्त वास्तव में कोई भी पूज्य या उपास्य नहीं है। मुहम्मद साहब, अल्लाह के सन्देष्टा हैं।

जो व्यक्ति न 'कलमा' पढ़ता है, और न ही 'रसूल' (पैगम्बर, मुहम्मद साहब) में विश्वास रखता है; वह मुसलमान नहीं है।

**दीक्षा-गुरु**

इस्लाम की दृष्टि से समाज का वह सम्मानित विद्वान् जिसका ज्ञान और आचरण दोनों सर्वश्रेष्ठ हो, वही पथ-प्रदर्शक या धार्मिक कार्य की अगुआई (इमामत) कराने का अधिकारी तथा दीक्षा-गुरु होता है।

**शिष्य के कर्तव्य**

जब कोई प्रौढ़ व्यक्ति 'कलमा' (मनसा, वाचा और कर्मणा) स्वीकार कर लेता है, तब उस पर कुछ अनिवार्य प्रतिबन्ध (कर्तव्य) लागू होते हैं। जैसे—(1) कलमा, (2) नमाज़ (प्रार्थना) (3) रोज़ा (निर्जल उपवास), (4) ज़कात (दान) तथा (5) हज्ज (तीर्थ-यात्रा)।

**1. कलमा**[1]

**"ला इलाह इल्लल्लाह मुहम्मदुर रसूलुल्लाह।"**

यह 'कलमा' (मूलमन्त्र) इस्लाम की आधारशिला है। इस्लाम-धर्म के प्रत्येक अनुयायी को इसको पढ़ना और इसे हृदय से स्वीकार करना अनिवार्य है। यह मुस्लिम को एक काफ़िर (अधर्मी), एक मुश्रिक (अनेकेश्वरवादी) और एक नास्तिक होने से अलग करता है। इस 'कलमे' को मानने और न मानने से मनुष्य तथा मनुष्य के बीच महान् अन्तर हो जाता है। इसके मानने वालों के लिए संसार से लेकर 'आख़िरत' (परलोक) तक उन्नति, सफलता और प्रतिष्ठा है, तथा न मानने वालों के लिए नैराश्य, अपमान और तिरस्कार।

मूलमन्त्र की विशेषताएँ निम्नलिखित हैं—

(1) 'कलमा' (मूलमन्त्र) **"ला इलाह इल्लल्लाह मुहम्मदुर रसूलुल्लाह"** पर ईमान रखने वाला व्यक्ति संकीर्ण दृष्टि वाला नहीं होता।

(2) यह 'कलमा' मनुष्य में उच्चकोटि का स्वाभिमान और आत्मगौरव पैदा करता है।

(3) यह 'कलमा' स्वाभिमान के साथ-साथ मनुष्य में विनम्रता भी पैदा करता है।

(4) इस 'कलमे' पर विश्वास रखने वाला व्यक्ति यह अच्छी प्रकार से समझता है कि मन की शुद्धता और सदाचार के अतिरिक्त उसके लिए मुक्ति तथा कल्याण का दूसरा कोई साधन नहीं है।

(5) इस 'कलमे' को मानने वाला किसी हालत में भी निराश नहीं होता और न उसका दिल टूटता है।

(6) इस 'कलमे' पर विश्वास रखने वाले व्यक्ति में संकल्प, साहस, धैर्य तथा अल्लाह पर भरोसे की प्रबल शक्ति उत्पन्न हो जाती है।

(7) **"ला इलाह इल्लल्लाह मुहम्मदुर रसूलुल्लाह।"** का विश्वास मनुष्य में सन्तोष और निःस्पृहता का गुण पैदा कर देता है।

---

1. इस्लाम प्रवेशिका—सैयद अबुल आला मौदूदी, मर्कजी मक्तबा इस्लामी, दिल्ली, पृ० 81-98

(8) इस 'कलमे' की सबसे बड़ी विशेषता है कि यह मनुष्य को ईश्वर के कानून का पाबन्द बनाता है। इस पर ईमान लाने वाला विश्वास रखता है कि ईश्वर प्रत्येक छिपी और खुली चीज की खबर रखता है।

हजरत मुहम्मद साहब की शिक्षा में यह 'अल्लाह' पर ईमान रखने का सबसे महत्त्वपूर्ण और मौलिक मन्त्र है। यह 'इस्लाम' का केन्द्र है, उसका मूल है, उसकी शक्ति का उद्गम है। इसके अतिरिक्त 'इस्लाम' की जितनी धारणाएं और आदेश तथा कानून हैं, सब इसी आधार पर स्थित हैं। उन सबको इसी केन्द्र से शक्ति पहुँचती है। इसको हटा देने के पश्चात् 'इस्लाम' कोई वस्तु नहीं रहता।

**2. नमाज़**

दिन में पाँच बार 'जमाअत' से और क्रियात्मक रूप में उन्हीं वाक्यों को दोहराना, जिन पर 'ईमान' लाया जाय, उसे 'नमाज़' कहते हैं।

'नमाज़', जमाअत के साथ (सामूहिक रूप में) और विशेष रूप से सप्ताह में एक बार जुमा (शुक्रवार) के दिन पढ़ना अनिवार्य है।

जमाअत के साथ नमाज़ अदा करना, अकेले नमाज़ पढ़ने से उत्तम है। क़ुरआन मजीद में कहा गया है[1]—

"जमाअत के साथ नमाज़ अदा करो।"

हजरत अब्दुल्लाह बिन उमर रजि अल्लाह तआला अनहा की हदीस में कहा गया है—

"अकेले नमाज़ पढ़ने से जमाअत के साथ नमाज़ सत्ताईस गुना सवाब में ज्यादा हो जाती है।" (इब्ने माजा, पृ० 57, दारमी मुद्रण भारत, पृ० 151)

इन हदीसों से स्पष्ट है कि जमाअत के साथ नमाज़ पढ़ना सर्वोत्तम है।

प्रत्येक मुसलमान का नित्य-कर्म 'नमाज़' पढ़ना है, इसको न करने वाला पाप का भागी होता है[2]। जैसा कि कहा गया है—

---

1. द्रष्टव्य—नमाज़, अनुवादक - डॉ० हाफिज़ नसरुल्लाह जौनपुरी, पृ० 43
2. इस्लाम धर्म की रूपरेखा - राहुल सांकृत्यायन, किताब महल, इलाहाबाद, पृ० 82-83

"जिसने अस्र की नमाज़ छोड़ दी, उसके सब आमाल बरबाद हो गये[1]।"

(मुन्तका मअ नैल, हदीस)

हदीसों और आसार के अनुसार नमाज़ को छोड़ने वाला काफ़िर मुश्रिक कहलाता है[2]।

'नमाज़' का स्थान 'इस्लाम' में वही है, जो हिन्दू धर्म में सन्ध्या या ब्रह्म-यज्ञ का।

इस्लाम-धर्म में इस्लाम-अनुयायियों के लिए 'पंचगाना नमाज़' अनिवार्य है। 'पंचगाना नमाज़'[3] निम्नवत् हैं—

(1) 'सलातुल्फज' (प्रातः प्रार्थना) जो उषाकाल में ही की जाती है।

(2) 'सलातुज्जोह्न' (मध्याह्नोत्तर तृतीय पहरारम्भिक प्रार्थना) यह दोपहर के बाद तीसरे पहर के आरम्भ में होती हैं।

(3) 'सलातुल्-अस्र' (मध्याह्नोत्तर चतुर्थ पहरारम्भिक प्रार्थना) यह चौथे पहर के आरम्भ में होती है।

(4) 'सलातुल्-मग्रिब' (सान्ध्य-प्रार्थना) यह सूर्यास्त के बाद तुरन्त होती है।

(5) 'सलातुल्-इशा' (रात्रि प्रथमयाम प्रार्थना) रात्रि में पहले पहर के अन्त में होती है।

इनके अतिरिक्त अधिक श्रद्धालु 'सलातुल्लैल' (निशीथ-प्रार्थना) और 'सलातुज्जुहा' (दिवा प्रथमयाम प्रार्थना) भी करते हैं, जो क्रमशः रात के चौथे पहर के आरम्भ तथा पहर भर दिन चढ़े की जाती है।

नमाज़ के लिए खड़े होने से पहले निम्नवत् 'वुज़ू' (अंग-शुद्धि) की जाती है—

(1) दोनों कलाई धोना।

(2) दातवन या केवल जल से मुख धोना।

(3) पानी से नाक का भीतरी भाग धोना।

(4) चेहरा धोना।

---

1. द्रष्टव्य—नमाज़, पृ० 29
2. द्रष्टव्य—नमाज़, पृ० 30
3. इस्लाम धर्म की रूपरेखा—राहुल सांकृत्यायन, पृ० 83-84

(5) टेहुनी तक हाथ धोना।

(6) दोनों भीगे हाथ मिलाकर तर्जनी, मध्यमा और अनामिका से सिर पोछना।

(7) टखने तक पैर धोना, पहले दाहिना तथा बाद में बायाँ। सोने और पेशाब-पाखाने के बाद फिर से 'वुज़ू' की आवश्यकता होती है, अन्यथा एक बार का किया ही काफी है। जल न मिलने पर अथवा बीमार होने पर शुद्ध सूखी मिट्टी हाथ में लगाकर मुख औऱ हथेली पीछे भाग पर फिरा देना चाहिए। इसे अरबी में 'तयम्मुम्' कहते हैं।

प्रत्येक 'नमाज़' कुछ 'रक़ात' पर निर्भर है। जितना जप करके एक बार भूमि में सिर रख नमन किया जाता है, उसे 'रक़ात' कहते हैं।

नमाज़ के समय 'रक़ात' की विधि निम्नवत् है—

(1) 'सलातुल्फज' (प्रात: प्रार्थना) की नमाज में दो 'रक़ात' वैयक्तिक और दो सामूहिक होती हैं।

(2) 'सलातुज्जोह्र' (मध्याह्नोत्तर तृतीय पहरारम्भिक) की नमाज़ अपेक्षाकृत कुछ लम्बी होती है। इसमें पहले चार या दो 'रक़ात' वैयक्तिक, मध्य में चार 'रक़ात' सामूहिक और अन्त में दो 'रक़ात' वैयक्तिक जपा जाता है। शुक्रवार के दिन बड़ी साप्ताहिक नमाज़, इसी समय पड़ती है, किन्तु इसमें चार 'रक़ात' सामूहिक के स्थान पर दो ही पढ़ी जाती है, बाकी दो के स्थान पर 'इमाम' का 'खुत्बा' (प्रवचन) होता है, जिसे सभी लोग सावधानी पूर्वक सुनते हैं।

(3) 'सलातुल्-अस्र' (मध्याह्नोत्तर चतुर्थ पहरारम्भिक) की नमाज़ में चार 'रक़ात' सामूहिक पढ़ी जाती है।

(4) 'सलातुल्-मग्रिब' (सान्ध्य) की नमाज़ में तीन 'रक़ात' सामूहिक पढ़ने के पश्चात् दो 'रक़ात' वैयक्तिक पढ़ी जाती है।

(5) 'सलातुल्-इशा' (रात्रि प्रथमयाम) की नमाज़ में चार 'रक़ात' सामूहिक, पुन: दो 'रक़ात' वैयक्तिक, बाद में पुन: 'वित्र' नामक 'रक़ात' एक, तीन, पाँच, सात आदि वैयक्तिक पढ़ी जाती है।

'सलातुल्लैल (निशीथ प्रार्थना) में आठ 'रक़ात' वैयक्तिक पढ़ी जाती है तथा 'सलातुज्जुहा' (दिवा प्रथमयाम) की नमाज़ में दो या चार 'रक़ात' वैयक्तिक पढ़ी जाती है।

'ईद' की नमाज़ (जो वर्ष में एक बार ही पढ़ी जाती है) में दो 'रक़ात' सामूहिक पढ़ी जाती है और उसके पश्चात् प्रवचन होता है।

यात्रा के समय में प्रात: के नमाज़ के अतिरिक्त अन्य सभी नमाज़ों में सामूहिक 'रक़ात' भी वैयक्तिक हो सकती है। सलातुज्जोह्र, सलातुल्-अस्र तथा सलातुल्-इशा की चार 'रक़ात' में वैयक्तिक दो ही पढ़ी जाती है। यदि यात्रा दिनभर की हो तो, सभी नमाज़ों को पढ़ना अनिवार्य है। यदि दो या इससे अधिक व्यक्ति हों तो, उन्हें अपने में से एक को 'इमाम' बना लेना और सामूहिक पढ़ना चाहिए, जो उत्तम है।

मुअज्ज़िन 'काबा' की ओर मुख करके ऊँचे स्वर में 'अज़ान' द्वारा दूर के लोगों को 'नमाज़' के समय की सूचना देता है, जिससे सभी नमाज़ी जमाअत के साथ 'नमाज़' पढ़ सकें। वह अज़ान के समय निम्नलिखित वाक्यों को कहता है—

(1) **'अल्लाहु अक्बर'** ('तक़बीर-तहरीमा' अर्थात् पवित्र माहात्म्योच्चारण)—चार बार।

(2) **'अश्हदो अल्ला-इलाह इल्लल्लाह'**—दो बार।

(3) **'अश्हदो अन्न मुहम्मदर रसूलुल्लाह'**—दो बार।

(4) **'हय्य अलस्सलात्'**—दाहिने ओर मुख करके दो बार।

(5) **'हय्य अलल्फलाह'**—बायीं ओर मुख करके दो बार।

(6) **'अल्लाहु अक्बर'**—दो-दो बार एकसाथ।

(7) **'ला इलाह इल्लल्लाह'**—एक बार।

सुबह की नमाज़ में **'हय्य अलल्फलाह'** के बाद **'अस्सलातो खैरुम् मिननौम्'**—दो बार इस वाक्य को कहा जाता है।

इसके पश्चात् मुअज्ज़िन 'एकामत' द्वारा उन लोगों को 'नमाज़' की सूचना देता है, जो मस्जिद के समीप या मस्जिद में आ चुके हैं। इस सूचना से सभी नमाज़ी सजग होकर 'नमाज़' के लिए सामूहिक रूप से खड़े होते हैं। यह 'अज़ान' के समान ऊँचे स्वर में नहीं कही जाती। 'एक़ामत' में उपर्युक्त एक से पाँच तक के वाक्यों को एक-एक, दो-दो बार पढ़ने के पश्चात् निम्नलिखित वाक्य को दो बार पढ़ते हैं—

**'क़द् क़ामतिस्सलात'**।

उपर्युक्त वाक्य के पश्चात् क्रमसंख्या छह तथा सात के वाक्यों को भी पढ़ते हैं।

ईद की नमाज़ में 'अज़ान' और 'एक़ामत' के स्थान पर '**अल्लाहु अक्बर**' को पहली 'रक़ात' में सात बार तथा दूसरी 'रक़ात' में '**अल्लाहु अक्बर**' (पवित्र माहात्म्योच्चारण) को पाँच बार अतिरिक्त जपते हैं। शुक्रवार की नमाज़ में 'अज़ान' दो बार हो सकती है।

नमाज़ प्रारम्भ करने से पहले काबा की ओर मुख करके निम्नलिखित प्रार्थना की जाती है—

**''इन्नी बज्जह्तो वजहेय लिल्लज़ी फ़तरस्समावाति वल् - अर्ज हनीफ़ौं, व मा अना मिनल्मुश्रिकीन्। इन्न स़लाती व नुसुकी व मह्याय व ममाती लिल्लाहि रब्बिल्-आलमीन। ला-शरीक लहु व बिज़ालिक उमिर्तु, व अना अव्वलुल्-मुस्लिमीन। अल्लाहुम्! अन्तल्मलिको ला इलाह इल्ला अन्त, अन्त रब्बी व आना अब्दुक ज़लम्तु नफ़्सी वअ़तरफ्तु विज़न्बी, फ़-अग़फिर् ली जुनूबी जमीअ़न्, इन्नहु लायग़फ़िरुज्जुनूब इल्ला अन्त, व'हदिनी अहूसनल्-अखूलाक़ि ला यहदी लिअह् सनिहा इल्ला अन्त वस्रिफ़ अ़न्नी सय्यिअहा ला यस्रिफ़ु अ़न्नी सय्यिअहा इल्ला अन्त।''**

(1) 'काबा' की ओर मुख करके, दोनों हाथों को कान तक उठाकर '**अल्लाहु अक्बर**' खड़े होकर कहा जाता है।

(2) 'क़ियाम' (उत्थान)—बायें हथेली के पीछे के भाग पर दाहिनी हथेली को रखकर छाती या नाभि से लगाकर निम्नलिखित प्रार्थना की जाती है—

**''सुब्हानक अल्लाहुम्म! व बिहम्दिक, व तबारकस्मुक, व तआला जद्दुक, व ला इलाह गैरुक, अऊ़ज़ु बिल्लाहि मिनश्शैतानिर्रजीम्।''**

**''बिस्मिल्लाहिर्रह्मानिर्रह़ीमि। अल्ह़म्दु लिल्लाहि रब्बिल्-आलमीन। अर्रह्मानिर्रह़ीमि। मालिकि यौमिद्दीनि। इय्याक नअ़्बुदु व इय्याक नस्तई़न। इहदिस्-स़िरात़ल्मुस्तक़ीम। स़िरात़ल्लज़ीन अन्अ़म्त अ़लैहिम्, ग़ैरिल्मग़्ज़ूबि अ़लैहिम् व लज़्ज़ाल्लीन' आमीन'।**

पुनः 'क़ुरआन' का कोई कण्ठस्थ भाग जपा जाता है। विशेषकर आयतल कुर्सी, 'सूरत' (अध्याय) 'इख़्लास' एवं अन्य दुआएँ (मन्त्र), जो किसी हदीस के ग्रन्थों से प्रमाणित होती हैं।

(3) इसके पश्चात् नमाज़ी, **'अल्लाहु अक्बर'** कहते हुए अपने मस्तक को यहाँ तक झुकाते हैं कि हाथ टेहुने पर पहुँच जाता है। इसी को 'रुकूअ़' (झुकना) कहते हैं। अब इसे कम से कम तीन बार पढ़ते हैं—

**''सुब्हान रब्बिय-ल्-अ़जीम्।''**

(4) फिर निम्नलिखित वाक्यों को उच्चारण कर गर्दन सीधी करके खड़ा रहना होता है—

**''स़मिअ़ल्लाहु लिमन् हमिदः।''**

**''रब्बना! व लक-ल्-हम्दु।''**

(5) पुनः निम्नलिखित वाक्यों को कम से कम तीन बार बोलते हुए 'सिज्दा' (प्रणाम) करना, अर्थात् इस प्रकार प्रणाम करना कि पैर के पंजे, घुटने, दोनों हाथ, नाक और ललाट भूमि को छुएँ। इसके पश्चात् निम्नलिखित वाक्य को तीन, पाँच या सात बार पढ़ा जाता है—

**''सुब्हान रब्बियल् अअ़्ला।''**

(6) फ़िर 'जल्सा' अर्थात् दोनों पैर पीछे मोड़कर बैठ जाना।

(7) फिर 'सिज्दा' (प्रणाम) करता है।

इतना हो जाने पर 'रक़ात' (नमन) पूरी होती है। अब उपासक फिर दूसरी 'रक़ात' के लिए खड़ा होता है। सब बातें ऊपर लिखे ही क्रम से अबकी बार भी करनी पड़ती हैं।

(8) 'क़अदा' (बैठना)-दूसरी 'रक़ात' के बाद बैठे ही बैठे निम्नलिखित वाक्य पढ़ता है—

**''अत्तहिय्यातु लिल्लाहि वस्सलवातु वत्तय्यिबातुअ़स्सलामु अलैक अय्युहन्नबिय्यु। व रह्म तुल्लाहि व बरकातुहुअ़स्सलामु अलैना वा अ़ला इबादिल्लाहिस्सालिहीन अश्हदु अल्लाइलाह इल्लल्लाहु व अश्हदु अन्न मुहम्मदन् अ़ब्दुह व रसूलहु।''**

(9) दो से अधिक 'रक़ात' पढ़ना हो तो फिर खड़ा होकर पूर्ववत् आरम्भ किया जाता है। फिर बैठे ही बैठे निम्नलिखित प्रार्थना करनी होती है—

**"अल्लहुम्म! सल्लि अ़ला-मुहम्मदिन्, व अला-आलि मुहम्मदिन कमा सल्लैत अ़ला-इब्राहिम व अ़ला-आलि-इब्राहीम, इन्नक हमीदुम्मजीद। अल्लाहुम्म! बारिक् अ़ला-मुहम्मदिन् व अला-आलि मुहम्मदिन् कमा बार्‌क्त अ़ला-इब्राहीम व अ़लाअलालि-इब्राहीम इन्नक हमीदुम्मजीद।"**

निम्नलिखित प्रार्थना और जोड़ी जाती है—

**"अल्लाहुम्म! इन्नी जल्लम्तु नफ़्सी जुल्मन कसीरौं, व इन्नहु ला यग़फिरुज्ज़ुनूबा इल्ला अन्त फ़ग्फ़र्ली मग़्फिरतन मिन इन्दिक व़र्हम्नी इन्नक अन्तल्-ग़फ़ूरुर्रहीम्।"**

अथवा इसके पश्चात् निम्नलिखित प्रार्थना करते हैं—

**"रब्बिज्अ़ल्नी मुक़ीमुस्सलाति व मिन् जुर्रिय्यती रब्बना व तकब्बल् दुआ़अ। रब्बन'ग्फिर्ली व लिवालिदिय्य व लिल् मोमिनीन यौम यकूमुल्हिसाब।"**

(10) अन्त में दाहिनी और बायीं ओर मुँह फेर कर प्रत्येक बार निम्नलिखित वाक्य कहते हुए 'नमाज़' समाप्त की जाती है—

**"अस्सलामु अलैकुम् व रहमतुल्लाहि।"**

वित्र की नमाज़ में तीसरी रक़ात रुकूअ़ से पूर्व **'अल्लाहु अक्बर'** कहकर निम्नलिखित प्रार्थना करते हैं—

**"अल्लाहुम्म! इन्ना नस्तई नुक व नस्तग् फ़िरुक व नोमिनु बिक व नतवक्कलु अ़लैक व नुसिनी अ़लैकल्खैर व नश्कुरुक व ला नुक्फ़्रुक नखूलउ व नत्रुकु मँय्यफ़ जुरुक, अल्लाहुम्म! इय्याक नअ़बुदु ब लक नुसल्ली व नस्जुदु व इलैक नस्‌आ व नह्‌फ़िदु व नर्जु रह्मतक व नखूशा अजाबक बिल्कुफ़ फारि मुल्हिक।"**

'नमाज़' प्रत्येक दिन पाँच बार 'इस्लाम' के आधार को दृढ़ करती है। यह उन समस्त धारणाओं को सबल करती रहती है, जिन पर व्यक्ति की मन की पवित्रता, आत्मा का विकास, शील, स्वभाव और आचरण का सुधार अवलम्बित है।

नमाज़ का माहात्म्य स्वयं कुरआन में कहा गया है[1]—

---

1. द्रष्टव्य—इस्लाम-धर्म की रूपरेखा—राहुल सांकृत्यायन, पृ० 87-92

"निस्सन्देह 'सलात्' (नमाज़) कुकर्म और निर्लज्जता से रोकती है, ईश्वर का स्मरण सर्वश्रेष्ठ है।" (29:5:1)

### 3. रोज़ा[1]

'रमज़ान' के पवित्र महीने में अल्लाह की ओर से 'कुरआन' उतारा गया था, इसीलिए प्रत्येक वर्ष इस पवित्र महीने में मुसलमान सूर्योदय से सूर्यास्त तक पूरे महीने बिना अन्न, जल तथा सम्भोग रहित उपवास करते हैं। इस पवित्र महीने के उपवास को 'रोज़ा' कहते हैं।

रमज़ान के पवित्र महीने में समस्त प्रौढ़ मुसलमानों के लिए 'रोज़ा' रखना अत्यन्त अनिवार्य है। जो व्यक्ति अस्वस्थता या यात्रा के कारण किसी दिन 'रोज़ा' नहीं रख पाता है, तो उसे रमज़ान के पश्चात् जितने रोज़े छूट गये हैं, रोज़ा रखकर पूरा करना होता है।

इस महीने में सम्पूर्ण वातावरण पर ईमान, ईश भय, आदेश का अनुसरण, नैतिक पवित्रता और आचरण का सौन्दर्य छा जाता है। रमज़ान के महीने में बुराइयाँ (पाप) दब जाती हैं और नेकियाँ (पुण्य) उभरती हैं। अच्छे लोग नेक कामों में एक-दूसरे की सहायता करते हैं। बुरे लोग बुरे काम करते हुए शर्माते हैं।

### 4. ज़कात ( दान )

'ज़कात' इस्लाम के पाँच मूलभूत स्तम्भों (अरकान) में से तीसरा महत्त्वपूर्ण स्तम्भ (रुक्न) है[2]। जिस प्रकार नमाज़ को नकारने पर मनुष्य मुसलमान नहीं रह जाता, उसी प्रकार ज़कात नकारने वाला भी इस्लाम की परिधि से बाहर हो जाता है।

प्रत्येक धनवान मुसलमान को 'ज़कात' देना अनिवार्य है। 'ज़कात' देना एक उपासना है। ऐसा करना धन में एक अधिकार है। जिसकी कुछ अनिवार्यताएँ और कुछ सीमाएँ हैं। यह कार्य इच्छानुसार नहीं किया जा सकता।

'ज़कात' का उपयोग भी निर्धारित है। इसका उपयोग सबके लिए उचित नहीं है। उसके अधिकारी कौन और कैसे लोग हैं? उसका उपयोग कहाँ हो सकता है? इसका

---

1. इस्लाम प्रवेशिका, पृ० 129
2. ज़कात—लेखक-अब्दुल्लाह सउद अब्दुल वहीद, अनुवादक-अहमद हुसैन, जामिया सलफिया, वाराणसी, पृ० 13

विवरण पवित्र 'कुरआन' एवं 'हदीस' में है। कुरआन शरीफ में अल्लाह ने 'ज़कात' के आठ उपयोग वर्णित करके, इसके प्रति लोगों की तृष्णा एवं लालच का द्वार बन्द कर दिया है[1]।

'ज़कात' लेने के अधिकारी निम्नलिखित हैं—(1) निर्धन, (2) मिस्किनों (आवश्यकताग्रस्त), (3) ज़कात व्यवस्था में कार्यरत, (4) नव मुस्लिम, (5) गुलाम मुसलमान (स्त्री या पुरुष), (6) असहाय कर्जदार, (7) अल्लाह की राह में चलने वाला तथा (8) संकट ग्रस्त यात्री।

इसके अतिरिक्त मस्जिद निर्माण, कुआँ आदि बनवाने में 'ज़कात' का उपयोग निषिद्ध है।

यदि धन आदि आवश्यकता पूर्ति से अधिक हो तो उसे अन्य क्षेत्रों में भी स्थानान्तरित किया जाता है।[2] 'सहीह बुखारी' हदीस के अनुसार—

''जो अपने निकट सम्बन्धियों पर 'ज़कात' का माल व्यय करेगा तो उसको दो गुना पुण्य प्राप्त होगा। एक 'सम्बन्ध जोड़ने' का और दूसरा 'दान' का।''

और भी—

''सर्वोत्तम दान वह है, जिसे देने के उपरान्त भी मनुष्य धनवान रहे। दान पहले उन्हें दो, जो तुम्हारे संरक्षण में हो और दान लेने का पात्र हो[3]।'' (हदीस बुखारी)

इस्लाम-धर्म में 'ज़कात' भी कई रूप में है। जैसे—सोना, चाँदी, आभूषण, वस्तु (वस्त्रादि) कृषि (गेहूँ, जौ, खुजूर और किसमिस) और पालतू पशु।

इन सब वस्तुओं के कितने परिमाण में कितनी 'जक़ात' है? यह 'फिक्ह' (धर्मशास्त्र) के ग्रन्थों में उद्धृत हैं। यहाँ इनके परिमाण का संक्षिप्त वर्णन किया जा रहा है—

**(1) चाँदी[4]**

यदि किसी धनवान व्यक्ति के पास 595 ग्राम या उससे अधिक शुद्ध चाँदी हो और एक वर्ष बीत चुका हो तो उस पर ढाई प्रतिशत या चालीसवाँ अंश 'ज़कात' है।

---

1. ज़कात—लेखक-अब्दुल्लाह सउद अब्दुल वहीद, अनुवादक-अहमद हुसैन, पृ० 23
2. वही—पृ० 27
3. वही—पृ० 28
4. वही—पृ० 37-60

**( 2 ) सोना**

यदि किसी के पास 85 ग्राम या उससे अधिक शुद्ध सोना हो और एक वर्ष पूर्ण हो गया हो तो उस पर ढाई प्रतिशत या चालीसवाँ अंश 'ज़कात' है।

**( 3 ) आभूषण**

सोना और चाँदी के सम्बन्ध में भी यह स्पष्ट है कि ये धातुएँ चाहे किसी भी रूप में हों 'ज़कात' की सीमा में आने पर 'ज़कात' अनिवार्य होगा।

**( 4 ) वस्तु**

'ज़कात' भुगतान के लिए उतने ही मूल्य की कोई वस्तु दी जा सकती है। जैसे किसी के पास आभूषण की 'ज़कात' के लिए अलग से धनराशि न हो और उस पर 'ज़कात' अनिवार्य हो तो वह 'ज़कात' के लिए आभूषण दे सकता है।

परन्तु वस्तु से नकद भुगतान अधिक उचित है। क्योंकि आवश्यकताएँ भिन्न-भिन्न प्रकार की होती हैं तथा सदका (दान) लेने वाला अपनी आवश्यक वस्तु बाजार में आसानी से खरीद सकता है।

नकदी या व्यापारिक वस्तुओं की 'ज़कात' निकालते समय चाँदी की सीमा को आदर्श माना जाता है। व्यापार में अपने निजी धन पर 'ज़कात' देय है।

यदि कुछ लोग एक साथ मिलकर व्यापार करते हैं तो उनके लिए 'हदीस' में कहा गया है—

''यदि दो व्यक्ति साझीदार हों तो 'ज़कात' की राशि हिस्सानुसार आपस में चुका लें।'' (बुखारी)

अर्थात् 'ज़कात' की गणना पृथक्-पृथक् नहीं होगी।

**( 5 ) कृषि**

कृषि उपज में वह सब अनाज सम्मिलित हैं, जिनका संग्रह किया जाता है। जैसे—गेहूँ, जौ, खुजूर, किशमिश आदि। इनमें 'ज़कात' अनिवार्य है। सब्जियों में 'ज़कात' नहीं लिया जाता है।

कृषि उपज पाँच वस्क (माप) या उससे अधिक है, तब उसमें 'ज़कात' निकालना अनिवार्य है। ऐसा फसल की प्राप्ति होते ही लागू हो जाती है। फसल में 'ज़कात' का अनुपात निम्नवत् है—

(1) दस प्रतिशत या दसवाँ अंश, उस फसल में जो आकाशीय जल-वृष्टि द्वारा सिंचित हो।

(2) पाँच प्रतिशत या बीसवाँ अंश, उस फसल में जो मनुष्य के अपने परिश्रम द्वारा सिंचित हो।

**(6) पालतू पशु**

चरने वाले पशुओं के लिए पृथक्-पृथक् 'ज़कात' सीमा है। परन्तु वर्ष पूर्ण होने की शर्त सबके लिए समान है। जो निम्नवत् हैं—

**ऊँट**

ऊँट के लिए 'ज़कात' सीमा पाँच ऊँट है। पाँच से कम पर 'ज़कात' नहीं है। यदि चार ऊँटों का स्वामी स्वेच्छा से 'ज़कात' देता है तो उसे स्वीकार किया जायेगा।

**भेड़-बकरियाँ**

बकरियों के लिए 'ज़कात' की सीमा चालीस बकरी है। इससे कम पर यह अनिवार्य नहीं है। यदि खुशी से स्वामी देना चाहे तो स्वीकार है।

**गाय**

तीस अथवा उससे अधिक गाय होने पर 'ज़कात' अनिवार्य है। इससे कम पर 'ज़कात' देय नहीं है।

'ज़कात' तो अनिवार्य है जो एक निश्चित धन सीमा पर निश्चित धन देय है, परन्तु इस्लाम ने समाज में सन्तुलन, निर्धनों के प्रति संवेदना, सहानुभूति एवं सहयोग करने के लिए 'ज़कात' के अतिरिक्त 'सदका' (स्वेच्छा-दान) के लिए बहुत प्रेरित किया है। इसका मुख्य उद्देश्य यह है कि समाज का कोई भी व्यक्ति जाति और धर्म-भेद रहित किसी भी प्रकार से त्रसित न हो। समाज का सम्पन्न वर्ग आवश्यकताग्रस्त व्यक्ति पर सदैव सहानुभूति दृष्टि रखें, इसके लिए 'क़ुरआन' और 'हदीस' में बहुत प्रेरणा दी गयी है।

ज़कात का विस्तृत वर्णन क़ुरआन और हदीसों में है।

"सदका-ए-फित्र या ज़कात-ए-फित्र"[1], वह विशेष दान है, जो रमजान मास के रोज़ा खत्म होने पर ईदुल फित्र की नमाज़ से पहले दिया जाता है। जैसाकि हदीस में कहा गया है—

---

1. ज़कात—लेखक-अब्दुल्लाह सउद अब्दुल वहीद, अनुवादक-अहमद हुसैन, पृ० 61-69

"ज़कात-ए-फित्र, ईद की नमाज़ के लिए जाने से पूर्व ही दे दिया जाय।"

(बुखारी व मुस्लिम हदीस)

इस विशेष दान तथा ज़कात में मूल अन्तर यह है कि यह सर्व साधारण पर लागू होता है, जबकि ज़कात, निश्चित धन सीमा पर लागू होता है। इसीलिए सदका-ए-फित्र के लिए धन की सीमा निर्धारित नहीं है।

पवित्र बुखारी एवं मुस्लिम हदीस में कहा गया है—

"रमज़ान का सदका-ए-फित्र एक साअ[1] (नाप) खुजूर या एक साअ जौ, अन्य अनाज प्रत्येक मुसलमान के लिए अनिवार्य है। चाहे वह स्वाधीन हो या पराधीन, स्त्री हो या पुरुष (इसमें छोटे-बड़े, बच्चे-बूढ़े सब सम्मिलित हैं)।"

इसका उद्देश्य यह है कि रोज़ादार को इसके द्वारा, रोज़ा सम्बन्धी भूल-चूक से शुद्धि प्राप्त हो और यह कि निर्धन एवं असहायों को भी ईद की खुशी प्राप्त हो।

**5. हज्ज ( तीर्थ-यात्रा )**

'मक्का' अरब देश का प्रधान शहर है। यह मुहम्मद साहब का जन्म-स्थान और मुस्लिमों का सर्वप्रधान 'तीर्थ' है। यहाँ की यात्रा को ही 'हज्ज' कहा जाता है। इस्लाम-धर्म के सम्पन्न अनुयायियों को अपने जीवन में कम से कम एक बार 'हज्ज' करना अनिवार्य है। जैसाकि कहा गया है—

"लोगों पर अल्लाह का यह अधिकार है कि जो अल्लाह के घर तक पहुँचने की क्षमता और योग्यता रखता हो, वह उसका हज्ज करे[2]।" (आले इम्रान-97)

और भी—

"हज्ज एक बार फ़र्ज़ है, जो इससे अधिक बार करे वह नफ्ल है[3]।"

(अहमद, नसई)

यदि कोई सम्पन्न व्यक्ति किसी अन्य कारणवश 'हज्ज' नहीं कर पाता, तो उसे प्रायश्चित करना पड़ता है।

---

1. यह धारिता नापने का शंकुआकार का एक पैमाना है। इसका भार ढाई किलोग्राम के बराबर है।
2. असान हज्जे मसनून—लेखक-मौलाना मुख्तार अहमद नदवी, प्रकाशक-अद-दारुरसलफिय्या, मुम्बई, पृ० 9
3. वही, पृ० 11

